कि पुष्पों से तथा फलों से एवं पत्तों से मेरा आनन्द बढ़ रहा है ॥१०६॥

कहीं पर फलों का परिपाक हो रहा है और कहीं पर मधु फलों से निकल पड़ रहा है और कहीं पर कोकिल मीठी तान ले रही है और ये आम तो मुझे उन्मत्त बना रहे हैं ॥११०॥

खुले मुख वाले, रत्न के समान छटा वाले, भ्रमर, और तोतों को प्रलोभन करने वाले इस अनार का अधिक और क्या वर्णन करूँ ॥१११॥

सदाफल (सदा सुहागिल) को देखो, जो कि अपनी कान्ति से स्वर्ण को भी निन्दित कर रही है और ब्रजवासिनियों के हृदय के केवल मात्र हार को चुरा रही है ॥११२॥

और ये सुरभि सञ्चित करने वाली पुष्पित लताऐ हैं जो कि सुगन्धि का वितरण कर रही हैं। और इनकी भ्रमर मण्डली वन्दियों के भाव को व्यक्त कर रही हैं ॥१३॥

जो जीव इस महान् वन में प्रीति करते हैं, उनका स्नेह अन्य से नहीं हो सकता ॥११४॥

सुबल–यह पूर्ण सत्य है क्योंकि आप श्रीनन्द जी के भवन को त्याग कर सदा सायंकाल तक इस वन में विचरण करते हुए इस के प्रति अनुराग प्रगट कर रहे हैं ॥११५॥

ये वृक्ष और ये लताऐं आपके हस्त कमल के स्पर्श प्राप्त से नवीन नवीन कोपलों (अरुण–पत्रों) से युक्त हैं ॥११६॥

और ये हिरणियाँ आपके मुखमण्डल को निर्निमेष (अपलक) प्रेम से सदा देखती ही रहती हैं ॥११७॥

और ये पक्षियों का समूह आपके आगमन से बहुत सन्तुष्ट है, जिस प्रकार गृहस्थी अपने घर पर आये हुए महमान (अतिथि) का प्रेममय वचनों से सत्कार करता है ठीक उसी प्रकार ये भी



अपनी कूजन (कलरब) से सत्कार कर रहे हैं ॥११८॥

अतः यह सत्य है कि जो आपके भक्त आपको प्राप्त करना चाहते हैं, उन्हें आप वृन्दावन के अतिरिक्त कहीं भी प्राप्त नहीं हो सकते ॥११९॥

हे सर्वज्ञ ! हे कृष्ण ! अब आप अपनी वंशी को ओष्ठों पर धारणकर योगियों एवं तपस्वियों को द्रवित करते हुए हमारा मनो विनोद कीजिये ॥१२०॥

वृन्दाः—आत्मीयजनों को सुख प्रदान करने वाले श्रीकृष्ण ने सुबल के वार्तालाप को सुन कर मीठे स्वरों वाली मुरली को बजाया ॥१२१॥

सहसा उसकी ध्वनि सुन कर सभी मोहित होने लगे और उनमें विपरीत भाव उत्पन्न हो गये ॥१२२॥

नदियों का प्रवाह रुक गया, पर्वतों का जल प्रपात अवरुद्ध हो गया, वृक्ष मधु स्पन्दन (कुछ कम्पन) प्रकट करने लगे, पक्षी-गण नेत्र बन्द करने लगे ॥१२३॥

मृगदम्पती अपना आशय भूल कर चित्रवत् हो गये, और बन्दर वृक्षों की शाखाओं पर मोह को प्राप्त होने लगे ॥१२४॥

और श्रीकृष्ण के प्रति गायों के अद्भुत स्नेह का वर्णन कहाँ तक करूँ वे तो श्रीकृष्ण की वंशी की ध्वनि को अपने श्रवणों से बार बार पीने लगीं ॥१२५॥

तथा दाँतों से पकड़े हुए तृण–कवल (घास का कौर) और स्तनों के दुग्ध को पुनः पुनः त्याग रही हैं एवं वहीं पर हुंकार भी कर रही हैं ॥१२६॥

तत्पश्चात् श्रीकृष्ण बलराम जी को आगे करके गोप–बालकों के साथ गौओं को शाद्वल में इकट्ठी करके वन में विचरण करने लगे ॥१२७॥

भ्रमरों के साथ में गुञ्जन करते हुए, और कोयल पक्षियों के साथ में कूजन करते हुए, तथा मयूरों के साथ में नृत्य करते हुए एवं कुछ गोप वालक भ्रमरों के साथ दोड़ते हुए मोद मना रहे थे ॥१२८॥

कुछ गोप-वालक वृक्षों पर चढ़ फर शुक शावक की आवाज में वार्तालाप करते हुए और वानरों के समान क्रोध करते हुए तथा फलों को तोड़ते हुए प्रसन्न हो रहे थे ॥१२९॥

कुछ गोप-वालक आपस में एक दूसरे का हाथ छूकर आगे दौड़ते हैं और दूसरे उन को पकड़ने के लिये उन के पीछे पीछे दौड़ते हैं और जव पकड़ लेते हैं तो वहुत प्रसन्न होते हैं ॥१३०॥

और अन्य-गोप-वालक गण प्रसन्नमन से फल लेकर लीलाएँ और कौतुक करने लगते है ॥१३१॥

इस प्रकार आपस में खेल करते हुए, प्रसन्न गोप वालक गण यमुना के निकट कदम के पास आये ॥१३२॥

जहाँ पर श्रीकृष्ण ने गोपियों के वस्त्रों को हरण किया था उसी कदम की शाखा पर चढ़ कर उन के मनों को सुशोभित करने लगे ॥१३३॥

वह कदम सघन छाया वाला और यमुना के जलस्पर्श से शीतल और समस्त प्राणियों को सुख देने वाला तथा सर्व प्रकार से कमनीय था ॥१३४॥

हे नन्दिनी ! बलराम के साथ श्रीकृष्ण केलिकला में निपुण-गोप गोपियों के साथ विराजमान हुए ॥१३५॥

सुवल, चटुल, चित्र, विचित्र, सुलोचन, सुदर्श, सुमुख, धूर्त्त, ये श्रीकृष्ण में तत्पर भक्त थे ॥१३६॥

श्रीदामा, सुबाहु ये दो बलदेव जी के अनुवर्ती सखा हैं और अन्य श्रीकृष्ण के प्रिय-सखाओं का वर्णन यथा-विधि करता हूँ ॥१३७॥



अर्जुन, भद्रसेन, सुभद्र, भद्रदर्शन, सुकीर्ति, भद्रमूर्त्ति, कुमुद, कंजलोचन, ॥१३८॥

सुकंट, विकशद्वक्त्र, प्रचण्ड, लोललोचन, चतुर, कुण्डली, मानी, कृष्णवल्लभ लोभक, ॥१३९॥

विशालकाय, मन्दगामी, भिन्न भिन्न केलि कलाओं से युक्त श्रीकृष्ण का अनुकरण करने लगे हैं ॥१४०॥

श्रीकृष्ण श्रीबलराम जी की सम्मति से पुष्पों के सिंहासन पर राजालीला करने के लिये अभिषिक्त हो कर आसीन हो गये ॥१४१॥

गोवर्द्धन के उद्धार के समय श्रीकृष्ण ने सुरभि गौओं की रक्षा की थी अतः वे श्रीकृष्ण व्रजमण्डल में कामधेनु के द्वारा अभिषिक्त किये गये थे ॥१४२॥

पुष्पों की धूलि से चित्रविचित्र मनोहर मुखाकृति वाले श्रीकृष्ण और बलराम प्रेम से गौओं की ओर देख कर मुदित हो रहे हैं ॥१४३॥

पुष्पों से वने हुए छत्र को सुमुख ने धारण कर लिया जो कि सुगन्धि से सुरभित और श्वेतवर्ण का एवं विश्व को मोहित करने वाला था ॥१४४॥

श्रीबलराम जी ने मन्त्रिपद को अपनी इच्छा से ही प्राप्त किया और श्रीकृष्ण भी राजनीतियों में उनके नीति कथन का ही पालन करने लगे ॥१४५॥

श्रीकृष्ण के समीपवर्ती सुबल और चटुल श्रीकृष्ण का मनोविनोद करने लगे हैं ॥१४६॥

और सुदर्श और धूर्त्त नामक दो व्यक्ति वेत्रधारी वने जो कि अपनी जयवाणी के उद्घोष से समस्त जन समूह को विस्मित करने लगे ॥१४७॥

और मधुमंगल सर्वशास्त्रों में पारंगत पण्डित के समान श्रीकृष्ण के सामने बार बार राजनीति बोलने लगा ।।१४८।।

और गोपगण वहाँ अपनी मर्यादा के अनुसार प्रसन्न चित्त होकर स्थित हो गये ।।१४६।।

हे नन्दिनी ! जैसा कुतूहल हुआ! उस का वहाँ तक वर्णन करूँ प्रथम तो पीठ रचना शोभा को सुनों ।।१५०।।

भिन्न भिन्न प्रकार के पुष्पों समूह से सुशोभित तथा अनेक प्रकार के रंगों से चित्रित किये हुए और कलशों से युक्त अनेक सुन्दर वितान (तम्बू) उस पीठ पर विद्यमान थे ।।१५१।।

तथा हे शुभाशय-वाली नन्दिनी ! उस (पीठ) पर स्वर्ण सदृश पीतवर्ण के पके हुए फल शोभा दे रहे थे साथ ही कमलों के द्वारा घिरे हुए केला के सुन्दर स्तम्भ (खम्भे) भी बने हुए थे ।।१५२।।

कुमारियों (कन्याओं) द्वारा उस भूमि का जलसेचन हुआ था अतः वहाँ की अत्यन्त सुन्दर हरितवर्ण की दूर्वा (घास) आस्तरण के समान शोभा दे रही थी ।।१५३।।

तदनन्तर राजा के दर्शन करने की उत्कण्ठा (इच्छा) से वहाँ पर समस्त प्रजा आगई और सभी व्यक्ति यथायोग्य अपनी अपनी भेंटें समर्पण कर सामने खड़े होने लगे ।।१५४।।

वंशीवट पर रहने वाला, "रक्तवक्त्रा" नामक वानराधिपति नारियल का फल लेकर प्रभु के सामने आया ।।१५५।।

बारह सूर्यों के समान विचरण करने वाला चण्डवीर्य नामक वानरों का स्वामी मधुर फलों को लाकर स्वामी को निवेदन करने लगा ।।१५६।।

भेंट के भार से आकुल हाथों वाले अन्य वानरगण नतमस्तक होकर प्रभु समक्ष उपस्थित होने लगे ।।१५७।।



कौतूहल से युक्त हरिणों का समूह हरिणियों के साथ आकर उनको इस प्रकार निर्निमेष दृष्टि से ( अपलक टकटकी ) देखने लगा कि ऐसा प्रतीत हुआ कि मानों वह ( हरिण-हरिणियों का-समूह ) अपने कमल के समान नेत्रों से उनके चरणों को पूज रहा हो ।।१५८।।

गोवर्द्धन पर्वत के मयूरगण पंख फैलाये हुये श्रीकृष्ण को अपने नृत्य प्रदर्शन से आनन्दित करते हुए उपस्थित हो गये ।।१५६।।

श्रीकृष्ण की मुखाकृति से मुग्ध तोते गण उन ( श्रीकृष्ण ) की निर्मल कीर्ति का गान करते हुए हर्षित होने लगे ।।१६०।।

उस वन में कोकिलों ( कोयलों ) का समूह मौन होकर आकर बैठा, और जिस समय ही श्रीकृष्ण का दर्शन किया, उसी समय उनके यश का उच्चस्वर में मधुरगान करने लगा ।।१६१।।

और भ्रमरगण उन श्रीकृष्ण के पास आकर उनके "व्रज-राज" बन जाने की समस्त गाथा का मण्डली बना कर मन्द मन्द गान करने लगे ।।१६२।।

चकोरसमूह बार बार श्रीकृष्ण के चन्द्रमुख को देख रहा है और उनके सौन्दर्य रूपी आसब ( पेयरस ) का नेत्रों द्वारा पान कर रहा है ।।१६३।।

हंसशावक ( हंसों के छोटे छोटे बच्चे ) प्रसन्न मन से कमलों को तथा कमल दण्डों को, चोचों में दबा कर, श्रीकृष्ण को अर्पण करने लगे ।।१६४।।

इस प्रकार वन में रहने वाले समस्त प्राणी, ब्रह्मादिकों से भी अप्राप्य, अद्भुत प्रेम को अपनी अपनी वृत्तियों द्वारा प्रदर्शित करने लगे ।।१६५।।

श्रीकृष्ण ने उन समस्त प्राणियों को सुन्दर वचनों द्वारा यथायोग्य आश्वासन प्रदान करते हुए कुतूहल पूर्णचित्त से यह कहा ।।१६६।।

श्रीकृष्णः—हे रक्तवक्त्र ! और हे महाबली चण्डवीर्य ! आप लोग अपने अपने स्थानों में निर्विरोध निवास करें ॥१३७॥

वृन्दा—श्रीकृष्ण के वचन सुनकर दोनों महा-कपि, विनीत भाव से हाथ जोड़ कर कहने लगे ॥१६८॥

प्रथम रक्तवक्त्र—हे स्वामिन् ! आपके राज्य में हम सर्वदा सुखी रहते हैं फिर भी यह चण्डवीर्य सबको संतापित करता है ॥१६९॥

चण्डवीर्य—हे नाथ ! आपके इस राज्य में ऐसा जीव कोई नहीं है जो आप में भक्ति न रखता हो, तथा अन्य व्यक्ति से मन में भी द्वेष रखता हो ॥१७०॥

फिर भी हे प्रभो! बानरों का स्वभाव चंचल होता है,फल-फूल इत्यादि के खाने में कोई विपरीत भाव हो भी सकता है ॥१७१॥

अतः वह मेरा चापल्य है। जो कोई अपना हो, उसी पर ही विपरित भाव प्रदर्शित किया जाता है, अतः मेरा तो मित्र ही सब कुछ है ॥१७२॥

इसका पुत्र सुबवत्र है, और मेरा पुत्र भीमवीर्य्य है, वे दोनों यहाँ हैं, वे दोनों ही आपकी सन्निधि में आपकी सेवा किया करें यह मेरी इच्छा है ॥१७३॥

हे नाथ ! क्रोध को बढ़ाने वाली ईर्ष्या और द्रोह उत्पन्न करने वाली ग्लानि किसी के हृदय में उत्पन्न न हो ॥१७४॥

वृन्दा—इस प्रकार स्वयं ही दोनों ने श्रीकृष्ण के सम्मान में भीमवीर्य और सुबक्त्र को चरणों में अर्पित किया ॥१७५॥

श्रीकृष्ण ने भी अपने मुख से उनकी सद्वृत्ति की प्रशंसा की, और कण्ठ माला उतार कर दोनों को दे दी ॥१७६॥

कृष्ण—मेरी आज्ञा से आप दोनों व्यक्ति अपने अपने देशों को चले जायें और अपनी जाती में सदा निर्विरोध निवास करें ॥१७७॥



वृन्दा—राजा के रूप में श्रीकृष्ण ने उन दोनों को इस प्रकार आज्ञा दी और वे दोनों दण्डवत् प्रणाम करके अपने घरों को चले गये ॥१७८॥

इसके पश्चात् श्रीकृष्ण मधुर स्वर से मृगों के समूह को बुलाकर शान्त्वना देने लगे, और वे भी अपना मञ्जुल प्रेमसूत्र इनको समर्पण करके वन में चले गये ॥१७९॥

कौतुकी ( खिलाड़ी ) व्रजराज श्रीकृष्ण ने मयूरों के स्वामी को मेघ के समान गम्भीर वाणी द्वारा अपने कुल के साथ सदा-चरण करने की शिक्षा दी ॥१८०॥

तब वह मयूरपति, भगवान श्रीकृष्ण के लिये चित्रकण्ठ नाम के अपने पुत्र को निवेदन कर, अपनी जाती के साथ बार बार नमस्कार कर, पर्वत पर चला गया ॥१८१॥

तब श्रीकृष्ण ने तोतों के स्वामी को मृदु वचनों से आनन्दित किया, वह कीरपति रक्तकण्ठ नाम के अपने पुत्र को श्रीकृष्ण के लिये निवेदन कर घर चला गया ॥१८२॥

कोयलों में श्रेष्ठ कलकण्ठी नाम से विख्यात कोयल को बुलाकर गोविन्द ( श्रीकृष्ण ) ने स्वास्थ्य की कुशलता पूछी ॥१८३॥

श्रीकृष्ण—हे कलकण्ठी ! तुम्हारा निवास स्थान कहाँ है ? और तुम नित्य प्रति किस तरह निर्वाह करती हो, यह मैं जानना चाहता हूँ। अतः तुम यथा विधि से सब सुनाओ ॥१८४॥

कलकण्ठी—हे नाथ ! मैं अनवरत माकन्द मण्डप में निवास करती हूँ जो कि यमुनाजी के तट पर वृक्षों की निकुञ्जों से घिरा हुआ विराजमान है ॥१८५॥

हे मोहन ! वहाँ पर आपके आने की निरन्तर इच्छा करती

हुयी मैं महान पूर्वजन्म के पुण्यों के फलस्वरूप आपको देख रही हूँ ।।१८६।।

श्रीकृष्ण—हे कलकण्ठी ! तुम अपने घर चली जाओ, मैं कुछ समय पश्चात् ही तुम्हारे विनोद के लिये वहीं पर आ जाऊँगा ।।१८७।।

वृन्दा—कलकण्ठी श्रीकृष्ण को नमस्कार करके कुतूहल से मधुर मधुर कूजन करती हुई अपने घर को आ गई ।।१८८।।

तत्पश्चात् श्रीकृष्ण ने अपने श्याम शरीर के ही अनुरूप वर्ण को धारण करने वाले भ्रमरनाथ ( भौरों का स्वामी ) को बुलाया और उसको सुन्दर बचनों से आश्वासन दिया, तदनन्तर वह भ्रमरपति भी अपने वन को चला गया ।।१८९।।

विशद आशय वाले, एवं परम विशुद्ध वर्ण के हंसों को नन्दनन्दन श्रीकृष्ण ने बुलाया और प्रेम से कुशलता पूछी ।।१९०।।

यथा—आपके नित्यप्रसन्न चित्त से रहने वाले अन्य हंसगण कहाँ निवास करते हैं ? तथा आप सभी कालयापन किस प्रकार करते हैं ।।१९१।।

हंसगण—हे नाथ ! हम सब मानसरोवर में निवास करते हैं और वहीं पर अपने चित्त में आप का चिन्तन किया करते हैं ।।१९२।।

हम सब आप की बंशी की ध्वनि को सुनकर बार बार व्यामोह को प्राप्त हो जाते हैं और उस समय जल के समीप लेटने लगते हैं तथा आत्मविस्मृत हो जाते हैं ।।१९३।।

हे मोहन ! बड़े कष्ट से पुनः आपके स्वरूप से हमें अपनी संज्ञा का भान होता है, और हमारी उत्कण्ठा उत्पन्न होकर बलवती होने लगती है ।।१९४।।

कारण यह है कि—मेघाच्छन्न आकाश में देदीप्यमान विद्युत के समान, तथा गगन सदृश श्याम शरीर पर पीताम्बर की छटा वाली



वह लोक-दुर्लभ आपकी मूर्त्ती प्रतिक्षण हमारे सामने स्फुरित होती है ।।१९५।।

मोर की पंखो का मुकुट-वाली, चिकने और घनीभूत केशों वाली तथा बिम्बाफल के सदृश रक्त ओष्ठवाली, सुन्दर दाँतों वाली, और सुगठित अंगों वाली वह मूर्त्ति है ।।१९६।।

मुख-मण्डल पर चञ्चल नेत्र तथा तिरछी भ्रू विद्यमान हैं, एवं कानों में मकराकृति के कुण्डल शोभा दे रहे हैं, तथा कंठ में हार और स्वर्ण की मालायें देदीप्यमान हैं, ऐसी आपकी दिव्य-मूर्त्ती है ।।१९७।।

शाल के वृक्ष के समान लम्बी लम्बी तथा गोलाकार उन भुजाओं पर दिव्य अंगद नामक आभूषण सुशोभित है, एवं मध्यभाग कोंधनी द्वारा सुशोभित है, और नूपुरध्वनि से चरणों की शोभा बढ़ी हुयी है ।।१९८।।

किशोर अवस्था के द्वारा विभक्त गात्र वाली, और माधुरी-मूर्त्ती वाली, तथा अपनी सुन्दर-लीलाओं द्वारा कामदेव को भी मोहित करने वाली एवं मन्द मन्द मुस्कराहट वाली आप की आकृति है ।।१९९।।

उपर्युक्त कान्तिवाली मूर्त्ति को अपने अपने हृदयों में बिराजमान कराके आपके आगमन के लाभ को ध्यान में रखते हुये उसकी रक्षा करते हैं, और उसी में रात दिन बिताते हैं ।।२००।।

और सोचा करते हैं, कि श्रीगोविन्द बनवासी वेश में विभूषित हो और नवीन गोपियों से घिरे हुये, हमारे आश्रम पर आकर कब बिहार करेंगे ।।२०१।।

हे नाथ ! हम आपको रासमण्डल के मध्य में श्री-प्रियाजी के स्कन्ध-प्रान्तों पर हाथ रक्खे हुए, और उनके मुखारविन्द की ओर झाँकते हुए कब देखेंगे ? ।।२०२।।

वृन्दा—श्रीकृष्णचन्द्र ने इस प्रकार हंसों के समूह की मधुर वचनों द्वारा प्रेम-प्रशंसा सुनी और जैसी उनकी मनोकामना थी तदनुरूप ही उन्हें उत्तर दिया ॥२०३॥

श्रीकृष्ण—हे हंसो ! आपके सुखार्थ उस प्रकार की क्रीड़ाएं आपके आश्रम पर ही करेगें अतः अब आप सभी अपने अपने घरों (स्थानों) को जाइये ॥२०४॥

वृन्दा—राजचिन्ह धारण किये हुये कमललोचन श्रीकृष्ण ने सब को बड़े कौतुक से आश्वासन देकर बलदेव जी को कहा ॥२०५॥

श्रीकृष्ण—हे बलदेव जी ! फलों को धारण करने वाले, तथा ग्रामों के समान उपमावाले वृक्ष जिनमें विद्यमान हैं, ऐसे नगरों में "राजकर" ( "राज्यांश टेक्स" ) लेने के लिये योग्य गोपों की नियुक्ति कीजिये ॥२०६॥

वृन्दा—श्रीबलदेवजी ने राजाज्ञा को सुन कर राज्यांश को साधन करने हेतु अत्यन्त योग्य गोपों को भेजा ॥२०७॥

तत्पश्चात् श्रीबलदेवजी ने सब तरह योग्य और शरीर से पुष्ट गोपों ( ग्वालों ) को बारह अरण्य देशों में जाने के लिये बारह राजसामन्तों (अधिपतियों) रूप में नियुक्त करके उन्हें भेज दिया ॥२०८॥

श्रीमन्त को वृन्दावन और भद्रदर्शन को श्रीभद्रवन, चन्द्रभानु को भाण्डीरवन और चन्द्रवक्त्र को विल्ववन नाम के अरण्य देशों में भेज दिया है ॥२०९॥

कामरूप को कामवन, खद्यदम्बर को खदिरवन, कुमुद्वान को कुमुदवन और महाबाहु को महावन भेज दिया ॥२१०॥

सुकेश को बहुलावन, दुर्धर्ष को तालकानन ( तालवन ) रौद्रवीर्य को मधुवन और स्वर्ण—कलेवर का लोहवन भेज दिया ॥२११॥

उपर्युक्त अधिपतियों (सामन्तों) को उस उस अरण्यदेशों को भेज दिया गया है, यह सूचना श्रीकृष्ण जी को बलदेवजी ने दी और गोपों के मध्य में विराजमान हो गये ॥२१२॥

तत्पश्चात समस्त विद्याओं के जानने वाले, तथा लीलाओं में आसक्त हृदयवाले ब्रजराज ( श्रीकृष्ण ) मोहन ने धूर्त्त नाम के गोप को बुलाकर कहा ॥२१३॥

कृष्ण-- हे धूर्त्त ! जो जो गोप मल्लयुद्ध में निपुण हैं, उन उन गोपों को समान बलवालों के साथ मल्लयुद्ध में नियुक्त करो ॥२१४॥

वृन्दा—धूर्त्त-शिरोमणि उस धूर्त्त नामक गोप ने राजाज्ञा के अनुसार तुल्यबल वालों को मल्लयुद्ध में नियोजित कर कर श्रीकृष्ण का आनन्द बढ़ाया ॥२१५॥

सुबाहु और प्रचण्ड तथा पुष्टांङ्ग और बज्रमुष्टिक एवं बृहद्बाहु और सुपीनांस तथा दर्पक और दर्पमर्दक इत्यादि ॥२१६॥

ये गोप-बालक गण निपुणता से (दावपेचों से) मल्लविद्या के द्वारा अपना पराक्रम प्रदर्शित कर श्रीकृष्ण को आनन्दित करने लगे ॥२१७॥

राजोचित विचार करने वाले तथा आनंद में निमग्न रहने वाले श्रीकृष्ण ने भी उनसे सन्तुष्ट हो कर यथायोग्य बस्त्र, अलङ्कार आदि से उनको सन्तुष्ट किया ॥२१८॥

तत्पश्चात् वे अधिपतिगण अपने अपने अरण्यदेशों से श्रीकृष्ण के लिये राज्यांश ( कर ) रूप में बहुत से फल और पुष्प लेकर के आगये और अर्पण करने लगे ॥२१९॥

श्रीबलदेवजी ने सभी जनों को यथा योग्य धन प्रदान किया और कुछ धन स्वयं श्रीकृष्ण को भेंट किया ॥२२०॥

हे नंदिनी ! तत्पश्चात ये सभी गोप-समूह फलों का भक्षण करने लगा, और श्रीकृष्ण का आलिङ्गन कर अत्यधिक प्रसन्न होने लगा ॥२२१॥

इस प्रकार मित्रों के सहयोग से भिन्न भिन्न प्रकार के खेलों में तत्पर श्रीकृष्ण वन में क्रीड़ायें करने लगे उस के अधिक क्या वर्णन करूँ ॥२२२॥

प्रिय एवं नम्र स्वभाव वाले मित्रों से घिरे हुये हरि (श्रीकृष्ण) कदम्ब के वृक्ष पर चढ़ कर गायों के झुण्ड को पृथक् पृथक् नाम से बुलाने लगे ॥२२३॥

धवला, पिंगला, गौरी, चित्रकर्व्वरी, कज्जलप्रभा, रक्ता, कपिला, धूम्रा, लाक्षाभा, श्यामला इत्यादि नाम से ॥२२४॥

मांजिठी, तिलका, नीलाङ्गी, मंदगामिनी, सुष्ठुशृंगी, उग्र-शृंगी, नम्रशृंगी, सुगामिनी आदि ॥२२५॥

कोकिला, सुष्ठुकंठी, मयूरी, मञ्जुलोचना, हरिणी, करिणी, व्याघ्री, सुदुग्धा, स्वर्णमालिनी इत्यादि नाम से ॥२२६॥

तुच्छशृंगी, बृहच्छृंगी, चण्डवक्त्रा, चित्रिणी, विचित्रांगी, सुपुच्छी, चरणी, कुमुदोज्वला इत्यादि ॥२२७॥

इस प्रकार उनके नाम ग्रहण करते हुए, दूर से ही पीताम्बर को घुमा घुमा कर श्रीकृष्ण उन्हें बुलाने लगे ॥२२८॥

मेघ के समान श्रीकृष्ण की गम्भीर वाणी को सुन कर गायें अपनी पूँछ और कान ऊपर उठा उठा कर दौड़ती हुई श्रीकृष्ण के पास आगई ॥२२९॥

उन के मुखभाग, और पीठ के भाग को, अपने हाथ से स्पर्श कर श्रीकृष्ण उन का हर्ष बढ़ाने लगे और श्रीयमुना जी का पवित्र जल पिलाने लगे ॥२३०॥



तत्पश्चात श्री यमुना के किनारे सघन वृक्षों की छाया में सखाओं के मण्डल के बीच में श्रीकृष्ण आसीन हुए ॥२३१॥

उसी अवसर पर श्रीकृष्ण की प्रियदासी-रागिणी माता यशोदा के भेजे हुए वन-भोजन को लेकर प्रेम से आकर उप-स्थित हो गई ॥२३२॥

प्रसन्नमुख-वाली उस रागिणी ने अपने प्रिय-श्रीकृष्ण को देख कर, उन के आगे व्यञ्जनों से पूर्ण भरे हुए भोजन-पात्र को रख दिया और कहने लगी ॥२३३॥

रागिणी—हे नयनों को आनन्द प्रदान करने वाले श्याम-सुन्दर ! आप के लिये अनेक प्रकार के पक्वान्न और पर्याप्त मात्रा में वन-भोजन माता जी ने भेजे हैं, अतः आप भोजन कीजिये ॥१३४॥

पायस (खीर) पूपक (पूआ) मोतीपाक (नुकती के लड्डू) मष्ठिका (मठरी) ध्यांष्टिका (ठौर) जल्लवल्ली (जलेवी) आदि बड़े स्नेह से भेजे हैं ॥२३५॥

इलायची के चूर्ण से युक्त मगद तथा नमक, मिर्च और नीबू रस से परिप्लुत त्रिकोण, और परम स्वादिष्ट सौंठ है ॥२३६॥

और भिन्न भिन्न प्रकार के निर्मित चने विद्यमान हैं-यथा दधिमिश्रित, और सब्जी (शाक) के रूप में, तथा घी में तले हुए हैं ॥२३७॥

तथा द्राक्षा के, चिंचिणी के (अंजीर के) एवं परिपक्व आम के और सुन्दर अनार के रसों से बना हुआ दधिमण्ड (श्रीखण्ड) है ॥२३८॥

और भी श्वेतभात, मीठाभात, ठण्डाभात, जो कि कपूर की सुगन्धि से सुगन्धित और शर्करा से मिष्ट रस वाले हैं ॥२३९॥

और वाञ्छनीय घी से तली हुई मूँग की दाल तथा चने की दालें हैं तथा घी से परिप्लुत और मीठी गरम गरम स्वच्छ रोटिकाऐं हैं ।।२४०।।

पूरियाँ, वटका ( वडे ) तथा अन्य विभिन्न प्रकार की वस्तुऐं एवं मुख-शुद्धि के लिये पापड़ आदि बनाये हुए हैं, और भी बहुत से व्यञ्जन हैं मैं कहाँ तक नाम बतलाऊँ ।।२४१।।

वृन्दा--यह सुन कर "मधुमंगल" नामक गोप बड़े उत्साह से बोलने लगा कि हे रागिणी ! आप हम लोगों को, बड़े प्रेम से आनन्दित कर रही हैं, अतः आप धन्य धन्य हैं । २४२।।

मैं अभी अभी गावर्द्धन-दुर्ग से, स्वामी के आदेशानुसार कार्यसिद्धि के लिये, आपके पास आया हूँ ।।२४३।।

और अब मैं क्षुधा और परिश्रम से व्याकुल हो रहा हूँ ऐसी दशा में आप को शरणागत-रक्षक के रूप में प्राप्त करके बहुत प्रसन्न हूँ ।।२४४।।

रागिणी—ब्राह्मणों को कन्दमूल और फलों का ही भोजन ठीक है कारण कि इस सात्विक भोजन से उन की बुद्धि कभी मन्द (कुंठित) नहीं होती है।।२४५।।

मधुमंगल—हे रागिणी ! आप तो तपस्या से शुष्क-शरीर वाले ब्राह्मणों का दर्शन करने लगी, आप तो बहुत भोली हैं मैं उन में से नहीं हूँ ।।२४६।।

हे भद्रे ! मैं वैसा ब्राह्मण नहीं हूँ जैसा आपने बर्णन किया, मैं तो श्रीकृष्ण के ही पास में रहने वाला हूँ, प्रतिदिन उन्हीं को प्रसादी पाया करता हूँ ।।२४७।।

श्रीकृष्ण-प्रेमरूप उन्माद मेरी मति को मथित कर रहा है उसी के द्वारा मेरी प्रेम विह्वल-गति हो गई है ।।२४८।।

श्रीकृष्ण—हे सर्वज्ञ मधुमंगल ! सभी मधुर मधुर व्यञ्जनों को आप ही यथा विधि से परोसिये ।।२४९।।



वृन्दा—सभी ब्रज के गोप-बालक मण्डली बन कर पलाश के पत्तों के "दोने" बना कर विराजमान हो गये ।।२५०।।

तथा प्रसन्न मुख वाले श्रीकृष्ण, बलदेव जी के कहने पर मित्र मण्डली के बीच में ही विराजमान हो गये ।।२५१।।

सर्व प्रथम श्रीकृष्ण की पत्तल में परोसा गया, इसके बाद बलदेव जी की पत्तल में, और तत्पश्चात् एक के बाद दूसरे की पत्तल में परोसा गया ।।२५२।।

जब मधुमंगल ने अपनी पत्तल में यथेच्छ परोस लिया, तब खाते हुये गोप-बालक गण हँसने लगे और श्रीकृष्ण को हँसाने लगे ।।२५३।।

इसके बाद कोई गोप-बालक दूसरे गोप-बालक के मुख कमल पर हाथ लगाने के छल से पायस ( खीर ) लगा देता था, तथा कोई दही लगाने लगा, तो दूसरा मक्खन का लेप करने लगा इस प्रकार गोप-बालकगण बड़े प्रसन्न होने लगे ।।२५४।।

कुछ गोप-बालकगण लड्डू लुढ़काने लगे, और आपस में लड्डूओं से खेलने लगे, इस प्रकार की क्रीडाओं से श्रीकृष्ण-चन्द्र के आनंद को बढ़ाने लगे ।।२५५।।

गोप-बालकगण अपनी अपनी रुचि के अनुसार एक के बाद एक व्यञ्जन का स्वाद लेने लगे तथा दही और दूध के एक दूसरे पर कुल्ले करने लगे ।।२५६।।

श्रीकृष्ण भी अपने हाथ से प्रेम पूर्वक मृदु ( मीठा ) कवल (ग्रास) सुबल नामक गोप सखा के मुख में रुची बढ़ाने हेतु देने लगे ।।२५७।।

श्रीकृष्ण—हे मित्र ! इस मधुर ग्रास का स्वाद लीजीयो अथवा

दधि-मण्ड ( दही का श्रीखंड ) पिना चाहते हो तो मैं अपने ही हाथ से पिलाउंगा ॥२५८॥

वृन्दा—नन्दनन्दन श्रीकृष्ण अपने हाथ की उचित कुशलता से व्यञ्जन इस प्रकार देने लगे, कि एक हाथ से स्वयं खा सके ॥२५६॥

इस प्रकार मित्रों से युक्त श्रीकृष्ण भोजन करने लगे और बड़े प्रेम से यमुना का पवित्र जल पान करने लगे ॥२६०॥

विचित्र नामक गोप श्रीकृष्ण को बड़े आदर से कपूर आदि से रचित ताम्बूल-वीटिका ( बीड़ी या पान का बोड़ा ) बनाकर निवेदन करने लगा ॥२६१॥

रागिणी बार बार श्रीकृष्ण के मुख को देख कर समस्त भोजन के पात्रों को लेकर वापिस घर आगई ॥२६२॥

श्रीकृष्ण विश्राम करने की इच्छा से अपने प्रिय मित्रों के साथ ज्योंही वृक्षों की छाया में उपस्थित हुये ॥२६३॥

त्योंही चित्र और विचित्र नामक गोपों के द्वारा पुष्प और पत्रों की कोमल तथा दिव्य ( सुन्दर ) जो शय्या निर्माण की गई थी उसी पर सो गये ॥२६४॥

सुबल नामक गोप अपने हाथों से श्रीकृष्ण के हाथों की अंगुली चटकाने लगा ( हाथ दबाना ) और मन्द मन्द गति से सम्बाहन करने लगा ॥२६५॥

वहाँ पर चटुल नामक गोप श्रीकृष्ण के चरणों को अपने हाथ से दबाने लगा तथा चित्र एवं विचित्र दोनों पंखे से हवा करने लगे ॥२६६॥

धूर्त नामक गोप-बालक अपनी वाक्य-रचनाओं से श्रीकृष्ण का मनो विनोद करने लगा, और सुमुख नामक गोप-बालक द्वार देश पर दरवाजे पर ) खड़े होकर भीतर आने वालों को अवरुद्ध करने लगा ॥२६७॥



इसके बाद नंदनंदन श्रीकृष्ण मित्र-मण्डली के साथ वहां से उठ कर यमुना में स्नान करने के लिये प्रविष्ट हुये ॥२६८॥

वहां पर आपस में एक दूसरे पर अञ्जलियों से जल की छींट देने लगे और मर्यादा ( शर्त ) लगाकर तैरने को उद्यत हो गये ॥२६६॥

कुछ गोप-बालक सोते हुये, तथा कुछ निश्चल चेष्टाओं से तथा कुछ आसन बद्ध तैरते हुऐ यमुना को दूसरी पार पहुँच गये ॥२७०॥

कोई गोप-बालक किसी का धीरे से पैर पकड़ कर जल में खींच लेना तथा कोई गोप-बालक किसी गोपबालक को यमुना जल में धक्का लगा कर हँसी उड़ाता था ॥२७१॥

सुबल और चटुल अपने हाथ से पानी ले ले कर श्रीकृष्ण को मल मल कर स्नान कराने लगे ॥२७२॥

श्रीकृष्ण स्नान करने के बाद सुबल के कन्धे पर हाथ रख कर जल से बाहर निकल कर शृंगारवट के नीचे चले गये ॥२७३॥

शृंगारवट के नीचे चित्र और विचित्र नामक गोप-बालक श्रीकृष्ण के यथा विधि शृंगार करने के लिये वन्य ( वन में उत्पन्न होने वाले ) उपस्करादि शृंगार के प्रसाधनों को ले आये ॥२७४॥

अनुपम वन्यवेश से श्रीकृष्ण को कामदेव के मन को हरण करने वाले नटवर ( नट के समान ) दिव्य रूप में विभूषित किया ॥२७५॥

गुञ्जाओं ( चिरमिटी नामक वृक्ष के फलों ) से निर्मित मोर-मुकुट को शिर पर तथा कनेर के फूलों को कानों में धारण कराया ॥२७६॥

गगन सदृश कलेवर ( शरीर ) पर विभिन्न धातुओं से बने

हुये चित्र को दिव्य-रचनाओं से लिखा और वक्षस्थल पर वैज-यन्ती माला धारण कराई गई ॥२७७॥

इस प्रकार वन्य-प्रसाधनो से युक्त श्रीकृष्ण पीताम्बर को धारण करने के पश्चात् कामदेव को परास्त करने जा रहें हों, एसा प्रतीत होने लगे ॥२७८॥

बंशी को ओष्ठों पर धारण कर तथा उसे मधुर मधुर वजाते हुये एवं गायों को आगे करके श्रीकृष्ण गायों के गोष्ठ में आए ॥२७९॥

नंदनंदन श्रीकृष्ण गोपमण्डली की इच्छानुसार सुसज्जित होकर अद्भुत लीलाओं के प्रचार से उत्पन्न कोलाहल के वातावरण में उपस्थित हुए ॥२८०॥

कोई वंशी बजाने लगा, कोई शृंग-पत्र बजाने लगा, कोई नाचने लगा, तथा कोई गाने और हंसने लगा ॥२८१॥

तथा कुछ गोप-बालकगण सफेद गौओं का तीक्ष्ण-शृंगों (सीगों) के अग्रभाग से युद्ध (भिडाने देना) प्रदर्शन कराते हुये, त्रिलोकी (तीनो लोकों) में दुर्लभ प्रेम को श्रीकृष्ण पर बढ़ाने लगे ॥२८२॥

हे नंदिनी ! जब श्रीकृष्ण वन से लोटकर वापिस ब्रज में आये तो उनका वनागमन (लौटना) देखकर देवता लोग प्रसन्न चित्त से पुष्प वृष्टि करने लगे ॥२८३॥

और गोपियाँ श्रीकृष्ण के आगमन कोतूहल सुन कर अत्यन्त प्रसन्नता से उनके पास अपने अपने घरों को त्याग कर उपस्थित हुई ॥२८४॥

और श्रीकृष्ण के अमृतमय मुख को देख कर तथा गायों के खुरों से उत्थित (उठी हुई) धूलि से आच्छादित केशों को देख कर एवं मुस्कराहट युक्त मुख पर विलासशील भ्रु (भौंह) को देख कर ॥२८५॥



और नेत्रों के मध्य में चंञ्चल तारकों (पुतलियको) को देख कर (जो कि स्त्री जनों के मन को आनंदित करने वाले थे) सभी गोपियाँ उनके सौन्दर्य से मुग्ध हो गई ॥२८६॥

हे नंदिनी ! रोमाञ्च समूह से व्याप्ताङ्गवाली तथा केशों से विगलित पुष्पों वाली एवं कौतुक से खुलने लग गई हैं नीवियाँ ("नीवि-बंधन") जिनकी एसी गोपियाँ वहीं पर, स्थित हो गई ॥२८७॥

श्रीकृष्ण ने कुल की लज्जा को दलित करने वाला कामदेव के प्रभाव को गोपियों पर देखा और विशुद्धदृष्टि से अवलोकन कर उनको कामावरुद्ध कर दिया ॥२८८॥

श्रीकृष्ण का वन से आगमन सुन कर श्रीयशोदाजी पुत्र स्नेह वश पूजन की थाली लेकर सबसे आगे आई ॥२८९॥

और प्रातः कालीन सूर्य के समान कान्ति वाले पुत्र के मुख को देख कर माता यशोदा जी उस का पूजन कर भवन में ले आई ॥२९०॥

वहाँ पर यशोदा जी ने प्रेम से मण्डित तथा स्वेद-विन्दुओं (पसीनाओं) से व्याप्त मुख मण्डल को शीघ्र ही अपने वस्त्र के अञ्चल से मार्जित किया, (पूछा) और अधिक वात्सल्य के बारे में क्या कहूँ ॥२९१॥

तदनन्तर वह रागिणी सुख पूर्वक उनके वन्य (वन के) वस्त्रों को उतारने लगी और पंखे से उन श्रीकृष्ण की हवा करने लगी ॥२९२॥

जो सुगन्धित उद्वर्तन (उवटना) और तेल रागिणी लाई थी, उसे श्रीकृष्ण के शरीर में लगाने लगी ॥२९३॥

तत्पश्चात् केशों को छोड़कर सर्वांग में उवटन लगाया और लगाने के बाद पुष्पों से सुवासित जल की अखण्डधाराओं से को

अपने प्रभु को स्नान कराया ॥२६४॥

स्नान के बाद कुशल रागिणी शुद्ध-वस्त्रों से प्रभु का प्रौंच्छन ( शरीर पोंछना ) करने लगी, और रक्तवर्ण का जामा धारण कराने लगी ॥२६५॥

तत्पश्चात् रक्तवर्ण और पीतवर्ण एवं चित्रविचित्र पगड़ी को धारण कराया तथा विद्युत् के समान पीलेवर्ण का उत्तरीय ( पीताम्बर ) श्रीकृष्ण को पहनाया ॥२६६॥

व्रजेश्वर श्रीकृष्ण जिस अपनी भोजन-शाला को देख रहे थे श्रीबलराम जी के साथ वहीं पधार कर भोजन किया ॥२६७॥

इसके बाद रागिणी ने मुखशुद्धि के लिये सुन्दर पान की वीटिका (वीड़ी) बना कर दी और यशोदा जी ने लालन किया तत्पश्चात् श्रीकृष्ण कुछ समय भवन में विचरण करने लगे ॥२६८

और तत्पश्चात् अपने हाथ में चित्र-विचित्र वर्ण की छड़ी ( लकुटी ) लेकर तथा कटिवस्त्र में ( कमर की फेंट में ) वंशी धारण कर श्रीकृष्ण बाहर चले गये ॥२६६॥

आप ने सुरभी-गायों के समूह से युक्त तथा जिसमें बछड़े बार बार दुग्ध पान करने के लिये रम्भा रहे हैं, ऐसे विशाल गोष्ठ ( "खिरक" ) में प्रवेश किया ॥३००॥

जहाँ गायें वात्सल्य ( पुत्रस्नेह ) के कारण हुँकार करते हुये बछड़ों को दुग्ध की धारा से तृप्त कर रही थीं तथा उनके मुख-भाग को चाट रही थीं ॥३०१॥

दरवाजे पर मित्र के साथ श्रीकृष्ण स्थित हो गये, तथा वहीं पर अपने अपने दूध निकालने के बर्तनों को लेकर गोपियाँ आने लगीं ॥३०२॥

समस्त शरीर में कामदेव के सदृश स्फूर्ती के कारण माधुरी ( मोहनी ) मूर्ति वाले श्रीकृष्ण को देखकर, नारीवर्ग में उस समय कुछ अद्भुत "रति" भाव का संचार हुआ ॥३०३॥



लोभ्यांगी नामक गोपी के हृदय में अलक्षित "रति" का प्रवाह देखकर श्रीकृष्ण उससे स्पष्ट कामना करने लगे ॥३०४॥

और शायंकालीन अन्धकार में, तमाल के समान रक्तवर्ण-वाले उसके शरीर को देखकर प्रभु मन्दमन्द मुस्कराने लगे, तथा नव्यांगी नामक गोपी को देखकर अत्यन्त हर्षित हो गये ॥३०५॥

आती हुई उस नव्यांगी के पीनस्तनों को श्रीकृष्ण ने छल-पूर्वक अपने हाथ से स्पर्श कर उसको प्रसन्न किया ॥३०६॥

इसके बाद श्रीकृष्ण विभिन्न उपायों और विधियों से बछड़ों के बाद शेष दुग्ध को उस समय दुहने लगे ॥३०७॥

जिस नवीन-किशोरी की ओर श्रीकृष्ण दृष्टिपात करते थे उसकी ही गाय का दुग्ध स्वयं दुहते थे ॥३०८॥

श्रीकृष्ण ईषद्-हास्य के साथ दुग्ध की धारा से किसी गोपी के मुख को ( स्कन्धभाग से मुखमण्डल तक ) परिप्लुत कर देते हैं और उसकी ओर देखने लगते हैं ॥३०६॥

अपनी गायों के दुग्ध के कलश श्रीकृष्ण ने रागिणी के द्वारा घर भेज दिये ॥३१०॥

इसके बाद गोपियों से घिरे हुये श्रीकृष्ण गोष्ठ ( "खिरक" ) से बाहर निकल कर कामलीलाओं में अद्भुत प्रयत्न शील हुए ॥३११॥

हे नन्दिनी ! इसके बाद श्रीकृष्ण को शयन करने हेतु, माता यशोदा ने प्रेम पूर्वक बुलाने के लिये रागिणी को भेजा ॥३१२॥

रागिणी—हे नागर श्रीकृष्ण ! इस समय पर्याप्त रात्रि व्यतीत हो गई है, अतः पधारिये और शयन कीजिये, माता आपको बुला रही हैं ॥ ३१३॥

इसके बाद श्रीकृष्ण भी रागिणी के साथ घर आ गये, माता यशोदा उन्हें बड़े आदर भाव तथा स्नेह से कहने लगी ॥३१४॥

यशोदा—हे सुन्दर श्रीकृष्ण ! सर्वदा क्रीड़ा ( खेल ) में ही इतने तल्लीन रहते हो, जो कि रात्रि में भी घर को स्मरण नहीं करते हो ॥३१५॥

हे वत्स कृष्ण ! तुम अत्यन्त विहार करने से कृश ( कमजोर ) हो गये हो ऐसा ज्ञात होता है, परन्तु फिर भी तुम केलि से विरक्त नही हो रहे हो इसका क्या कारण है ॥३१६॥

वृन्दा—श्रीयशोदा ने अपने हाथ से बार बार श्रीकृष्ण का मुखमार्जन ( मुह पोंछना ) किया और शर्करा डालकर सुपाच्य दुग्ध पान कराया ॥३१७॥

व्रजेश्वरी श्रीयशोदाजी पूर्व वर्णित उस विनोदमन्दिर में श्रीकृष्ण को स्वयं शय्या पर सुलाने लगी ॥३१८॥

रागिणी श्रीकृष्ण के चरणों को बड़े अनुराग से दवाने लगी, और विभिन्न प्रकार की कथाऐं सुना सुना कर निद्रा उत्पन्न कराने लगी ॥३१६॥

गोकुलेश्वरी यशोदाजी जब तक श्रीकृष्ण को निद्रा नहीं आई तब तक विश्राम करने के छल ( बहाने ) से वहीं पर स्थित होकर स्नेह बढ़ाने लगी ॥३२०॥

पुत्रवत्सला श्रीयशोदाजी पुत्र को सुप्त ( सोया हुआ ) देख कर तत्पश्चात् अपने घर आकर स्वयं शयन करने लगी ॥३२१॥

कुञ्जकेलि-परायण श्रीकृष्ण रागिणी की सम्मति से एक क्षण में ही पुनः जागकर उसी सुन्दर वन में आ गये ॥३२२॥

और प्रियाओं के अनुमोदन से वे रात्री शेष तक वहाँ विलास करके पुनः वहाँ आकर के पहले की तरह सो गये ॥३२३॥

इस तरह क्रीडापरायण श्रीकृष्ण अपने गुरुजनों (यशोदादि) को छल से वञ्चना करके तथा लोकमर्यादा का सहारा लेकर इच्छानुसार "केली" करने लगे ॥३२४॥



हे भद्रे ! नित्य-नवीन परम आनन्द को देने वाली श्रीकृष्ण की उस अहर्निश की लीलाओं को मैं कहाँ तक वर्णन करूँ ॥३२५॥

श्रीकृष्ण की अत्यन्त मनोहर इस गोप "केली" को श्रद्धा से जो सुनेगा उसकी श्रीकृष्ण में निश्चल भक्ति होगी ॥३२६॥

इस प्रकार श्रीकृष्णकौतुक में गोचारणविहार
नामक प्रथम-सर्ग समाप्त हुआ है ।

# द्वितीय सर्गः

वृन्दा:—इस प्रकार नाना क्रीडापरायण नन्दनन्दन श्रीकृष्ण मित्रों के साथ वन में जाकर नित्यप्रति पूर्ववत् खेला करते थे ॥१॥

नन्दिनी—हे भगवति ! साक्षात् श्रीहरि की गोपचेष्टाऐं, जो कि अत्यन्त अद्भुत और आनन्द प्रदान करने वाली हैं, उन्हें आपके मुखकमल से मैंने सुना ॥२॥

व्रज में श्रीकृष्ण के साथ जो गोपाल वालक निरन्तर प्रेम से उनमें चित्त रखते हुए विहार करते हैं वे धन्य धन्य हैं ॥३॥

उनमें भी सुबल आदिक गोप-वालक जो कि श्रीकृष्ण के परम मित्र थे, और प्रगाढ़ प्रेम के कारण सर्वदा उनके साथ घूमते रहते थे ॥४॥

उनके भाग्य की उद्भट गौरवता का वर्णन करने के लिये कौन योग्य है, जो कि श्रीकृष्ण को क्षण भर भी नहीं छोड़ सकते ॥५॥

अब आप मुझे यह सव वृत्त वतलाइये कि वन में श्रीकृष्ण के प्रति उन श्रीराधा के रूप-सौष्ठव के सम्बन्ध में आपने जो कहा था ॥६॥

हे विचक्षणे ! इस प्रसंग को सुनने के लिये मेरा मन बड़ा उत्सुक हो रहा है, अतः सम्यक् प्रकार से विस्तृत वर्णन कीजिये ।।७।।

वृन्दाः—एकदिन श्रीकृष्ण प्रातः काल विना-भोजन किये भिन्न भिन्न क्रीड़ाएं करते हुए तथा वन में पशुओं को चराते हुए आये ।।८।।

हरीघास की इच्छुक गायों को आप हरी घास में छोड़ कर वन में स्वयं गोपियों के साथ घूमने लगे ।।९।।

उसी समय घोषों ( अहीरों ) की स्त्रियाँ बड़े कौतुक से श्री-यमुना जी में स्नान करने हेतु आई ।।१०।।

वन में वे सभी गोपियाँ प्रसन्नता पूर्वक आई तथा कामदेव के अभिमान को नष्ट करने वाले श्रीकृष्ण का मन में चिन्तन करती हुई गौरी-पूजने के लिये त्वरा हुई ।।११।।

कम्पित अंगवाली एवं श्वेद-विन्दुओं ( पसीनाओं ) से व्याप्ताङ्ग-वाली तथा अत्यन्त विह्वला सभी गोपियों ने विस्मित होकर लज्जा से श्रीकृष्ण की ओर देखा ।।१२।।

हे नन्दिनी ! क्षुभित हुई कुरङ्गी ( हरिणी ) के समान वे सभी गोपियाँ उस वन प्रदेश से बाहर जाने में तथा कुछ भी बताने में असमर्थ हो गई, और वहीं पर स्थित हो गई ।।१३।।

और जो अपने कटाक्ष-संकेतों से श्रीहरि को अपने वश में कर रही थीं, उनके लोकोत्तर सौन्दर्य का मैं कहाँ तक वर्णन करूँ ।।१४।।

इस प्रकार उद्विग्न चित्त-वाली एवं अपनी निर्मुक्ति चाहने वाली वे गोपियाँ बार बार अपनी सखी की ओर आपस में देखने लगी ।।१५।।

उन किशोरीयों का रूपलावण्य से मुग्ध श्रीकृष्ण ने धूर्त नामक गोप को बुला कर कहा कि तुम अपनी वाक्य रचनाओं से इन गोपियों को भर्त्सन ( फटकार ) करो ।।१६।।



धूर्त ने उन से कहा—हे गोपियों आप सब नित्यप्रति वन में आकर वनमाली श्रीकृष्ण के द्वारा रक्षित तथा सुन्दर रंगों के पुष्पों वाली इस सुन्दर वाटिका क्यों नष्ट कर रही हैं ।।१७।।

वनक्रीडा में तत्पर आप लोग, वनराज श्रीकृष्ण की महान अर्गला ( प्रतिवन्ध ) को सहसा त्याग कर निर्भय क्यों घूम रही हैं ।।१८।।

शीघ्रातिशीघ्र इस की अपराध करने वाली आप सभी जन राजशासन से दण्ड पाने के योग्य हैं अतः यथायोग्य उत्तर दें ।।१९।।

कृष्णः—हे धूर्त्त ! मुझे भी इन सभी बालाओं के अङ्गों पर चोरी के समस्त लक्षण दिखाई पड़ रहे है तुम देख लो ।।२०।।

इन के मुखों पर कमलों का तस्करी (चोरी) गुण विद्यमान हैं तथा नासिका पर तिल पुष्प का गुण प्रकट हो रहा है एवं नेत्रों में इन्दीवर नामक कमल की कान्ति प्रगट हो रही है ।।२१।।

मधूक के-पुष्पों की कान्ति दोनों कपोलों पर तथा वन्धुजीव पुष्पों की आभा दोनों ओष्ठों पर है अतः चौर्य लक्षण स्फुरत ।। व्यक्त हो रहा है ।।२२।।

इन्होंने कपोतियों ( कबूतरीयों) के कण्ठ की शोभा को अपने कण्ठ में धारण कर रक्खा है वताओ तो इन की ज्वलंत धूर्त्तता का वर्णन कहाँ तक करूँ ।।२३।।

और सब से बड़ा आश्चर्य तो यह देखो कि गोलाकार फलों को सभी गोपियों ने चोर कर अपने अपने हृदयों में छिपा-लिया है ।।२४।।

और चम्पक-पुष्पों की आभा को अपने शरीर के वर्ण

(कान्ति) में विलीन कर लिया है, और अनार के फलों की छवि को हरण कर अपने दाँतो की पंक्तियों में धारण कर लिया है ।।२५

मयूरों की पुच्छभाग की शोभा को चोर कर इन्हों ने मस्तक के केशों पर धारण कर लिया है, और अधिक आप से क्या वर्णन करूँ ।।२६।।

इन के कण्ठों में कोकिलों ( कोयलों ) की कण्ठध्वनि दिखाई पड़ रही है, और मरालों (हंसो) की गति इनकी चाल ( गमन ) में दिखाई पड़ रहीं है, अतः इन के चोर होने में कोई सन्देह नहीं है ।।२७।।

फिर बताइये, मेरे राज्य में चोर मेरी प्रजा को क्यों कष्ट दे रहे हैं, अतः मैं प्रजा के सुख के लिये दण्ड विधान करूँगा ।।२८।।

अतः मैं स्वयं इनकों मारने की, प्रताडन की, बन्धन की, यथा योग्य नृपयातना ( राजदण्ड ) अपनी इच्छानुसार देता हूँ ।।२६।।

इस प्रकार कह कर उन के पास जाकर उन्हें स्पर्श करने का प्रयत्न करने लगे, परन्तु गोपियाँ अभिलाष युक्त श्रीकृष्ण को देख कर त्रस्त होने लगी ।।३०।।

धूर्त:—पराये धन का चुराने वाली ये गोपिका दुग्धादि से एवं नवीन-किशोर अवस्था से और देव-पूजन इन तीनों प्रकार के भेदों से उन्मत्त हैं ।।३१।।

अतः हे गोविन्द ! इन को दण्ड मिलना ही चाहिये, आप ने बिलकुल ठीक विचार किया है इस पर भी ये अपराधिका (दोषी) हैं अतः इन को तो यथेच्छ दण्ड दीजिये ।।३२।।

हाँ एक बात-यदि ये सभी गोपियाँ अपने अपराध की निवृत्तिहेतु स्वयं ही आपकी आज्ञा का पालन कर दें अन्यथा नहीं ।।३३।।



वृन्दा—अपनी विद्या के द्वारा ( अपनी नीति से ) उन समस्त गोपियों को इस प्रकार लुभाते हुए, उस महाधूर्त्त ( धूर्त्त ) को देख कर धीरा नाम वाली पुष्ट सखी उपस्थित हुई और गर्व से कहने लगी ।।३४।।

हे धूर्त्तशिरोमणे ! चुप हो जाओ, बार बार ऐसा कह कर इन कुलवधुओं को इस वन में कायर ( लज्जित ) न बनाओं ।।३५।।

धीरा—इनको देवताओं के पूजन में बहुत देर हो जावेगी तुमने इन भोली ( मुग्धा ) गोपियों को रोक कर किस लम्पटमार्ग पर ले जाने का विचार किया है ।।३६।।

ये स्नान करने के लिये आई है तथा देवार्चन में तत्पर रहती हैं एवं उपवास करने वाली हैं, अतः हे विचक्षण ! इनको तुम कठोर वाणी द्वारा क्यों विभीषिका उत्पन्न कर रहे हो ।।३७।।

धूर्त्त—हे धीरे ! क्या तुम बालिका हो जो निरर्थक प्रलाप कर रही हो, क्या तुम नहीं जानती कि यहाँ के राजा श्रीकृष्ण विद्यमान हैं ।।३८।।

चोरी के गुण में चतुर ये गोपियाँ वन में पुष्पों को चुराती हैं, क्या शरण ( आयत्त ) में आई हुई ये मेरे सामने से भाग जायेंगी ।।३६।।

धीरा—हे धूर्त्त ! तुम अपने स्वामी श्रीकृष्ण को मुझे यहाँ क्या दिखाते हो, मैं डरने वाली नहीं मेरा नाम पृथ्वी पर "धीरा" करके प्रसिद्ध है ।।४०।।

यह वन अनवरत स्वयंसिद्ध है क्या इसको तुम्हारे स्वामी ने बनाया है, जो तुम हम पर आरोप लगाते हो ।।४१।।

जिस प्रकार आप लोग लीला करते हुऐ विचरण करते हैं, उसी प्रकार स्वेच्छा से गोपवधूऐं भी विचरण किया करती हैं ।।४२।।

जहाँ पर किसी का भी भय नहीं है और परम आनन्द के साथ वन वन में प्रमोद मनाती हुई यथेष्ट विहार करती हैं ॥४३॥

वृन्दा:—ऐसा कह कर उस ने अपने हाथ से उन सभी गोपियों को मना करते हुए कहा कि हे भोली गोपियों जहाँ मैं आप के साथ में उपस्थित हूँ, वहाँ आप सब को व्यर्थ भय करने की आवश्यकता नहीं ॥४४॥

उस के इन वचनों को सुन कर खञ्जन-पक्षी के समान नेत्रों वाली वे सभी गोपियाँ चेतनायुक्त और प्रसन्न मन वाली हो गई ॥४५॥

स्नेह से व्याकुल चित्त वाली, तथा श्रीकृष्ण के रूप ( सौन्दर्य ) पर मुग्ध हुई, गोपियाँ उस धीरा को छल से ठग कर उस के मुख कमल की ओर देखने लगीं ॥४६॥

हे वन्दिनी ! श्रीकृष्ण ने पुन: धूर्त्ता को कहा और धीरा के पास भेजा। लीला में आसक्त प्रियाजन के मनो विनोद के लिये श्रीधीरा को धूर्त्ता ने ऐसा कहा ॥४७॥

धूर्त्ता:—हे धीरे ! वृन्दावनेश्वर श्रीकृष्ण के राजा होने में क्या सन्देह है, क्या उन के सम्बन्ध में यथार्थ जान कारी नहीं है ॥४८॥

अत: इस सुन्दर वन में सर्वदा विराजमान रहते हैं, इसी लिये इस वन के राजा के आदेशों का आप सभी पालन करें ॥४९

हे धीरे ! शिष्टजनों के इन वाक्यों को आप सुनिये, सुनाता हूँ कि अपनी मर्यादा को त्याग कर राज सन्निधि में नहीं बोलना चाहिये ॥५०॥

धीरा:—क्या तुम मुझ को भी उद्दण्डमुद्रा से डरा रहे हो, गायों को रक्षा करने की अपनी वृत्ति को राजवृत्ति समझ रहे हो ॥५१॥



इसी प्रकार के बुद्धिवल से तथा अन्य उपायों से कातरता को वढ़ाते हुए इस वन में स्त्री समाज को अपने वश में ( अपने अनुकूल ) कर लेते हो ॥५२॥

इस लिये क्षणभर में अपनी इस महाविद्या को दूर कीजिये अन्यथा जव तक मैं सर्व-विद्याविशारद ( धीरा ) उपस्थित हूँ तव तक तुम्हारी कुछ भी अभीष्ट सिद्ध नहीं होगा ॥५३॥

मैं ऐसी नहीं हूँ जो तुम्हारी माया से मोहित हो जाऊँ अत: मेरे सामने से इस इन्द्रजाल के विस्तार को हटाओ ॥५४॥

धूर्त्ता:—हे मुग्धे ! क्या तुम राजचिन्ह धारण किये हुए श्रीकृष्ण को नहीं देख रही हो, जिन्होने वन्य ( वन में उत्पन्न होने वाले ) उपस्करों से दिव्य शरीर को विभूषित कर रक्खा है ॥५५॥

गुञ्जा के फलों के समूह से निर्मित मयूर पुच्छ के मुकुट को धारण कर रक्खा है, तथा जिन की स्निग्ध और घनीभूत केशराशि भ्रमरों को मोह उत्पन्न करती हुई शोभा दे रही है ॥५६॥

तथा विशाल कमल सदृश नेत्र-वाले और कामदेव के धनुष के समान तनी हुई ( भौंह ) वाले, तथा सुन्दर नासिका वाले, और ईषद् हास्य करने वाले, और दोनों कानों में आन्दोलित ( हिलते हुए ) कुण्डल वाले ॥५७॥

तथा सुन्दर कपोल-वाले एवं सुन्दर दन्तपंक्ति वाले, और वन्धुजीव-पुष्पों के सदृश ओष्ठ वाले, अपि च शंख के समान कण्ठवाले, श्रीवत्स का चिन्ह वाले, तथा वनमाला से विभूषित ॥५८॥

और आत्मीयजनों को अभय प्रदान करने वाले तथा विस्तृत और सुन्दर भुजदण्ड-वाले, दृढ़ स्कन्ध वाले, वैजयन्ती माला से विभूषित विस्तृत-वक्षस्थलवाले ॥५९॥

हे व्रजवधुओं ! और अधिक क्या कहें उनके मुखकमल में,

कर-कमलों में और चरण-कमलों में अपितु समस्तस्थान में ही कमलों की शोभा से श्रीअंग सुशोभित हो रहा है ॥६०॥

श्यामवर्ण के मेघ के सदृश अंग-वाले, तथा विद्युत के समान पीतवर्ण के पीताम्बर-वाले, किशोर अवस्था-जनित सौन्दर्यवाले और अत्यन्त मधुर आकृतिवाले हैं ॥६१॥

जिस के दर्शन करते ही मन उस में शीघ्र ही विलीन होता है, और पुनः गृहकार्यों में बुद्धि वैसी नहीं हो पाती ॥६२॥

अतः वनाधिराज तथा मोहिनीमूर्ति-वाले एवं हृदय को आनन्द प्रदान करने वाले राजा के रूप में श्रीकृष्ण को कौन नेत्रधारी नहीं देखना चाहता है ॥६३॥

इस लिये विश्व के मोहन करने वाले इसी राजा के आदेशों को मस्तक पर धारण कर वनों में विचरना चाहिये ॥६४॥

वृन्दाः—इस प्रकार धूर्त्ता के बचनों को सुन कर और श्रीकृष्ण की ओर देख कर, मुग्धा गोपियाँ तो मोहित हो ही गईं अपितु धीरा भी मोह को प्राप्त होने लगी ॥६५॥

धीराः—हे नाथ ! इस समय इन सभी गोपियों के अपराध को क्षमा करें, इसके पश्चात् ये सब आपकी आज्ञाओं का ही पालन करेंगी ॥६६॥

कृष्ण—हे नम्रमुख वाली धीराजी ! यदि आप इनकी मुक्ति (मोचन) चाहती हैं तो फल और पुष्पों के समान ही कुछ अन्य वस्तु दे दीजिये ॥६७॥

वृन्दाः—इस प्रकार श्रीकृष्ण के मधुर बचनों को सुन कर धीरा उन गोपियों के मुख की ओर देखती हुई श्रीकृष्ण को कहने के लिये तत्पर हुई ॥६८॥

धूर्त्ता—हे ब्रजभूषण ! यदि आप उचित समझें तो पुष्पों के रंग के सूचक इनके रत्न-मोतीयों के आभूषण ग्रहण करलो ॥६९



हे नयनों को आनन्द प्रदान करने वाले श्रीकृष्ण ! आप के वशवर्ती ये व्रजगोपियाँ विद्यमान हैं, श्रीफलों के अभाव में इनसे जो चाहो सो ( जो मन में हो वह ) ग्रहण करो ॥७०॥

कृष्णः—यहाँ भी फलों का अभाव कहाँ है, जो इन गोपियों के शरीरों में वस्त्रों से आवेष्टित दिखाई पड़ते हैं वे फल ही हैं उन फलों को गोपियाँ स्वयं ही निवेदन करदें तो उचित होगा ॥७१

धीराः—हे नाथ ! ये भीरू गोपिकाएं जैसा कि मैं पूर्व ही कह चुकी हूँ, आप के अनुकूल रहेंगी परन्तु इस समय देवार्चन करने हेतु इन्हें छोड़ दीजिये ॥७२॥

धूर्त्ताः-ये पूज्यबुद्धि से किस की अर्चना करती हैं और कौन से श्रेष्ठफल की इच्छा करती हैं, किस कारण प्रातः शीघ्र उठ कर उत्ताम व्रत किया करती हैं विस्तार से बताइये ॥७३॥

धीरा—ये समस्त गोपियाँ नित्यप्रति अपने अभीष्ट लाभार्थ तथा गायों की बृद्धि के लिये तत्परता से कात्यायनी गौरी की पूजा करती हैं ॥७४॥

धूर्त्ता—अरे इन गोपियों की मुग्धता ( भोलापन ) देखिये जो कि अपने इष्टदेव को जानती हुई भी उसका परित्याग कर अन्य देव की उपासना करती हैं ॥७५॥

हे धीरे ! ब्रजाङ्गनाएं, गोवर्द्धन की सेवा क्यों नहीं करती हैं। जो श्रीगोवर्द्धननाथ सेवा से प्रसन्न हो कर इच्छित पदार्थ की वृद्धी करता है ॥७६॥

नीले बादलों के सदृश वर्ण-वाला और मयूरपंखों को शिर पर धारण करने वाला, तथा पीले पुष्पों के पराग से व्याप्त कटिभाग वाला ॥७७॥

विभिन्न धातुओं से विचित्र अंगवाला, वन समूह से युक्त, तथा वंश(बाँस)की ध्वनि को प्रस्फुटित करने वाला एवं गोप और

गायों को सुख प्रदान करने वाला ।।७८।।

पहले अपनी छाया द्वारा जिसने व्रजमण्डल की रक्षा की थी, उस इष्टदेव को त्याग कर इधर क्यों घूमती हो ।।७६।।

नन्दिनी—हे देवि ! नन्दपुत्र श्रीकृष्ण में स्नेह सम्बर्द्धन करने के लिये कात्यायनी गौरी की पूजा करने से गोपियों की कैसी वृद्धि हो गई ।।८०।।

वृन्दा—हे नन्दिनी ! श्रीकृष्ण में उनका वह स्नेह स्वयं सिद्ध है, परन्तु-वन विहार करने के लिये देवता-पूजन तो छल मात्र है ।।८१।।

धीरा ने धूर्त्ता के इस प्रकार के बचनों को सुन कर हृदय के भाव को लक्ष्य करते हुए उस को वाक्यों की चतुरता से यथा योग्य कहा ।।८२।।

धीरा—प्राणप्रिय गोवर्द्धन को हृदय से कोई गोपी नहीं भूलती वह अचल ( पर्वत ) हो किम्बा चल ( चैतन्य ) हो, सभी गोपियाँ उस की सेवा में तत्पर रहती हैं ।।८३।।

इस वन प्रदेश में कौतुक से जो व्रजवधूएँ आती हैं, उन के सभी संकेत को नन्दनन्दन श्रीकृष्ण जानते हैं ।।८४।।

धीरा अपनी वाक् चतुरता से श्रीकृष्ण को इस प्रकार आनन्द प्रदान कर उन किशोरियों को आगे लेकर यमुना तट पर आई ।।८५।।

वे किशोरियाँ छल से श्रीकृष्ण के मुख को देखती हुई धीरा की सम्मति से तथा उन के अनुरोध से कष्ट पूर्वक गईं ।।८६।।

श्रीकृष्ण ने उन की प्रियसखी धीरा को अभिसार (विहार) के सम्बन्ध में पूछने के लिये धूर्त्ता को भेजा तथा वह धूर्त्त मधुर और चतुरवचनों से भाषण करने लगा ।।८७।।

इधर श्रीकृष्ण मधुमङ्गल नाम के गोप-सखा के साथ खेलते



हुए कलिन्द-नन्दिनी कालिन्दी के किनारे आये और वहाँ उन्हें भूख लगी ।।८८।।

मैं उसी क्षण पूर्णमासी जी की पर्णशाला ( कुटी ) में उन श्रीकृष्ण को श्रीराधा के संगम ( मिलन ) की मन्त्रणा कहने के लिये आगई ।।८६।।

श्रीकृष्ण भी उस से दूर नहीं थे, उस पर्णशाला को देख कर क्षण भर विश्राम करने के लिये उपस्थित हो गये ।।६०।।

तब पूर्णमासी जी गोविन्द को देख कर हर्षित हुईं, और उनके ब्रह्मादिकों से भी अत्यन्त दुर्लभ रूप की प्रशंसा करने लगीं ।।६१।।

पूर्णमासी—विद्युत् के समान पीताम्बर धारण करने वाले तथा मोर की पंखों की चन्द्रिकाओं से सुशोभित मस्तक वाले ये क्या श्रीकृष्ण पधार रहे हैं ।।६२।।

कानों में कर्णिकार के पुष्पों वाले, तथा मुख कमल पर भ्रमर-पंक्ति के सदृश कुटिल केश द्वारा सुशोभित होने वाले श्रीकृष्ण वनमाला से और भी विभूषित हो रहे हैं ।।६३।।

चन्दन से चर्चित अङ्गवाले, तथा अपने हाथों से कमलों को कंपाने वाले श्रीकृष्ण निश्चय ही अपने चरण-स्थापन द्वारा मेरी इस शाला (कुटी) को सफल करें ।।६४।।

अश्रु विन्दुओं से व्याप्त नेत्र वाली, वह बार बार इसी प्रकार कह कर आप्रस हो आगे ही जाकर नन्दनन्दन श्रीकृष्ण को अपनी कुटी में ले आई ।।६५।।

प्रेम से उनका मुख देखती हुई, और हाथ से श्रमविन्दुओं (पसीनाओं) को पोंछती हुई, प्रसन्नता का अनुभव करने लगी उसका और अधिक क्या वर्णन करूँगा ।।६६।।

मैं ने भी उन श्रीकृष्ण को विनीत भाव से नमस्कार किया

उन्होंने प्रेममयी-दृष्टि से तथा कोमल-वचनों से मुझे आनन्द प्रदान किया ॥९७॥

तब वह तपस्विनी पूर्णमासी जी श्रीकृष्ण को श्रेष्ठ आसन पर बैठा कर उसी क्षण प्रस्तुत किया हुआ ( पकाया हुआ ) भोजन, उन श्रीकृष्ण को खिलाने के लिये ले आई ॥९८॥

और केले के पत्तों पर वह समस्त प्रकार का भोजन परोसने लगी तथा भोजन करते हुए श्रीकृष्ण का मुख देख देख कर मुदित होने लगी ॥९९॥

मधुमङ्गल, सुबल आदि को यथेच्छ भोजन कराने लगी तथा रुचि के अनुसार शीतल जल भी लाकर पिलाने लगी ॥१००॥

तथा शनैः शनैः पंखे से श्रीकृष्ण की हवा करने लगी और "श्रीकृष्ण मेरे घर आए हैं," ऐसा मान कर प्रमोद मनाने लगा ॥१०१॥

भोजनोपरान्त मुख-शुद्धि को ध्यान में रखते हुए बार बार मुँह पोंछने लगी, और मुझे कैसे सफल व कृतार्थ करने का विचार किया सो कृपा करके बताइयेगा यह कहने लगी ॥१०२॥

कृष्णः—हे भगवति ! बिना भोजन किये आज वन में आ-गये थे अतः बुभुक्षा (भूख) से पीड़ित होकर मित्रों के साथ आप की कुटी में चले आए ॥१०३॥

हे निष्कलंक-पूर्णमासी ! तुम्हारी पर्णशाला ( कुटी ) को देखने की अभिलाषा सदा मन में रहा करती है अतः आज यहाँ आना हुआ, हे अनघे ! आप को नमस्कार है ॥१०४॥

ऐसे श्रीकृष्ण के बचनों को सुन कर अत्यन्त प्रेम से आकुल हो कर वह मधुरवाणी से बोलती हुई आनन्द बढ़ाने लगी ॥१०५॥

पूर्णमासी—हे नन्दनन्दन श्रीकृष्ण ! लीला से मन को मुग्ध करने वाले आप हो अतः भूख प्यास को तो स्मरण भी नहीं



करते हो ॥१०६॥

हे श्रीकृष्ण ! माता ने किस प्रकार कष्ट से भेज दिया, और आप बिना खाये वन में आए हो, इस का क्या कारण है ॥१०७॥

माता जी के लोकोत्तर वात्सल्य का वहाँ तक वर्णन करूँ जो आप को बिना देखे एक क्षण भी नहीं रह सकती है ॥१०८॥

वृन्दा—हे भगवति ! प्रेम और कीर्ति प्रदान करने वाली, उस कीर्त्तिदा की भाँति इस पृथ्वी पर कोई नहीं है जो कि अपनी पुत्री राधा को घर से बाहर एक क्षण के लिए भी त्याग ने में असमर्थ होती है ॥१०९॥

रूप और लावण्य के कौशल से वह पुत्री अद्वितीय सुन्दरी है क्योंकि ब्रह्माने संसार में अन्य कोई वैसी निर्म्माण नहीं की ॥११०॥

पूर्णमासी कहती हैं—हे वृन्दे ! तुम सत्य कहती हो, क्योंकि वह कीर्त्तिदा पुत्रीपरायणा है सूर्यपूजा में तत्पर अपनी पुत्री को न देख कर दुःख का अनुभव करने लगती है ॥१११॥

कृष्णः—हे वृन्दे ! उसकी सौन्दर्य-शालिनी पुत्री का क्या नाम है ? आप मुझे बताओ आज तक मैं ने न सुना है न कहीं देखा है । ११२॥

वृन्दा—चन्द्रानन श्रीकृष्ण ! लोकोत्तर वह "राधा" नाम से प्रसिद्ध है जिसको माता, पिता तथा गुरु-जन प्रयत्न से रक्षण करने में गौरव का अनुभव करते हैं ॥११३॥

श्रीकृष्ण उस के नाम के दोनों अक्षरों को (राधा अक्षर को) सुनकर प्रेममुद्रा में मग्न हो गये ॥११४॥

हे सखी ! उसी क्षण श्रीकृष्ण की यह अपूर्व गति हुई जैसे शुद्ध बुद्धी पर सम्मोहन मंत्र छोड़ दिया गया हो ॥११५॥

हे सखी ! श्रीकृष्ण ने भी अपने हृदय में प्रेम के उद्रेक को

धीरज से शान्त किया जो कि मुख पर परिस्फुट हो रहा था ॥११६

उनके मुख कमल पर मलीनता और नेत्रों में चञ्चलता देख कर मैंने यह विचार किया कि प्रेम आविर्भूत (उत्पन्न) हो गया है ॥११७॥

तब श्रीकृष्ण सुबल के साथ भगवती (पूर्णमासी) को नमस्कार कर प्रेमाकुल चित्त से वेंत (वेंतकी बनी हुई) की कुञ्ज में आए ॥११८॥

नवीन प्रेम के वशीभूत, तथा क्षोभ से व्याकुल चित्त वाले, श्रीकृष्ण अपना वैभव को विस्मृत हो कर एकान्त में सुबल से कहने लगे ॥११६॥

श्रीकृष्ण—मेरे कानों को आनन्द प्रदान करने वाले, दो अक्षरों का ( राधा शब्द का ) वृन्दा जी ने किस प्रकार यशोगान किया जिस के श्रवण मात्र से मेरे शरीर की दशा ही बदल गई है ॥१२०॥

अब मैं क्या करूँ, हृदय के क्षोभनिवहों (कष्ट–समूह) का कहाँ तक वर्णन करूँ मैं अपनी अवस्था को जानने में स्वयं असमर्थ हो रहा हूँ ॥१२१॥

जिसका यह अद्भुत नाम इस प्रकार के महागुण को वहन करता है, बड़ा आश्चर्य है कि वह नाम वाली कैसी होगी यह विचार मेरी बुद्धि को भ्रमित कर रहा है ॥१२२॥

मैं आप को सब कुछ कहना चाहता हूँ, परन्तु कहने में असमर्थ हूँ (कुछ कह नहीं सकता हूँ) बड़ा आश्चर्य है इस मोह के कौतूहल का कहाँ तक वर्णन करूँ ॥१२३॥

हे मित्र ! तुम मेरे श्रेष्ठ मित्र हो मैं तुम से कुछ भी नहीं छुपाऊँगा। अपनी बुद्धि के अनुसार बताईये कि इस कार्य का साधन किस प्रकार किया जाय ॥१२४॥



सुबल—हे प्रिय श्रीकृष्ण ! मुझे तुम पर बड़ा आश्चर्य हो रहा है कि न तो आप ने उसे देखा है न स्पर्श किया है केवल नाम मात्र से ही इतनी अतुल प्रीति किस प्रकार हो गई ॥१२५॥

हे कमललोचन ! क्या इस ब्रजमण्डल में और अन्य किशोरियाँ ही नहीं हैं जोकि तुम उसके ही निर्मल प्रेम को वहन कर रहे हो ॥१२६॥

कृष्ण—हे सखे ! उस के सौन्दर्य की मधुरिमा को कहने में मैं असमर्थ हूँ, क्योंकि उसके नाम मात्र से मैं इस दशा को प्राप्त हो गया हूँ ॥१२७॥

अतः मैंने यह निश्चय जान लिया है कि उसके समान कोई दूसरी सुन्दर स्त्री नहीं है इस ब्रज ही में नहीं ऐसी बात नहीं है अपि तु सारे संसार में ही नहीं है, और इससे अधिक तुम को क्या वर्णन करूँ ॥१२८॥

सुबल—हे मित्रप्रवर ! उसके अनुपम रूप लावण्य के सम्बन्ध में आप सत्य कहते हैं क्योंकि श्रीदामा के रूपमाधुर्य से उसकी भी सुन्दरता का ज्ञान होता है ॥१२६॥

वृन्दा—श्रीकृष्ण ने उस ( राधा ) के रूप सौन्दर्य का वर्णन सुबल के लिये किया तो सुबल ने रूप सौन्दर्य के ज्ञान के सम्बन्ध में श्रीदामा जी का संकेत किया, श्रीदामा के संकेत से श्रीकृष्ण की वेदना ( व्यथा ) दुगुनी बढ़ गई ॥१३०॥

कृष्ण—हे मित्र सुबल ! जहाँ पर केलि तत्पर सभी गोपबालकगण हैं, वहाँ पर शीघ्र जाओ और उस श्रीदामा को लाकर उसका मुख मुझे दिखाओ ॥१३१॥

वृन्दा—इसके बाद श्रीकृष्ण की आज्ञानुसार सुबल, जहाँ मित्रों के साथ वह (श्रीदामा) खेल रहा था, उसी पर्वतशिखर पर उसे लेने के लिये चला गया ॥१३२॥

तत्पश्चात् राधा के रूपलावण्य से विमोहित श्रीकृष्ण जिस स्थान पर म्लान होकर बैठे हुए थे, उसी स्थान पर स्वर्णयूथी की माला हाथ में लिये हुए चटुल जी आगये ॥१३३॥

श्रीकृष्ण प्रिया श्रीराधा के समान वर्ण वाली उस स्वर्णयूथी की माला को बड़े अनुराग से एवं निर्निमेष दृष्टि से देख कर वर्णन करने लगे ॥१३४॥

श्रीकृष्ण—यह स्वर्णयूथी लता, स्नेह से विह्वल तमाल के निकट परिरम्भन ( रमण ) करने के लिये आई है यही अधिक सम्भव ज्ञात होता है और कोई अन्य शंका नहीं है ॥१३५॥

वृन्दा—हे सखि ! श्रीकृष्ण के द्वारा प्रेमपूर्वक वर्णित उस माला को चटुल ने उस समय श्रीकृष्ण के हृदय-देश में समर्पित कर दिया ॥१३६॥

श्रीकृष्ण चटुल का आलिङ्गन कर तथा प्रिया के वर्ण की सूचक उस माला को अपने हाथ से स्पर्श कर प्रमोद मानने लगे ॥१३७॥

चटुल ने स्नेह से अत्यन्त आर्द्र मन वाले, श्रीकृष्ण की चेष्टा को देख कर उन को धीरे से पूछा ॥१३८॥

चटुल—हे प्रिय श्रीकृष्ण ! आज आप अन्यमनष्क क्यों दिखाई पड़ रहे हैं । हे नाथ ! जो कुछ भी अद्भुत वृत्तान्त है उसे सुनाइये ॥१३९॥

हे नाथ ! मेरा मन आपकी इस दशा को देख कर दुखी हो रहा है मैं आपका भक्त हूँ आप मुझसे सर्वथा कहने योग्य हो और मुझसे छुपाने योग्य नहीं हो अर्थात् मुझको तो आप कह ही दीजिये ॥१४०॥

कृष्ण—हे मित्र ! केतकी के सदृश वर्णवाली किसी नायिका का कौतुक मुझे मुग्ध कर दिया है अतः मैं आज आप को कुछ



भ्रमित सा दिखाई पड़ रहा हूँ और कोई अन्य विपर्यय नहीं है ॥१४१॥

हे सखे ! केतकी के सदृश स्वर्ण-वर्णवाली उस नायिका के मनोहर जिस रूप ने मुझे मोहित कर लिया है उस रूप से अधिक क्या शंका कर रहे हो ॥१४२॥

चटुलः—हे प्रेष्ठ ! ( प्रिय ! ) गमन करती हुई किस कनक केतकी की चाल ने आपका मन अपहरण कर लिया है कृपया यथावत् बतलाइये ॥१४३॥

वृन्दा—श्रीकृष्ण ने राधा के प्रेम के वृत्तान्त को जान लेने वाले एवं प्रेमजात समस्त चेष्टाओं को अवलोकन कर लेने वाले चटुल को मधुर मुस्कान के साथ कहने लगे ॥१४४॥

श्रीकृष्ण—हे मित्र ! "राधा" इन दोनों अक्षरों का अतिदुर्लभ प्रसंग से मेरी बुद्धि नगरी लुप्त प्राय हो रही है, इस अनुपलब्ध विषय को आप जान गये हैं ॥१४५॥

इस भय की उत्पत्ति में, शरणागत को अभय प्रदान करने वाला कौन हो सकता है ? और बुद्धि रूपी नौका से मैं इस विस्तृत भय के समुद्र को सुगमतया कैसे पार कर सकूँ ॥१४६॥

चटुल—हे नाथ ! धैर्य-धारण कीजिये मैं प्रयत्न करूँगा यह अत्यन्त कठिन कार्य नहीं है, कारण कि समस्त व्रज आपके अनुकूल है ॥१४७॥

नन्दिनी—हे देवि ! आपने तो स्नेह बढ़ाने के लिये वीरा जी को भेजा परन्तु उन श्रीराधा ने उन श्रीकृष्ण में प्रीति किस प्रकार उत्पन्न की ॥१४८॥

वृन्दा—वीरा उन श्रीराधिका के संगवर्तिनी हो गई (सहचरी हो गई ) और शीघ्र ही उस ने श्रीकृष्ण के साथ से राधिका का सखी भाव ( मित्रभाव ) धारण कर लिया ॥१४९॥

हे भद्रे ! एक बार सूर्योदयकाल में उन सूर्य-भगवान की पूजा करने हेतु सूर्यमन्दिर में दो सखियों के साथ श्रीराधिका पधारी ॥१५०॥

हे नन्दिनी ! उन श्रीराधा के सौन्दर्य का मैं कहाँ तक वर्णन करूँ पुनरपि सुनो, सौन्दर्य के वर्णन में मेरी वाणी व्यर्थ है ॥१५१

अपने विकसित मुख-कमल से चन्द्रमा को लज्जित करने वाली तथा धारण किये हुए केश समूह से भ्रमर पंक्ति को चकित करने वाली ॥१५२॥

अपने भ्रू भाग की वक्रता से कामदेव को परास्त करने वाली तथा कुछ नेत्रों की चपलता से मृग-शावकों को मुग्ध करने वाली ॥१५३॥

सुन्दर मोती जिस पर सुशोभित हैं, ऐसी तिल-पुष्पों के समान नासिका वाली तथा पके हुए बिम्बाफल के समान अधरोष्ठों पर मधुर मुस्कान वाली ॥१५४॥

सुन्दर पके हुऐ अनार को अपनी दन्तपंक्ति से विडम्बित (तिरष्कृत) करने वाली, तथा मधूक-पुष्प के समान आकार वाले कपोलों को धारण करने वाली ॥१५५॥

अपने कण्ठ की शोभा से कपोत (कबूतर) को निन्दित करने वाली, तथा कमलदण्ड के समान दोनों भुजाओं में वलय और अगंद नामक आभूषण से विभूषित ॥१५६॥

सुन्दर दोनों मणिबन्धों में पद्म धारण करने वाली तथा रत्नों से निर्मित अँगूठियों से अंगुलियों को अलङ्कृत करने वाली ॥१५७॥

मोती तथा विभिन्न-प्रकार के रत्नों से गुम्फित हार को हृदय पर धारण करने वाली, और वक्षस्थल पर श्रीफल के समान आकार वाले दोनों पीनस्तनों को वस्त्राञ्चल से आवृत रखने वाली ॥१५८॥



गम्भीर (गहरी) नाभि-वाली, कृश मध्यभाग को रत्नजटित मेखला ( कौंधनी ) से सुशोभित करने वाली, सुन्दर जंघाओं वाली तथा रम्भा (केला) के समान दोनों ऊरू (जंघाओं से निम्न भाग ) वाली और सुन्दर नितम्ब वाली ॥१५६॥

सखी के हाथ को अपने हाथ में अवलम्बित कर (ग्रहण कर) कलहंस की तरह चाल चलने वाली, नीलाम्बर को धारण करने वाली, चरणों में चंचल नूपुरों वाली ॥१६०॥

नेत्रज्योति के प्रकाश से वनान्तर (वनप्रदेश को) देदीप्यमान करने वाली, तथा तप्तस्वर्ण के समान गौरवर्णवाली एवं किशोर-अवस्था के उदय होने से अत्यन्त सुन्दर ॥१६१॥

कहीं फूल चुनती हुई, और कहीं फल तोड़ती हुई, तथा कहीं से गुञ्जा ( चिरमिटी ) ग्रहण करती हुई एवं कहीं से नये पल्लवों को इकट्ठा (एकत्रित) करती हुई ॥१६२॥

वह राधिका कहीं पर पुष्पों की लताओं से भ्रमरगीत सुनने लगी और कोकिलों की ध्वनि को सुन कर उनके पास पहुचने के लिये आम के वृक्षों की तरफ दौड़ने लगी ॥१६३॥

और पति के प्रणय से सन्तुष्ट मयूरियों को देख कर तथा मयूरों का रहस्यपूर्ण नृत्य ( मयूरियों को प्रसन्न करने हेतु ) अवलोकन कर वह राधिका मुदित होने लगी ॥१६४॥

लुब्धचित्तवाले पति, जिनका अनुगमन कर रहे हैं, वैसी मृगियों की शोभा को देख कर वह राधा कुछ क्षुब्ध होने लगी ॥१६५॥

कौतूहल वश फल और पुष्पों की फेंकने की अद्भुत क्रीड़ाओं से निजसखियों के साथ खेलती हुई परम मोद का अनुभव करने लगी ॥१६६॥

कभी वह विलासिनी राधा श्रीललिता सखी के मस्तक पर मनोहर स्तवकपुष्प को रख कर उसकी शोभा देख कर सहसा हंसने लग जाती थी ।।१६७।।

कभी विशाखा के दोनों कानों को पुष्पों से विभूषित कर के उस छवि को अपने नख रूपी दर्पण में दिखा कर प्रसन्न होती है ।।१६८।।

कभी गुञ्जाओं की अत्यन्त मनोहरमाला गुम्फित (गूंथना) करने लग जाती और कभी वह नवोढ़ा केलि में तत्पर हो कर मालतीलता का हार निर्माण करने लग जाती ।।१६६।।

और वहाँ से आकर वह कालिन्दी में स्नान करने लगती, हे सखि ! जहाँ वस्त्रापहारी श्रीकृष्ण का क्रीड़ापीठ (क्रीड़ास्थल) तथा कदम्बवृक्ष है ।।१७०।।

क्रीड़ा-कौतुक से युक्त श्रीराधिका ने यमुना में प्रेम पूर्वक अपनी सखियों के साथ जल-सेचन द्वारा (परस्पर में जल उछालने से) आनन्द बढ़ाया ।।१७१।।

यमुना केलि में मुग्ध समस्त गोपियाँ जब बाहर नहीं आई तो वीरा वहाँ पूजन सामिग्री लेकर आ गई।।१७२।।

वीरा—हे सखि राधिके ! बहुत जलविहार हो चुका है अब रहने दो, शीघ्र ही बाहर निकल आइये, और सूर्य की पूजा करिये ।।१७३।।

ललिता—हे वीरा ! तुम अत्यन्त भयभीत की तरह चारों तरफ क्या देख रही हो, इसमें कोई कारण (रहस्य) अवश्य है ।।१७४

वीरा—जहाँ सुन्दरी श्रीराधिका उपस्थित है और श्रीललिता निर्भीक (निश्चिन्त) विद्यमान है ऐसी अवस्था में उस स्थान पर मुझे भय क्यों न हो ।।१७५।।

हे भद्रे ! यह जो कदम्ब दिखाई पड़ता है यह उसी भूपति



का इस समय क्रीड़ापीठ है तथा आगे उसी का क्रीड़ापीठ रहेगा ।।१७६।।

ललिता—हे वीरे ! यह जो अत्यन्त अद्भुत, विभिन्न प्रकार के सुन्दर पुष्पों के समूह से चारों ओर से सुशोभित पीठ है वह किस राजा का है ? ।।१७७।।

वीरा—हे मुग्धे ! जिस का यह रमणस्थल (क्रीड़ा-पीठ) है आप उसके सम्बन्ध में मुझे क्या पूछती हो वह अत्यन्त पराक्रमी और करोड़ों स्त्रीयों के साथ लम्पटता करने में दुर्वार है ।।१७८।।

जिसने अपने सौन्दर्य की माधुरी से मुग्ध कामदेव को सहसा जीत लिया है उसका वर्णन आपको कहाँ तक करूँ ।।१७६।।

वन्य आभूषणों से विभूषित तथा वृन्दावन के राजा श्रीमान् श्रीकृष्ण मेरी दृष्टिगत आया करते हैं अतः मैं उनके सम्बन्ध में जानती हूं ।।१८०।।

वृन्दा—चकितनेत्रवाली राधिका श्रीवीरा के बचनों को सुनकर विस्मय के साथ कुछ त्रस्त हो कर उसे बोली ।।१८१।।

राधा—हे वीरे वह कौन राजा है और उसका क्या नाम है आप तो उसके वैभव को जानती हैं अतः आप मुझे सुनाइये मैं उसे सुनना चाहती हूँ ।।१८२।।

वीरा—हे राधे ! आप उसके मनोहर नाम को क्या पूछती हैं । यदि आपकी रुचि अधिक है तो सुनो मैं सुनाती हूँ ।।१८३।।

स्त्री समूह के मन को अपहरण करने वाला और केलिक्रीड़ा-परायण तथा गायों के समूह का अनुगमन करने वाला वह तीनों लोकों को मोहित करने वाला श्रीकृष्ण है ।।१८४।।

हे खञ्जनेक्षणा राधे ! अतः शीघ्र ही रविपूजा में तत्पर हो जाओ । माता कीर्त्तिदा तुम्हारे आने का मार्ग देखती है ।।१८५।।

वृन्दा—इस प्रकार श्रीराधिका परम अद्भुत श्रीकृष्ण के नाम को सुनते ही विस्मय के साथ क्षुब्धा हो गईं, और क्षण भर के लिये मौन हो गईं ॥१८६॥

तत्पश्चात् वह धैर्यधारण कर उसीक्षण चेतना को प्राप्त कर हंसती हुई तथा अपने इङ्गित ( संकेत ) को छिपा कर वीरा से कहने लगी ॥१८७॥

हे वीरे ! आपने क्या नाम बतलाया था मैंने नहीं सुना, आप पुनः बतलाइये इस प्रकार ( श्रीकृष्ण नाम के ) लोभ से बार बार पूछने लगी ॥१८८॥

राधा—शीतल वायु के द्वारा मेरे आर्द्र पलक (आर्द्र पक्ष्म) वन्द होते जारहे हैं और आप सभी मुझे देख रही है फिर भी मैं बार बार प्रयत्न करने पर भी आपको नहीं देख पारही हूँ ॥१८९॥

मार्ग के अतिक्रमण के श्रम से मैं व्याकुल हो गई हूँ, और इसी से मेरे शरीर में शैथिल्य आगया है ॥१९०॥

हे वीरे ! स्नान करने पर भी मेरे मुख पर पसीने उत्पन्न हो गये हैं यह क्या आश्चर्य की बात हो रही है ॥१९१॥

विश्राम करने से मेरा परिश्रम दूर हो गया है फिर भी श्वास-पूर्ण मेरा हृदय बार बार व्याकुल हो रहा है इस विपरीत दशा को देखते हुये इस रोग का निदान मालूम नहीं हो रहा है ॥१९२॥

वृन्दा—श्रीकृष्ण में प्रेम अङ्कुरित होने वाली उस की इस चेष्टा को देख कर हँसती हुई और दूसरों को हँसाती हुई वीरा राधा को कहने लगी ॥१९३॥

वीरा—हे कुतूहल से खिन्न-मन वाली राधिके ! अत्यन्त लोभ के साथ क्यों पूछ रही हो ? यह तो मन्दयोगियों (योगशून्य-



जनों) के अज्ञेय है अतः उसके सम्बन्ध में बस कुछ न पूछो ॥१९४

वृन्दा—इसके पश्चात् श्रीराधा बड़ी कठिनता से उठ कर पास वाली बेत की लताओं की निकुञ्ज में अपनी सखियों के साथ आ गईं ॥१९५॥

जिस प्रकार वायु निर्मल-सरोवर को अपने वेग से क्षुब्ध कर देती है उसी प्रकार राधा के हृदय रूपी जलाशय को कृष्ण के नाम रूपी वायु ने चंचल बना दिया ॥१९६॥

उसके उस हृदय रूपी जलाशय में विभिन्न प्रकार की उठी हुई उन स्नेह की तरङ्गों को श्रीराधा, कृष्ण के ऐश्वर्य अनजान के कारण नहीं जान सकीं ॥१९७॥

कभी कभी ललिता के मुख को देखती हुई कुछ इच्छा करती है परन्तु पूछने पर कुछ नहीं कहती ॥१९८॥

उसके हृदय कमल की शान्ति के लिए श्वासानिल ( गर्म निःश्वास ) कार्य नहीं कर रहा है तथा वह सखियों के हाथ को ग्रहण करती है उसी क्षण फिर छोड़ देती है ॥१९९॥

क्या वीरा ने उस के नाम के अक्षर रूपी अमृत की भी इच्छा की है ? यदि की है तो वह विरह से व्याकुल मुझको भी उस अमृत का पान करायेगी ।२००॥

अहो बड़े खेद की बात है की इन मधुर दोनों अक्षरों को सुनने से मेरी तृष्णा कम नहीं होती है ॥२०१॥

इस प्रकार कृष्ण के द्वारा आकर्षित मन वाली राधा अपनी दशा को छुपाती हुई मौन हो गई (शान्त हो गई) । २०२॥

हे नन्दिनी ! अकस्मात् उस समय उसके कर्ण मार्ग से हृदय में श्रीकृष्ण की मोहन मुरली ध्वनी का प्रवेश हुआ ॥२०३॥

श्रीकृष्ण में मोहित उसके मन को वह मुरली ध्वनी अपनी चोरी की बलवत्ता से चुरा कर ले गई ॥२०४॥

राधा—शब्द रूप से इस समय मेरा चित्त किसने चुराया है ! पकड़ लो इस प्रकार कहती हुई मूर्छित होकर पृथ्वी पर गिर पड़ी ॥२०५॥

वृन्दा—दोनों सखियाँ आपस में उसकी चेष्टा को देख कर कहने लगी की यह क्या हुआ कि यह कृषांगी अत्यन्त विरह से व्याकुल हो गई ॥२०६॥

सख्य—जब से वीरा के मुख से श्रीकृष्ण नाम को सुना है तब से ही विक्षिप्तमना हो रही है ॥२०७॥

वृन्दा—सखियों के इस प्रकार कहने पर स्नेह से कातर ललिता ने राधा के मनोभाव जानने के लिये उस से पूछा ॥२०८॥

ललिता—हे सुन्दरी राधे ! आप अकारण ही विभिन्न प्रकार का प्रलाप कर रही हो, इस में क्या रहस्य है उस रहस्य को आप अपनी प्रिय सखी समझ कर मुझको कह दीजिये ॥२०९॥

क्योंकि हे राधे ! मैं अनवरत् आप का प्रलाप देख कर कातरता से व्याकुल हो रही हूँ और स्वयं धैर्य धारण नहीं कर सकती हूँ ॥२१०॥

वृन्दा—वंशी पर मुग्ध मनवाली उसने धैर्य धारण कर तथा नेत्रों को खोल कर उस ललिता को बड़ी कठिनता से क्षीण स्वर में अपनी दशा का वर्णन किया ॥२११॥

राधा—हे ललिते ! स्त्रियों के मन को हरण करने वाला न जाने वह कौन है ! जिसने मुझे शीघ्र ही अपने वशवर्तिनी बना-लिया है ॥२१२॥

इस मुरली का ऐसा मादक नाद मैंने आज तक कभी नहीं सुना, यदि आप जानती हो कि इस नाद का बजाने वाला कौन है तो उसको मुझे बताओ ॥२१३॥

जो नाद काम-इच्छा से रहित स्त्रियों की बुद्धी को विपरीत



कर, सत्-कुल के आचार को खंडन करने वाली बनाता है तथा काम के वशीभूत कर देता है ॥२१४॥

ललिता—हे सखी ! वंशीवट पर जो ( श्रीकृष्ण ) प्रियमित्रों रूपी घटाओं से आच्छादित हैं उन घनश्याम की मुरली ध्वनि है ॥२१५॥

हे सखी उसके वैभव को न जानने वाली आपने, उसी क्षण कान बन्द क्यों नहीं कर लिए जिनसे यह दूषित नाद सुना ॥२१६

हे मुग्धे ! जिसने अपनी वंशी-ध्वनि से व्रज-किशोरियों को भी कुलशील से विचलित कर दिया तुमने उसकी वह वंशी ध्वनि क्यों सुनी ॥२१७॥

अपने पतिसेवा में नियुक्ता पतिव्रता तथा पतिपरायण रमणियाँ उस वंशी के नाद को सुन कर चेष्टा से शून्य होकर दौड़ती हैं ॥२१८॥

कुल की लज्जा को तथा धैर्य को एवं वेदोक्त धर्म को शीघ्र ही जो वंशी नष्ट कर देती है। अतः उसका नाद विश्व को मोहन करने वाला है ॥२१९॥

राधा—इस बांस की वंशी में अपूर्व आकर्षण कैसे सम्भव हो सकता है। इसमें कोई दूसरा अज्ञेय कारण है ॥२२०॥

किसकी वंशी का यह अद्भुत नाद है, जो कि अनवरत उद्यम शील होकर पतिपद को प्राप्त करने के लिए शीघ्रता कर रहा है उस जन का मुझे वर्णन करो ॥२२१॥

ललिताः—हे विशुद्धे राधे ! जो स्त्री-जनों को वश में कर रहा है। वह संसार को मोहन करने वाला नाद श्रीकृष्ण की वंशी का है ॥२२२॥

वृन्दा-ललिता के कहने से राधा ने निश्चय किया कि उसकी मुरली की ध्वनि में ही मेरा स्नेह है अन्यत्र नहीं है ॥२२३॥



# तृतीय सर्गः

वृन्दा—हे नन्दिनी ! श्रीकृष्ण भी राधा के स्नेह से अत्यन्त व्याकुल हो कर वन-प्रदेशों में घूमने लगे ॥१॥

हे सखि ! सुबल श्रीदामा को लाकर तथा उसके अलौकिक रूप को श्रीकृष्ण को दिखा कर चला गया ॥२॥

श्रीकृष्ण ने सहसा उठ कर तथा उसे देख कर भूरि भूरि (बार बार) आलिङ्गन किया और उसको सुकोमल बचनों से प्रेम बढ़ाते हुऐ कुशलता पूछी ॥३॥

उस ( श्रीदामा ) के मुख को स्नेह से देखते हुए भी श्रीकृष्ण तृप्त नहीं हुए, तथा उन्होंने कण्ठ से अपने माला उतार कर श्रीदामा को पहनाई ॥४॥

उसी समय श्रीबलराम जी गो-समूह के साथ वहाँ पर उन गो-समूह को जल पिलाने के लिये आगये ॥५॥

श्रीकृष्ण राधा के स्नेह से विकल अवस्था के कारण वृक्षों के मध्य (आड़) में जाकर छुप गये और श्रीदामा श्रीबलराम जी के साथ यमुना के तट पर चला गया ॥६॥

तत्पश्चात् श्रीकृष्ण श्रीदामा के मुख को देख कर श्रीराधा के रूपलावण्य की तर्कणा ( कल्पना ) करते हुए बिचार करने लगे ॥७॥

क्या ये ( राधा ) नव पल्लोवेदित चम्पक लता के समान है यदि है तो चरणों पर पड़े हुए तमाल को स्पर्शानन्द प्रदान करेगी ॥८॥



अथवा ये मुग्धा माधवी लता है तो मधु से आकृष्ट हृदय इस (श्रीकृष्ण) मधुसेवी भ्रमर को कब मुदित करेगी ॥९॥

यदि ये नव कुरंगी ( हरिणी ) है तो मुझ लुब्ध हरिण को अपने नेत्रविलाम द्वारा कब स्वीकार करेगी ॥१०॥

यदि ये चन्द्रिका है तो स्थगित ( थकेहुए ) नेत्र वाले मुझ चकोर को अपने माधुर्य का पान करा कर कब तृप्त करेगी ॥११॥

यदि ये विद्युत है तो स्नेह से आर्द्र बादल को अपने लालित्यसार ( सुन्दरताप्रधान कौशल से कब रञ्जन करेगी ॥१२॥

इस प्रकार दीर्घ निश्वासों से युक्त तथा अन्यमनस्क श्रीकृष्ण विचार करते हुए वृक्ष को सहारा लेकर स्थित हो गऐ ॥१३॥

उसी समय रागिणी वन में प्रेम पूर्वक निर्मित उत्तम भोजन लेकर आगई तथा पूर्ववत् समर्पण करने लगी ॥१४॥

परन्तु श्रीराधा-स्नेह का आस्वादन से पूर्ण हृदय श्रीकृष्ण के लिये चारों प्रकार के निर्मित व्यञ्जनों का भोजन क्या सुख प्रदान कर सकता है ॥१५॥

जो व्यक्ति कदाचित् अलौकिक प्रेमामृत का पान कर चुका है तथा उसके रस के आवेश से तृप्त हो चुका है उस को अन्य वस्तु का पान और भोजन क्या सुख दे सकता है ॥१६॥

जो स्नेह-पाश में तत्परता होकर बद्ध हो जाता है उसका शरीर में, तथा घरों में स्नेह कैसे हो सकता है ॥१७॥

हे नन्दिनी ! श्रीकृष्ण गो-समूह को और मित्र-परिकर को त्याग कर श्रीराधा के प्रेम-जल से सिक्त (सींचेहुए) तथा विह्वल हुए वन में भ्रमण करने लगे ॥१८॥

परन्तु उस रागिणी से अपनी दशा को गुप्त रख कर अदृश्य गति से धैर्य धारण कर उस से कहने लगे ॥१९॥

कृष्ण—हे सखि ! जो आप भोजन लाई हैं उसे बलदेवजी को अर्पण कर दीजिये, क्यों कि मुझे आज भूख (क्षुधा) नहीं है अतः मैं नहीं खाऊँगा ॥२०॥

प्रियगोपबालकों के साथ बलराम जी "केलिकदम्ब" पर विद्यमान हैं अतः शीघ्र ही आप जाकर उन्हें भोजन समर्पण करें ॥२१

रागिणी—हे नाथ ! आज आपने प्रातः काल से ही भोजन नहीं किया और इस समय भी त्याग रहे हैं, इसका क्या कारण है ? ॥२२॥

हे नाथ ! क्षुधा से आपका मुख म्लान हो रहा है और इस समय विमनष्क (अन्यमनष्क) दिखाई पड़ रहे हैं, तथा हे गोवत्सल ! आज तो आपने "गोकदम्ब" भी त्याग दिया ॥२३॥

एवं आज यह मुकुट बहुत शिथिल बन्धा हुआ है तथा यह पीताम्बर भी अधिक ढीला बन्धा हुआ है और वंशी तक का ध्यान नहीं है यह विचित्र गति आपकी कैसे हो गई ॥२४॥

क्षण भर में पसीना आजाते हैं तो एक क्षण में कम्पन शुरू हो जाता है तथा दूसरे ही क्षण रोमाञ्च उत्पन्न हो जाता है पुनः अगले ही क्षण अश्रु जल ( आँसुओं का निकलना ) की धारा से शरीर आर्द्र हो जाता है, यह दारुणगति कैसे हो गई ॥२५॥

हे सुन्दर ! कभी कभी भ्रमर अपनी भ्रमरी को चम्पक के बन में देखने पर भी भ्रम से शोक करने लगता है, और दुखी हो जाता है अतः आप अपने हृदय के भावों को मुझे बतलाइये ॥२६

कृष्णः—हे मिथ्याशंकिनी रागिणी जी ! मैं गोचारण में परिश्रम के खेद से खिन्न हो कर यहाँ स्थित हो गया हूँ आप श्री-बलराम जी को भोजन अर्पण करने जाओ ॥२७॥

वृन्दाः—रागिणी ने उन श्रीकृष्ण के हृदय की वृत्ति देख कर



विचार किया कि किसी रमणी में इन का यह अतुल प्रेम बढ़ गया है ॥२८॥

फिर भी मैं एकान्त स्थल पर उनसे प्रश्न करूँगी और पहले इन श्रीकृष्ण के आदेश का पालन करूँ ॥२९॥

रागिणी—हे बनेश्वर ! मैं क्रीड़ा-कदम्ब का मार्ग नहीं जानती हूँ, अतः मार्ग बताने के लिए सुबल को आज्ञा दे दो ॥३०

कृष्ण—हे सुबल ! शुद्ध हृदय-वाली इस रागिणी को क्रीड़ा-कदम्ब का मार्ग दिखाकर शीघ्र यहाँ आओ ॥३१॥

वृन्दा—हे रागिणी ! तुमने श्रीकृष्ण के उस अपूर्व क्षोभ-रहस्य को जो कि केलीकदम्ब से सुबल जी ने सुनकर प्राप्त किया था उन सुबल को पूछो ॥३२॥

रागिणीः—हे वयस्य ! श्रीकृष्ण को यह भाव कहां से प्राप्त हो गया जिससे मैं खिन्न-चित्ता हो गई हूँ, कृपाकर मुझे समस्त तथ्य बताओ ॥३३॥

सुबल—हे सखि ! श्रीकृष्ण ने जिस भाव को आप से भी छुपाया वह भाव अत्यन्त अद्भुत है मैं आप को सुनाता हूँ परन्तु श्रीकृष्ण को आप न कहें ॥३४॥

ये श्रीकृष्ण वृषभानु-पुत्री राधा का नाम, श्रीवृन्दा के मुख से सुन कर मोहित हो गये हैं अतः आप इसका प्रयत्न सिद्ध कीजिये ॥३५॥

वृन्दा-श्रीकृष्ण के खेद से विह्वल वह माध्वी, जैसा श्रीकृष्ण-ने कहा था तदनुसार उस भोजन को श्रीबलराम जी को अर्पण कर पुनः ब्रज में आगई ॥३६॥

सुबल श्रीकृष्ण के निकट आया और उन्हे लेकर यमुना के किनारे पद्मवन की शोभा को दिखाने लगा ॥३७॥

हे सखि ! भ्रमरों और कमलिनियों के पारस्परिक प्रेम को

तथा उनके कौतुक को देखकर श्रीकृष्ण भी मुग्ध हो गये और उन्होंने वहाँ एकक्षण विश्राम किया ॥३८॥

इधर श्रीराधिका अत्यन्त अनुराग के कारण, व्याकुलगति हो रही थीं, और अपनी सखियों के आगे लग्नपक्ष्मा (पलकबन्द) हो गई ॥३६॥

हे अनघे ! उस काम मोहित दशा में अकस्मात् श्रीराधा ने श्रीकृष्ण को स्वप्न में देखा ॥४०॥

पुनः सहसा नेत्र खोलकर देखा तो जिस प्रकार हाथ में आया हुआ धन नष्ट हो जाता है उसी प्रकार श्रीकृष्ण अदृश हो गये तथा वह विह्वल हो कर हाय ! मेरा कृष्ण कहाँ है ? ऐसा विलाप करने लगी ॥४१॥

इस लोक में जिसका रूप दुर्लभ है ऐसी उस अपनी छवि को दिखा कर कहाँ पर चला गया । हे मोहन अब मैं क्या करूँ ।.४२

स्निग्ध नीलकमल के सदृश श्यामवर्ण वाले एवं बक्रकेशराशि वाले तथा मयूर पंखों का मुकुट धारण करने वाले और मकराकृत कुण्डल धारण किये हुए शोभित हो रहे हैं ॥४३॥

चन्दन से चर्चित अङ्ग-वाले और वनमाला से विभूषित वक्षप्रदेश वाले तथा तप्त स्वर्ण के समान पीतवर्ण का पीताम्बर धारण करने वाले, श्रीकृष्ण संसार को मोहित करने वाले हैं ॥४४॥

हस्तकमल में वंशी धारण करने वाले, तथा मणि-आदि बहु मूल्य आभूषणों से विभूषित एवं मनको मोहित करने वाले, सुन्दरियों को भी अपनी कटाक्षदृष्टि से मुग्ध करने वाले तुम कौन हो और कहाँ हो ॥४५॥

पलकबन्द की हुई और मूर्छित अवस्था में मुझे कोई सहसा उठा कर अपने हाथ से मेरे मुख को कुत्सित भावना प्रकट करता



हुआ पोंछने लगा ॥४६॥

और दुर्व्यवहार को जानने वाला, वह मुझको बार बार कुंज में ले जाने के लिये हठ पूर्वक बल प्रयोग करता हुआ शीघ्र चलने के लिये कहने लगा (बाध्य करने लगा ) ॥४७॥

वृन्दा—श्रीकृष्ण द्वारा आकृष्ट मनवाली वह (राधा ) इस प्रकार कहती हुई, और करुण प्रगट करती हुई व्यथा से रोने लगी ॥४८॥

ललिता—हे मुग्धे ! स्वप्न तो चंचल होते हैं कभी स्थिर नहीं होते अतः तुम इस आकर्षक स्वप्न-कौतुक से क्यों मोहित हो रही हो ॥४६॥

हे आलि ! व्यर्थ ही क्यों विलाप कर रही हो, और क्यों दुःखी हो रही हो, मेघों के समान स्वप्न कौतूहल होता है। स्वप्न में देखा हुआ कुतूहल प्रातः काल होते ही (जागते ही) नष्ट हो जाता है ॥५०॥

राधा—हे ललिते ! यह कैसा स्वप्न देखा, पता नहीं किस कार्य के लिये जो मेरे अंचल को खींच रहा है ॥५१॥

हे सखि ! पता नहीं आप सभी के सामने, यह कौन धृष्ट कामेच्छा से देख रहा है और अत्यन्त शक्ति प्रयोग से मुझ को पकड़ कर ले जाने का प्रयत्न कर रहा है ॥५२॥

हे सखि ! नहीं नहीं कहती हुई मैं चरणों पर गिर रही हूँ फिर भी वह कामातुर मुस्करा-कर मुझे अपनी ओर खींचे ले जा रहा है ॥५३॥

वह शुद्ध बुद्धि कैसी है जो इस समय मुझे धर्ममार्ग से इस कुल कन्याओं के लिये निन्दित अधर्म के मार्ग में प्रवृत्त करा रहा है ॥५४॥

ललिता—यही तो उसके स्वभाव की विचित्रता है कि जो

व्यक्ति क्षणभर भी उससे प्रेम करने लगता है, तो वह उसे लोह-पाषाण के योग की तरह पुनः छोड़ता नहीं है ॥५५॥

ऐसे व्यक्ति से, उस के पूर्ण-वैभव की जानकारी किये बिना आपने प्रेम कर लिया अतः अब आप क्यों तस्कर (चोर) से स्नेह करके (मन लगा करके) दुखी होती हो ॥५६॥

आपने जिसका मनोहर नाम सुना और वंशी का वक्रनाद भी सुना वे नन्दनन्दन श्रीकृष्ण ही हैं आप विषाद मत करो ॥५७॥

वृन्दा—ऐसे श्रीललिता के वचनों को सुन कर श्रीराधा मैंने उस वंशी-युक्त हस्तकमल को देखा है इस प्रकार कहती हुई चिन्तित होने लगी ॥५८॥

वह नन्दनन्दन श्रीकृष्णचन्द्र गोविन्द में रति (प्रेम) निश्चित करके और चित्त में उनकी छवि को स्थित कर संगम (मिलन) के लिये आतुर होने लगी ॥५६॥

इसके पश्चात जहाँ पर श्रीललिता और श्रीविशाखा तथा श्रीराधिका विराजमान थीं वहीं पर किसी समय मैं भी पहुँच गई ॥६०॥

मुझको देख कर उन सभी स्नेह युक्त रमणियों ने बार बार वन्दना की और कहा हे देवि ! यह समस्त वन आप का ही है हम आप की क्या सेवा करें ॥६१॥

तब मैंने राधा में स्नेह-घनिष्टता की तर्कणा की और उदासीन बैठी हुई ललिता को कहने लगी ॥६२॥

हे ललिते ! आपने कीर्त्तिदापुत्री श्रीराधा की यह दशा प्राप्त कर दी, क्या आपको यह उचित था ॥६३॥

यह मुग्धा ( भोली ) अप्राप्त यौवनवाली राधा आपके द्वारा निर्दिष्ट दुर्गम मार्ग को, क्या जान सकती थी ॥६४॥

आपने तो सहसा इसे लाकर बहुत बड़ी आपत्ति में डाल



दिया क्या हम सब को ब्रज से बाहर निकलवाने के लिये दृढ़ प्रतिज्ञ हो गई हो ॥६५॥

जो कि खेदयुक्त होने के कारण इस शिथिलता का अनुभव कर रही है एवं इस का मुख मलीन हो गया है। गरम श्वासे निकल रहीं हैं तथा नेत्रों से बार बार अश्रु धारा बह रही है ॥६६॥

जिस धात्री ने ( धायने ) इसका पालन-पोषण किया है वह इसकी इस दुर्दशा को देखेगी तो क्या कहेगी ॥६७॥

अथवा इसकी कीर्तिदा माता जो कि किञ्चिद्मात्र भी इस को उदासीन देख लेती है, तो बहुत चिन्तित हो जाती है वह यदि देख लेगी तो क्या करेगी ॥६८॥

ललिता—हे देवि ! मुझे क्यों त्रास देखा रही हो, बताओ मैंने कौनसा अपराध किया है, इसके पाप रहित शुद्ध अंगदेश में अकस्मात् ही हल चल हो गई ॥६६॥

उस अंग देश के नाम द्वैत राजा (नामद्वय) ने उन देश को साधु (श्रेष्ठ) माना, तथा निर्भयता पूर्वक अपने तेज से प्रवेश किया ॥७०॥

उस के प्रविष्ट के बाद बलवान वंशी ने अपने राज्य-शासन की घोषणा की तथा उस देश (अङ्गदेश) की रहने वाली इन्द्रिय, मन, बुद्धि आदि प्रजा को चेतना दी ॥७१॥

हे देवि ! उस अंगदेश की प्रजा उसकी आज्ञा को शिर पर धारण कर तदनुमार चलने लगी तदनन्तर वह राजा स्वयं हृदय मन्दिर में प्रविष्ट हुआ ॥७२॥

देहाभिमानी जीव उस लोकोत्तर राजा को देख कर स्वयं ही स्वदेश अर्पण कर दिया ॥७३॥

और स्वयं उसके वशीभूत हो कर प्रेम करने लगा, तथा जो कुछ भी देहाभिमान (ममता) उसमें था उसे राजा के अर्पण

कर त्यागी होकर विचरण करने लगा ॥७४॥

उसके बल से उस राजा ने शरीर रूपी पृथ्वी को जीत लिया, और इस से आदि वृत्ति वाले ( चित्त की वृत्तियां के अनुसार चलने वाले ) एवं निकटवर्ती अंग व्याकुल होने लगे ॥७५॥

वृन्दा—आपने मेरे सामने कैसी अपूर्व दण्डमुद्रा को वर्णन किया आप ही बताओ कौन सा ऐसा राजा इस पृथ्वी पर है जो हृदय में प्रवेश कर सकता हो ॥७६॥

देवताओं से भी दुर्ज्ञेय (जानने में न आने वाली ) श्रीराधा की अवस्था को शंकर आदि तो क्या ब्रह्मा भी यदि शत (सौ) जन्म धारण कर ले तो भी नहीं जान सकता ॥७७॥

फिर वह कौन महाबली राजा है जो उसके हृदय मन्दिर में प्रविष्ट हो गया है, अतः हे श्रीललिते ! उसे शीघातिशीघ्र मुझे बताओ इसमें मुझे बड़ा कौतूहल हो रहा है ॥७८॥

ललिता—हे देवि ! आप मुझ अज्ञातवैभव स्त्री से क्या पूछती हो, साध्वियों (सदाचारिणियों) के धर्म को लुप्त करने वाला आप के राष्ट्र में ही कोई है ॥७९॥

हे सुन्दरी ! आप जानती हुई भी अज्ञात की तरह मुझे विडम्बित कर रही हो, इस संसार में रूपवान् गुणवान् और बलवान कोई अन्य है ॥८०।

जिसके सुन्दर मुख को देख कर वृक्ष स्वयं ही मधुवर्षा करते हैं, जिस ने अचल दृढ़ पदार्थों को ही इस प्रकार मुग्ध कर लिया तो नेत्र धारियों को मोहित कर लेने में क्या आश्चर्य है ॥८१॥

हे देवि ! उस लीला-विहारी गोविन्दनृप ने ( राजा ने) गायों के समूह का अनुसरण करते हुए भी इस मृगी को क्षोभित किया ॥८२॥

तब मैंने खिन्न-अंगवाली और मूर्च्छित तथा स्नेह से व्याप्त



उन श्रीराधा के प्रेम की परीक्षा करने के लिये उन से पूछा था ॥ ८३ ॥

हे राधे ! ब्रज में आपने जो यह आरम्भ किया है यह दुःसाहस है—कारण कि वृषभानुपिता आपकी विभिन्न प्रकार के करोड़ों प्रयत्नों से रक्षा करते हैं ॥ ८४ ॥

साध्वीस्त्रियों की कुललज्जा को नष्ट करने वाले इस कार्य को आपने देवार्चन के समय क्यों प्रदर्शित किया ॥ ८५ ॥

हे श्रीराधे ! आपके सुलक्षण नेत्र आज पूर्ववत् नहीं रहे, किसी के कटाक्ष ( तिरछी नजर ) द्वारा प्रेरित होकर आज आप कामीजन की इच्छा क्यों कर रही हैं ॥ ८६ ॥

आज आप कामिनीजनोचित कामेच्छा के कुहर ( अन्धकार ) में स्वयं शयन कर रही हैं, और किञ्चिद् मात्र भी तृण (तिनका) का कम्पित होने पर आप सतृष्ण होकर अभिसार की इच्छा करती हैं यह आप को क्या अवस्था हो रही है ॥ ८७ ॥

आप तो अब तक सखियों के साथ पिता के घर के विशाल चबूतरे पर खेला करती थीं पुनः आपने इस कार्य का अभ्यास कैसे कर लिया मुझे सत्य बताओ ॥ ८८ ॥

प्रेम से उद्विग्न मनवाली राधा कुछ भी उत्तर देने में समर्थ नहीं हुई तो श्रीविशाखा उन से प्रेरित होकर प्रत्युत्तर देती हुई-कहने लगी ॥ ८९ ॥

विशाखा:—हे देवि ! सुनो राधा आप को विज्ञापित करती है कि मुग्धा मैं वनगह्वर में आगई फिर भी अपराधी नहीं हूँ ॥९०॥

मुझ को दूर से देख कर फिर मुस्कराकर मेरे सामने आ जाता है तथा मेरी उँगली पकड़ कर मुझे खींचता है और मेरे क्रन्दन करने पर भी नहीं छोड़ता है ॥ ९१ ॥

मैं कहती हूँ जाओ फिर भी मुझे स्पर्श करने के लिये मेरे

समीप आ जाता है और माला से प्रहार करता है एवं मेरे हृदय से तो किसी तरह भी नहीं निकलता है ॥ ९२ ॥

आप जो कल्पना करती हैं उस में मेरा कोई दोष नहीं है कारण कि विह्वल अवला वलवान व्यक्ति को किस प्रकार निवारण कर सकती है ॥ ९३ ॥

ललिता:—हे देवि ! इस संकट के समय आप ही संरक्षण देने वाली हैं, ऐसा उपाय कीजिये जिससे यह जीवित रहें ॥ ९४ ॥

वृन्दा:—वीराजी जाकर श्रीकृष्ण की चेष्टाओं को देखकर तथा समस्त भावों को जान कर अपनी प्रियसखी को आनन्द प्रदान करें ॥ ९५ ॥

प्रसंग वश श्रीकृष्ण के प्रति राधा के प्रेमाधिक्य का विभिन्न रूप में वर्णन कर यहाँ श्रीराधा के समक्ष श्रीकृष्ण की तत्तत् अवस्थाओं का वर्णन करें ॥ ९६ ॥

हे श्रीललिते ! मैं भी जाकर ऐसा उपाय करूँ जिस से शीघ्र ही प्रिया-प्रीतम ( राधा और श्रीकृष्ण का मिलन होजाये और आप भी श्रीराधिका को आश्वासन दीजिये ॥ ९७ ॥

उसी समय विह्वल अवस्थावाली "गम्भीरा" नाम की गोपी राधा के समीप आकर प्रेम पूर्वक वार वार पूछने लगी ॥ ९८ ॥

स्नेह से व्याप्ताङ्ग वाली श्रीगम्भीरा श्रीललिता को देख कर पूछने लगी कि आपने वन में राधा को किस कारण रोक लिया ॥९९॥

इसने प्रात: काल से भोजन नहीं किया है इसीलिये इसका शरीर क्षुधा से व्याकुल है और यह सुकुमार अंगवाली किस प्रकार इस दुपेर तक रह सकती थी ॥ १०० ॥

ललिता:—हे आर्ये ! इस वैंतकी लता की कुंज में राधिका सो रही है आपही इन्हें जगाईये मैं जगाने में असमर्थ हूँ ॥ १०१ ॥

गम्भीरा:—हे वत्से ! गह्वरकुञ्ज गृह में आप क्यों सो रही



हो ?। आपका निद्राकुल हुऐ बहुत समय बीत गया है ॥ ११२ ॥

वृन्दा:—राधा की उस चेष्टा को देख कर गम्भीरा के नेत्र तुरन्त लाल होगये और ओष्ठ स्फुरित होने लगे तथा वे श्रीललिता को कहने लगी ॥ १०२ ॥

गम्भीरा:—हे ललिते ! यह राधिका किस कारण से मूर्च्छित दिखाई पड़ रही है इस का सत्य कारण मुझे बतलाओ । १०४॥

ललिता:—हे आर्ये ! श्रीयमुना जी में स्नान करके पुन: कदम्ब की शीतलछाया में आकर वह उपस्थित हुई ॥ १०५ ॥

वहाँ आते ही इस की यह अवस्था हुई, न जाने क्या विचित्रता हुई आप ही सोचिये इस का तत्त्व क्या है ॥ १०६ ॥

गम्भीरा:—हे क्रीड़ालोभिनी ललिता ! जो राधा नित्य प्रति प्रसन्नमुद्रा से निर्भय होकर वनों में परिभ्रमण किया करती थीं उन को तुम ने इस दशा में पंहुचा दिया, तुम शीघ्र ही यहाँ से चली जाओ ॥ १०७ ॥

हे वत्से राधे ! तुम को माता जब इस अवस्था में देखेगी तो क्या कहेगी अत: अब तुम शीघ्र घर चलो, तुम्हारी रक्षा का यत्न-साधन करूँ ॥ १०८ ॥

वृन्दा:—गम्भीरा पुत्री के समान श्रीराधा को घर लेकर चली गई, उसकी उस अवस्था को देख कर कीर्तिदा जी वड़ी दुखी हुई ॥ १०९ ॥

इधर वीरा यमुना जी पर श्रीकृष्ण के पास आई जहाँ पर पद्मवन की शोभा से मुग्ध श्रीकृष्ण विराजमान थे ॥ ११० ॥

वीरा श्रीकृष्ण को प्रेम से वन्दन कर तथा उनकी अवस्था का लक्षण देख कर विचार करने लगी कि क्या ये भी श्रीराधा से ही स्नेह कर रहे हैं ॥ १११ ॥

कृष्ण:-हे वीराजी ! आप यहाँ पर क्या अपने वर्ग (स्वपक्ष)

को पुष्ट करते आई हैं, क्या यह कमलिनी आपके ऊपर मुग्ध हुए भ्रमर को स्पर्श करना नहीं चाहती ॥ ११२ ॥

वीरा:—यह भ्रमर तो बहुत सी लताओं से प्रेम करता है अत: जो भ्रमर शतगुरु ( सैकड़ों स्त्रीयों से प्रेम करने वाला ) है उसे यह शुद्ध अङ्गवाली स्पर्शयोग्या किस प्रकार हो सकती है ॥ ११३ ॥

कृष्ण:—इस भ्रमर के स्वभाव को आप जानती हैं, कि यह वनचारी ( वनों में भ्रमण करने वाला ) है फिर भी बिना कमलिनी के किसी अन्य पुष्प पर सन्तुष्ट नहीं होता है ॥ ११४ ॥

वीरा:—इस के दर्शन से भी अत्यन्त लोभ बढ़ता है, परन्तु यह ऐसी कमलिनी नहीं है जिसका सौहार्द अन्य भ्रमर से बद्ध हो ॥ ११५ ॥

कृष्ण:—आपने ठीक ही कहा है कि यह कमलिनी इसी भ्रमर के बन्धन में है, और अन्यत्र कहीं भी नहीं। परन्तु यह भ्रमर भी लोभ से कहीं अन्यत्र बद्ध नहीं होता है ॥ ११६ ॥

वीरा:—उस के सौहार्द को देखिये जो कि इस बहुप्रिय और आकुल भ्रमर के लिये घर में सोई ( पड़ी ) हुई है, कैसी उसकी तन्मयता है ॥ ११७ ॥

कृष्ण:—यह अन्यमनस्क आकुल भ्रमर उस से अपमानित होकर ही हृदय में धैर्य धारण नहीं कर सकता है ॥ ११८ ॥

वीरा:—जिसने उसके सौहार्द को भुला दिया है उस भ्रमर की समीपता को त्याग कर यह विरहिणी उस विरह में वनों में विचरण कर रही है ॥ ११९ ॥

इस प्रकार आप मेरी सखी को क्यों उन्मादित कर रहे हैं तथा आपने इस किशोरी कृशाङ्गी को क्यों विरहिणी बना दिया है ॥ १२० ॥



आपकी अमृत-वर्षाने वाली दृष्टि को प्राप्त कर यह उल्लासित ( विकसित ) हो जायेगी, अन्यथा आपकी दृष्टि के सिंचन बिना यह किसी प्रकार भी नहीं जी सकती ॥ १२१ ॥

चटुल:—हे मिथ्याभाषण करने वाली अनुचरी ! तुम किस अपराध की आशंका कर रही हो, इन्होंने तो न कभी देखा है और न कभी सुना है ॥ १२२ ॥

हे राधे ! आपकी सर्वदा घर में ही रहने वाली सखी को इन्होंने कैसे उन्मादित कर दिया जब कि ये सर्वदा मित्रों के साथ वन में ही घूमते रहते हैं ॥ १२३ ॥

स्त्रीवर्ग में वे इतने अनासक्त हैं कि देखने की भी इच्छा नहीं रखते हैं, और अपने कार्य में रत रहते हैं तथा चित्तवृत्ति द्वारा सब की प्रियता चिन्तन करते हुए घूमते हैं ॥ १२४ ॥

अत: आपने इस विशुद्धाङ्ग निष्कलंक श्रीकृष्ण में महादुर्धर्ष कलंक किस प्रकार आरोपित किया ॥ ११५ ॥

वृन्दा:—वीरा इस प्रकार की उदासीनस्थिती को देख कर कातर हो गई, तथा उसने चटुल को अत्यन्त कठिन वाक्यवक्रिमा को नहीं जाना ॥ १२६ ॥

हे नान्दीन ! उस समय उसने जो विचार किया उसे सुनो, राधा नाम के प्रसंग से इसके संकेत ( ईंगित ) जाना जायगा ॥ १२७

वीरा:—हे तमाल ! तुम सुकुमार-अंगवाली, स्निग्ध, एवं रमण की इच्छा रखने वाली उस चंपकलता को क्यों नहीं चाहते हो ॥ १२८ ॥

कौन सा श्रेष्ठ तोता ऐसा है जो अनार की सरस-पंक्ति को त्याग कर वज्र से भी कठोर बिल्व-फल का आस्वादन करेगा ॥ १२९

कृष्ण कहते हैं—हे मुग्धे ! स्नेह त्याग देने वाली उस राधिका ने इस परित्यक्त श्रीकृष्ण में जो महान प्रेम किया है वह हमें क्लेश

बढ़ा रहा है ॥ १३० ॥

वृन्दाः—इस प्रकार वीरा उत्तर सुन कर आवेश में आकर रोने लगी और उत्सुकता से श्रीकृष्ण की चेष्टाओं को देखने लगी ॥ १३१ ॥

राधा का नाम सुनते ही श्रीकृष्ण को रोमांचित उत्पन्न हो गया तब वीरा हर्षित होने लगी ॥ १३२ ॥

कृष्णः—हे धूर्ते ! युवकों के मन को मोहित करने वाली तुम बन में क्यों रोती हो तुम्हारी जैसी व्रज-गोपियाँ मुझे मोहित नहीं कर सकती ॥ १३३ ॥

वृन्दाः—लीला-कमल से वीरा को श्रीकृष्ण ने प्रताडित किया तब लीला-कमल को लेकर वह लौटती हुई जिस स्थान पर विरह से खिन्नमन-वाली राधा विराजमान थी वहाँ आई ॥ १३४ ॥

वीरा के चले जाने पर विरह से व्याकुल श्रीकृष्ण भी यह कहने लगे कि-विरह से खिन्न एवं स्नेह से व्याप्त उस राधा को न जाने यह क्या कहेगी ॥ १३५ ॥

मैंने दुर्वाक्यों और चातुर्य से उसकी उपेक्षा की, अब वह स्नेहाधिक्य से प्राणों को त्याग देगी या रखेगी ॥ १३६ ॥

मैंने संसार में अत्यन्त दुर्लभ चिन्तामणि को हाथ में प्राप्त कर प्रमाद वश गम्भीर समुद्र मे फेंक दिया है ॥ १३६ ॥

इस प्रकार बार बार कह कर विरह में व्याकुल हो गये और हे राधे हे राधे इस प्रकार पुकारते हुए क्रन्दन करने लगे तथा क्षण भरके लिऐ चेतना-शून्य हो गये ॥ १३८ ॥

अत्यन्त विह्वल-दशा में स्थित श्रीकृष्ण को सुबल ने उठाया और प्रेमाश्रुओं से परिपूर्ण नेत्रों को देखकर "क्या भयोत्पन्न हो गया है" ऐसा पूछा ॥ १३९ ॥

हे गोविन्द ! उठो निद्रा त्याग कर व्रज को चलो, गायों का



समूह रंभा रहा है और देखो बहुत समय हो गया है ॥ १४० ॥

वृन्दाः—श्रीकृष्ण सुबल के वचन सुन कर सहसा नेत्रों को दोनो हाथों से मल कर व्रजभवन में आये ॥ १४१ ॥

वहाँ माता यशोदा ने निर्मल जल से स्नान कराया और विभिन्न प्रकार के व्यञ्जनों का भोजन कराया, परन्तु हार्दिक व्यथा को नहीं जान पायी ॥ १४२ ॥

परन्तु रागिणी ने एकान्त में श्रीकृष्ण को धीरे से पूछा कि हे नाथ ! आप अत्यन्त दुष्कर प्रेम किस पर प्रदर्शित कर रहे हैं ॥ १४३ ॥

हे मोहन ! वह वार्ता मुझसे छुपाने योग्य नहीं हैं अतः आप मुझे बतलाओ मैं उसकी साधना के लिए उचित प्रयत्न एवं छल करूँ ॥ १४४ ॥

कृष्णः—हे रागिणी ! क्या मैं आप से भी हृदय के भावों को छुपा सकता हूँ, राधा रूपी मोहिनी-मन्त्र मेरे मन को मोहित कर रहा है ॥ १४५ ॥

वृन्दाः—प्रातः काल होते ही श्रीकृष्ण गायों के समूह को आगे करके मित्रमण्डल से युक्त होकर वन को चले गये ॥१४६॥

वृषभानु जी के घर में राधा की अवस्था को देखने के लिये रागिणी प्रेम से चली गई और वह वहाँ पहुंची जहाँ पर श्री-कीर्तिदाजी उपस्थित थीं ॥ १४७ ॥

कीर्त्तिबढ़ाने वाली श्रीकीर्तिदाजी ने उस रागिणी का सत्कार किया और तत्पश्चात् श्री यशोदा जी का पुनः पुनः प्रेमपूर्वक कुशल मङ्गल पूछा ॥ १४८ ॥

तत्पश्चात् विनीतभाव से रागिणी ने कीर्तिदा जी से पूछा कि हे माता जी ! राधा कहाँ पर हैं मैं उनका मुख दर्शन करना चाहती हूँ ॥ १४९ ॥

कीर्तिदा:—हे स्निग्धमना रागिणी ! आप मेरी पुत्री राधा के विषय में क्या पूछती हैं इस समय उसका न जाने कुछ अद्भुत दशा क्यों हो गयी है ॥ १५० ॥

कल वह सूर्य की पूजा करने के लिये वन में चली गई थी, न जाने वहाँ क्या विलक्षण घटना घटी कि उसकी अवस्था कुछ विचित्र हो गई ॥ १५१ ॥

हे भद्रे ! इसलिये आज मैंने सूर्य की पूजा करने को उसे नहीं भेजा । वह खिन्नमन से "गम्भीरा" के गृहान्तर में विश्राम कर रही है ॥ १५२ ॥

आप भी श्रीयशोदा जी के नित्य सांनिध्य में रहती हो अतः सर्वज्ञ हो उसकी क्या व्यवस्था होनी चाहिये आप उसको शीघ्र जाकर देखो ॥ १५३ ॥

वृन्दा:—हे भद्रे ! उसके द्वारा प्रेरित होकर रागिणी प्रसन्नता पूर्वक शीघ्र ही राधा के भवन में आ गयी ॥ १५४ ॥

रागिणी ने श्रीकृष्ण में उसका प्रगाढ अनुराग देखा तथा बड़े आश्चर्य के साथ उसी क्षण कीर्तिदा जी के पास में आ गयी ॥ १५५ ॥

रागिणी:—हे देवि ! मैं यह नहीं जानती कि इसके निष्कलंक शुद्धशरीर में क्या प्रविष्ट हो गया है ? सर्वज्ञ होने पर भी नहीं जानती हूँ कि किसके मोह से यह विह्वल है ॥ १५६ ॥

हे देवी ! वृन्दावन में श्रीवृन्दा समस्त अर्थों को जानने वाली है । उन्हीं को इसकी उस चेष्टा का शीघ्र निवेदन करो ॥ १५७ ॥

इसके इष्टदेव की सेवा करने में विलम्ब नहीं होना चाहिये, राधा को वन में भेज दो, श्रीवृन्दाजी सब कार्य सिद्ध करेगी ॥१५८

वृन्दा:—रागिणी की हृदय-स्थित वृत्तियों को ठीक समझकर कीर्तिदा जी ने राधा को समस्त सखियों से युक्त करके उसी समय



देवालय भेज दिया ॥१५९॥

गम्भीरा ने उन राधा को बुलाकर मेरे पास उपस्थित कर दिया तब मैंने कहा-सब वृतान्त बताओ और शीघ्र ही चली जाओ ॥१६०॥

तब वीरा जी तो सविस्मय श्रीराधा के पास गई और वह रागिणी उनको नमस्कार कर नन्दगृह में चली आई ॥१६१॥

ललिता—हे वीरा जी ! आप सविस्मय अभी लौट कर क्यों आगई क्या उस व्यक्ति ने आपका आदर नहीं किया अथवा वह कहीं मिला ही नहीं ॥१६२॥

वृन्दा—इस प्रकार के बचनों को सुन कर वीरा जी के नेत्र अश्रु जल से परिपूर्ण हो गये और वह सखी के मुख को देखती हुई गद्गद् वाणी से कहने लगी ॥१६३॥

वीरा--हे राधिके ! आप उस से इतना अधिक प्रेम क्यों बढ़ाती हैं, वह तो अत्यन्त अभिमानी एवं गम्भीर तथा निर्मोही ज्ञात होता है ॥१६४॥

जो स्त्रियों के कथन को किसी प्रकार भी नहीं सुनता है उस की आप के वियोग में क्या दशा हो सकती है और कैसे स्फूर्ति ही उत्पन्न हो सकती है ॥१६५॥

और तो क्या कहूँ प्रेम भी उसके हृदय में पाषाणमय दिखाई पड़ता है अथवा किसी अन्य स्त्री पर उसका चित्तदृढ़ हो रहा है ॥१६६॥

वृन्दा—श्रीललिता ने उस वीरा के वाक् चातुर्य से यह देखा कि श्रवण करने मात्र से राधा मूर्च्छित हो कर पृथ्वीपर गिर-पड़ी ॥१६७॥

हे भद्रे ! पुनः कातरस्वभाव से श्रीविशाखा को वह कहने लगी और श्रीवीरा की वाक्य-वक्रिमा को सहसा न समझ

सकी ॥१६८॥

राधा—मन्दभागिनी एवं लोक और वेद से निवृत्त ऐसी मुझे बार बार धिक्कार है, जिस मार्ग की वृत्ति को न जान कर, तथा आपके भी अनेक बार समझाने पर मैंने नहीं माना ॥१६६

गुरुजनों की लज्जा रूपी अर्गला को मैंने महान नहीं समझा और सहसा उस को उलंघित कर उस श्रीकृष्ण से प्रेम किया ॥१७०॥

साधु स्त्रियों की विशुद्ध धर्म-पद्धति का हठ पूर्वक त्याग कर, इस लोक निन्दित दुर्मार्ग में प्रवृत्त हुई ॥१७१॥

मैंने संसार-लोगों का उपहास सुना फिर भी उसे अनसुना सा समझा और आप लोगों का तो मैंने क्लेश ही बढ़ाया ॥१७२॥

हा बड़े कष्ट के साथ कहना पड़ता है कि जिसके संग सुख की आशा से मैंने धर्म का भी अनादर कर दिया और अब उसी ने मुझे उपेक्षित किया ( मुझे त्याग दिया ) अब मैं क्या करूँ ॥१७३॥

हे सखि ! अत्यन्त भीषण कामाग्नि के कुण्ड में मैं गिरगई अब मेरी अङ्गवल्ली को आज वह यातना दहन कर रही है ॥१७४॥

और हे सखि ! उसकी मुरली-युक्त अधर-सुधा (अधरामृत) का एक बार भी पान नहीं किया फिर भी, मन की इच्छाएं मुझको बार बार वाध्य कर रही हैं ॥१७५॥

यह कि मैं अपने शिशिरीभूत (शिशिर ऋतु के शीतल) नेत्रों से उसकी मुखाकृति को साक्षात् देख कर तृप्त हो जाऊँ, यह तृष्णा मुझे बाधा पहुंचा रही है ॥१७६॥

वृन्दा—हे नन्दिनी ! श्रीकृष्ण-दर्शन की इच्छा-वाली वह (राधा) मुक्त कण्ठ से रोने लगी, तथा निर्जीव के समान निश्चेष्ट होकर पृथ्वी पर गिर पड़ी ॥१७७॥



श्रीललिता और श्रीविशाखा विह्वल होकर रोने लगी और वीरा को बुलाने लगी कि हे वीरे ! यहाँ आओ देखो इनके नेत्र उत्तानित (तने हुए ठहरे हुए खुले हुऐ ) हो रहे हैं अब हमें क्या करना चाहिये ॥१७८॥

वीरा—आप के हृदय-स्थित वह फल (मनोरथ) अलभ्य नहीं है इस प्रकार आश्वासन देकर लीलाकमल को उसकी नासिका में सुंघाया ॥१७९॥

सूंघ कर शीघ्र ही उसने नेत्रों को उन्मीलित ( क्षण-प्रतिक्षण खोलना ) कर चेतना प्राप्त करली और सामने बिराजमान उन गोपियों के मुख को देखती हुई इस प्रकार बोली ॥१८०॥

राधा—हे वीरा जी ! यह दिव्य औषधि क्या है, जिसके सूँघने से क्षण भर में मेरा चेतना-शून्य शरीर सजीव हो गया, इस विचित्र वस्तु को मुझे बतलाओ ॥१८१॥

वीरा जी कहती है—हे मुग्धे ! उस श्रीकृष्ण का यह लीला कमल है, हृदयपर स्पर्श मात्र से ही यह शान्ति ( शैत्य ) प्रदान करता है ॥१८२॥

वृन्दा—इस प्रकार राधा ने उस कमल को अपने चित्त से ( हृदय से स्वीकार कर ) ग्रहण कर तथा धैर्य धारण कर फिर उन श्रीकृष्ण के संगम की आकांक्षा की ॥१८३॥

और उसी समय भय से विह्वल गम्भीरा मेरे समीप आई और धीरे से नमस्कार ( वन्दन ) कर दीन (भय से व्याकुल ) की तरह बोली ॥१८४॥

गम्भीरा—हे देवि ! हे महाभागे ! शुद्धाङ्गी, राधा को न जाने इस वन में क्या हो गया ? जिससे वह पूर्ण मोहावस्था को प्राप्त हो गई है ॥१८५॥

यह कभी रोने लग जाती है, कभी हंसने लग जाती है, कभी

खेद करने लगती है तो कभी कम्पित होने लगती है तथा कभी करुण क्रन्दन करने लगती है, कभी विह्वल हो कर बोलने लगती है ॥१८६॥

कभी मोह से उछलने लग जाती है तथा कभी पृथ्वी पर गिर पड़ती है, कभी वह शीघ्रता से दौड़ने लगती है तथा पुनः स्वयं लौटने लग जाती है ॥१८७॥

कभी नवीन मेघों की घटाओं को देख कर आलिङ्गन की इच्छा करने लगती है, तो कभी वह मोरों ( मयूरों ) की पंक्ति को देख कर विह्वलता से अश्रुपात करने लगती है ॥१८८॥

हे देवि ! इस प्रकार वह दुर्दशा को प्राप्त हो गई है, और नाना लक्षणों से हम से धैर्य को लुप्त कर रही है अतः आप यथा साध्य प्रयत्न करें ॥१८६॥

वृन्दा—उसका कथन मैंने सम्यक् प्रकार से सुन लिया, और उसका उचित एवं अपूर्व उत्तर दिया ॥१६०॥

हे वृद्धे गम्भीरा जी ! आप किस प्रकार की चिन्ता न करें प्रसन्नता पूर्वक अपने घर पधारिये, वनदेवी को बुला कर राधिका का साधन (आरोग्यता) करदूँगी ॥१६१॥

हे सखि ! मैं राधा को देखने के लिये सूर्यमन्दिर में गई थी, स्नेह से व्याप्ताङ्ग-वाली उसको वहीं पर मैंने दूर से खिन्न देखा ॥१६२॥

जिस प्रकार दो नीलकमल जल में मग्न हों उसी प्रकार दोनों नेत्रों को मैंने अश्रुधारा से व्याप्त देखा ॥१६३॥

तुषार के आघात से आहत (चोट पहुंची हुई) कमलिनी के समान उसका मुख मलीन था वह श्रीकृष्ण के ध्यान में मग्न थी अतः उसके ओष्ठ प्रान्त स्फुरित हो रहे थे ॥१६४॥

श्रीराधा के प्रति मैंने अत्यन्त रोचक वाक्य कहे थे कि आपका



प्रेम अन्यत्र कभी किसी प्रकार भी नहीं हो सकता ॥ १६५ ॥

श्रीनन्दनन्दन तीनों लोकों को मोहित करने वाले हैं उन्हें छोड़ कर अन्यत्र प्रीति असम्भव है और वे भी आप के रूप-लावण्य से मुग्ध होने के कारण उद्विग्न मन से भ्रमण कर रहे हैं ॥ १६६ ॥

हे राधे ! जिस प्रकार बासन्तिका बसन्त में ही प्रकाशित होती है उसी प्रकार बद्धप्रेम होने से आप भी अन्यत्र प्रसन्न होने वाली नहीं हैं ॥ १६७ ॥

इधर रागिणी ने अपने समस्त उपाय श्रीकृष्ण को वर्णित करदिये और वह पुनः वनभोजन लेने हेतु व्रज में चली गई ॥१६८

तत्पश्चात् श्रीकृष्ण ने चटुल को कहा कि क्या करना चाहिये अब तो जल में डूबते हुऐ को हाथ का ही सहारा है ॥ १६६ ॥

चटुलः—तब मैंने भी पास में जाकर श्रीकृष्ण के संगम की इच्छा करने वाली उस राधा को सुन्दर बचनों से शान्त्वना प्रदान की ॥ २०० ॥

हे सुन्दर ! हे नाथ ! वीरा आपके लीलाकमल को लेकर श्रीराधिका को अवश्य आश्वासन देगी, अतः आप अनुताप मत करें ॥ २०१ ॥

अथवा यदि आप उचित समझें तो मैं माधवी की नवीन-माला लेकर उस ( राधा ) को अर्पण करूँ और उस का इङ्गित ( संकेत ) जाकर देख आऊँ ॥ २०२ ॥

कृष्णः—हे मित्र ! आपने ठीक ही मन्त्रणा दी है अतः अब आप शीघ्र उठें और माधवी के पुष्पों को लेकर माला बनाऐं ॥ २०३ ॥

वृन्दाः—उस समय माधवी-वाटिका में चटुल के साथ श्रीकृष्ण को किसी किशोरी के बचनों की ध्वनि सुनाई पड़ी ॥२०४॥

कृष्णः—हे सखे ! ध्यान देकर सुनो ये कोयलों को भी मोहन करने वाला क्या है ? यह स्त्रीजनों के कंठ की वाणी ( ध्वनि ) सुनाई पड़ रहा है अथवा मुझे मतिभ्रम होगया है ॥ २०५ ॥

चटुलः—श्रीवृन्दा, वीरा, ललिता, विशाखा तथा वह राधा सभी वासन्तिका-कुञ्ज में विराजमान हैं और कुछ बोल रही हैं ॥ २०६ ॥

श्री कृष्णः—क्षणभर लताओं की ओट ( समूह ) में छिप कर राधा के मुख-कमल को देखलूँ तत्पश्चात् प्रकट होकर महान कौतुक ( कुतूहल ) करूँगा ॥ २०७ ॥

वृन्दाः—तव मुखकमल देखने के पश्चात श्रीकृष्ण तर्कणा करने लगे कि क्या यह चन्द्रमा चिरकाल ( बहुत समय से ) से आशा लगाये हुऐ इस चकोर को तृप्त करेगा ॥ २०८ ॥

कृष्णः—यह मुखकमल इस स्वाधीन-भ्रमर, को मधुरमधु-भोजन प्रदान करने के लिये क्या उल्लसित होगा ॥२०९॥

यह प्रत्यक्ष सत्य है कि ये राधा हैं और मैं व्यवस्थित श्री-कृष्ण हूँ इस प्रकार आश्चर्य करते हुऐ क्षणभर के लिये विस्मित हो गये ॥ २१० ॥

वृन्दाः—तत्पश्चात् प्रसन्न मुखकमल वाले तथा कौतूहल परा-यण श्रीकृष्ण सामने आकर वीरा को बोले ॥ २११ ॥

श्रीकृष्णः—हे वीरा जी ! आप प्रथम मुझे यह बताओ कि मेरा लीलाकमल आप क्यों हरण ( चुराना ) कर लाई, मैं बड़े प्रयत्नो से तुम्हें खोजता हुआ वन वन में फिर रहा ( घूम रहा ) हूँ ॥ २१२ ॥

हे तस्करी ! कहाँ तक भाग कर जावेगी अब तुम मिली है मेरे अत्यन्त मनोहर और निर्मल कमल को शीघ्र लाओ ॥ २१३ ॥



वीराः—इस कल्याण करने वाली वाणी, क्या असत्य भाषण कर सकती है ? स्वयं आपने हमारी सखी के मन रूपी रत्न को चुराया है ॥ २१४ ॥

वृन्दाः—तत्पश्चात् श्रीललिता लोभिनी राधा को श्रीकृष्ण के सुन्दर तथा दर्शनीय मुखकमल को दिखाने लगी ॥ ११५ ॥

ललिताः—हे मुग्धे ! तुम श्रीकृष्ण के मुखकमल को क्यों नहीं देखती हो ? इन भ्रमर रूपी दोनों नेत्रों को उन्मीलित (खोल कर) कर पवित्र कर लो ॥ २१६ ॥

जिस के दर्शन के आह्लाद (उत्सुकता) में तुम तप्त होरही हो, हे कमलिनी ! तुम उस चन्द्रमा को जो कि स्वयं ही घर पर आया हुआ है क्यों नहीं देखती हो ॥ २१७ ॥

वृन्दाः—श्रीराधिका नेत्र खोल कर श्रीकृष्ण के मुखकमल का दर्शन कर सात्विकभाव से आकृष्टमना हो गई तथा वह साक्षात रूप से देखने में असमर्थ हुई ॥ २१८ ॥

फिर भी धैर्य धारण कर उस के ( मुखकमल के ) अमृत का पान किया, और माधुर्य को ही अपनी एक मात्र औषधि मानने वाली वह मुग्धा ( राधा ) तृप्त नहीं हुई ॥ २१९ ॥

श्रीकृष्ण भी लीलाकमल को श्रीराधा के हस्तकमल में देख कर मुस्काते ( ईषद् हास्य ) हुए वीरा को पुनः बोले ॥ २२० ॥

कृष्णः—हे धूर्ते ! इस समय यह मेरा लीलाकमल आपकी सहेली ( सखी ) के हाथों की शोभा बढ़ा रहा है ॥ २२१ ॥

वीराः-हे श्रीकृष्णचन्द्र ! चन्द्रमा के समान आपकी कान्ति कमल के सदृश ज्ञात होती है और यह कमल मेरी सखी के हस्त राग ( धारण करने से ) से चन्द्रमा के समान प्रतीत होरहा है ॥२२२॥

आपने जो हमारी सखी का मन रूपी रत्न चुरालिया है उसे आप सज्जनता से स्वयं ही दे दीजिये अन्यथा वह स्वयं प्रगट

अवश्य होगा ॥ २२३ ॥

वृन्दाः—श्रीकृष्ण में अद्भुत चोरी का लक्षण है परन्तु दिखाई नहीं पड़ता है। इसकी जानकारी तो जिससे प्रेम होजाता है उस के भावों से ही होता है ॥ २२४ ॥

ललिताः-- यदि ये श्रीकृष्ण साधुवृत्ति वाले हैं तो इनको धीरता और विना किसी कम्पन आदि क्रिया के श्रीशिवजी के मस्तक पर हाथ रख कर हमें विश्वास दिलाना चाहिये हम तभी विश्वास कर सकती हैं ॥ २२५ ॥

वृन्दाः--श्रीकृष्ण ने उस सपथ को स्वीकार करलिया, फिर भी कुछ शंकित दिखाई पड़े हैं, अतः यह लक्षण मुझको कुछ धूर्तता की सूचना देता है ॥ २२६ ॥

श्रीविशाखा श्रीकृष्ण को राधा के पास लेआई और कहने लगी हे सुन्दर ! यहाँ इस शिवालय पर हाथ रक्खो ॥ २२७ ॥

राधाः—हे बुद्धिहीने विशाखे ! क्या आप मेरी हँसी उड़ाना चाहती हो, श्रीगम्भीरा को आपके इस हास्य का सब कारण कह दूँगी ॥ २२८ ॥

विशाखाः—हे सखि ! अपने धन को चुराने वाले चोर को प्राप्त हो जाने पर उसके गुणों की परीक्षा किये विना तथा विना किसी निर्णय के छोड़ दिया जावे, तो सज्जन और चोर का ज्ञान कैसे होगा ॥ २२९ ॥

वृन्दाः—इस प्रकार वह शिवजी के मस्तक पर श्रीकृष्ण का हाथ रखवाने के लिये शीघ्रता कर रही थी तब श्रीकृष्णने कौतुक से हाथ को खींचा ॥ २३० ॥

इस प्रकार श्रीकृष्ण का लक्षण देख कर सभी गोपियाँ हँस कर पूछने लगीं कि हाथ आपने क्यों खींचा और आपका शरीर क्यों कम्पित हुआ ? ॥ २३१ ॥



उसी समय श्रीकृष्ण विनोद के लिये तथा पूर्णमासी जी के मनोरञ्जन करने के लिये उन के लतागृह में आए ॥२३२॥

वहीं पर प्रेम से युक्त तथा राधा कहाँ है इस प्रकार कहती हुई और तेजी से दौड़ती हुई गम्भीरा मिल गई ॥२३३॥

सभी गोपियाँ आती हुई गम्भीरा को देख कर विस्मित हो गईं और कहने लगीं यह क्या दुर्भाग्य की गति है ॥२३४॥

प्यास से व्याकुल-चातकी चिरकाल से मेघ प्राप्त करने के लिये इच्छा करती है परन्तु जब उसकी इच्छा पूर्ण करने वाला मेघ उपस्थित हुआ तो यह ( गम्भीरा ) वायु के समान हो कर आ गई ॥२३५॥

वह मेरी वन्दना करके और सुन्दर-राधिका को देख कर प्रसन्न-मुद्रा में मधुर वचनों द्वारा ललिता को निवेदन करने लगी ॥१३६॥

गम्भीरा—मैं धन्य हूँ जो कि श्रीवृन्दा ने मेरी इच्छापूर्ति की यह मेरी प्राणों से भी प्रिय-पुत्री राधा को स्वस्थ कर दी ॥२३७॥

अतः अब जाकर कीर्तिदा को निवेदन कर उनका आनन्द वर्द्धन करूँ। क्योंकि वह भी इस राधा के विलाप से खिन्न चित्त है ॥२३८॥

वृन्दा—इस प्रकार चारों ओर दृष्टिपात करते ही श्रीकृष्ण दिखाई पड़ गये तब गम्भीरा ने कहा कि हे श्रीकृष्ण ! आप यहाँ पर क्यों आये ॥२३९॥

गम्भीराः—हे गोविन्द ! वृषभानु की पुत्री (राधा) के पास आप एकान्त में उपस्थित हैं यह आप को उचित नहीं है अतः आप अन्यत्र चले जावें ॥२४०॥

कृष्ण—श्रीराधा के स्नेह-रस्सी से बंधकर मैं आया हूँ। इस समय उसकी शोभा को त्याग कर वन में अन्यत्र कहाँ पर जाऊँ ॥२४१॥

वृन्दा—इस प्रकार गम्भीरा जो राधा को एवं वक्रदृष्टि से श्रीकृष्ण को देखती हुई अपने घर को चली गईं ॥२४२॥

हे नन्दिनी ! आहृत चित्त वाले ( जिन का मन चुरा लिया गया है) श्रीकृष्ण चटुल को कहने लगे तथा स्नेहयुक्त जाती हुई उस राधिका को देखने लगे ॥२४३॥

कृष्ण-इस चक्रवाक ( चकवा ) ने वियोग रूपी निशा(रात्री) निकाल दी परन्तु मिलन के समय यह गम्भीरा भीषण निशा बन गई ॥२४४॥

आप वीरा को अपनी सखी के द्वारा ज्ञात करके मिलन की अवधी बतादो और शीघ्र ही मुझ को आश्वासन दो मैं तब तक यहीं उपस्थित रहूँ ॥२४५॥

वृन्दा—चटुल ने भी उस वीरा के पास जा कर उसको कृष्ण के द्वारा कहे गये सब वृत्त को निवेदन कर दिया और उस वीरा ने भी श्रीकृष्ण के प्रिय, चटुल को प्रत्युत्तर दिया ॥२४६॥

वीरा-आप शीघ्र जाओ और गोविन्द को आनन्द प्रदान करो। रात्री में वंशी संकेत प्राप्त कर राधिका अवश्य आवेगी ॥२४७॥

वृन्दा--चटुल ने उन बचनों को सुन कर कृष्ण के सामने वर्णन किया तब श्रीकृष्ण भी आनन्द में विभोर हो गये ॥२४८॥

गायों के समूह को आगे करके तथा सखाओं से युक्त हो श्रीकृष्ण व्रज को चलने लगे और आपने नन्दालय में प्रवेश किया ॥२४९॥

हे नन्दिनी ! इस प्रकार राधा के प्रेम को बढ़ाने वाले श्रीकृष्ण सभी गोपियों की रति बढ़ाने में सिद्ध हो गये ॥२५०॥

हे भद्रे ! इस दुर्लभ प्रसंग को जो व्यक्ति श्रद्धा से सुनेगा उसमें शीघ्र ही प्रेम की वृद्धी होगी ॥२५१॥

इस प्रकार श्रीकृष्णकौतुक में राधा और श्रीकृष्ण का संगम नामक तृतीय-सर्ग समाप्त होता है।



# चतुर्थसर्गः



नन्दिनी—हे देवि ! मैंने लोकोत्तर राधा और श्रीकृष्ण के सभी को सुख देने वाला अनुराग के सम्पूर्ण प्रसंग को सुना ॥१॥

जिस बुद्धि-प्रभाव से दोनों ने प्रेम सम्पादित किया उस कौशल का मैं आप लोगों के सामने क्या वर्णन करूँ ॥२॥

यहाँ तक ही नहीं अपितु गुरुजन, माता, पिता आदि में भी अत्यन्त अद्भुत मोह उत्पन्न कर दिया जिससे उन्होंने प्रति-बन्ध शिथिल किया और दोनों अत्यन्त भयावह कामलीला को स्वच्छन्दतापूर्वक करने लगे ॥३॥

और श्रीराधा के श्रीकृष्ण में अनुराग महत्ता की कहाँ तक वर्णन करूँ कि वह साध्वी इतनी वशीभूत थी कि उनके अतिरिक्त किसी को भी नहीं जानती थी ॥४॥

इस समय भी वह चित्त में, संभाषण में, चेष्टाओं में तथा अपनी आत्मा में प्रेम से अपने घर बैठी हुई श्रीकृष्ण को ही देख रही था ॥५॥

हे देवि ! उस (राधा) की दासियों में सेविका कब बन जाऊँ यह मेरी हार्दिक कामना है, जिससे कि कभी उसकी चरण-धूलि को स्पर्श करने योग्य हो जाऊँ ॥६॥

श्रीराधा की कृपा के विना नन्दनन्दन श्रीकृष्ण में तत् सम्ब-न्धिनी प्रीति कभी सम्भव नहीं हो सकती ॥७॥

हे देवि ! राधा और श्रीकृष्ण के चरण-कमलों में मैं अपने मन को स्थिर कर सर्वदा निर्भय रहती हूँ ॥८॥

हे देवि ! राधा के स्कन्ध-प्रदेश पर रखी हुई भुजलता वाले श्रीकृष्ण को नित्यप्रति देख लिया करूँगी क्यों कि बिना किसी निमित्त (उद्देश्य) के मेरे नेत्रों की स्थिरता नहीं हो सकेगी ॥९॥

जो आप की कृपा से परम दुर्लभ तत्त्व आप के द्वारा सुना उसे व्रज में उस (श्रीकृष्ण) की लीलाओं द्वारा संसगित नित्यप्रति सुनना चाहती हूँ ॥१०॥

स्नेह से परिपूर्ण उन समस्त व्रजगोपियाँ जो कि श्रीकृष्ण में अत्यन्त अनुराग रखती थीं, उन्होंनें श्रीकृष्ण को किस प्रकार प्राप्त किया ॥११॥

श्रीकृष्ण ने धूर्त्त को भी तो धीरा के अनुकूल करने के लिये भेजा था, उसने लौट कर श्रीकृष्ण को क्या उत्तर दिया ॥१२॥

हे देवि ! हे दयापूर्ण ! मैं इस कौतूहल को मूलतः (प्रारम्भ से) सुनना चाहती हूँ, अतः आप उस अद्भुत वृत्तान्त का वर्णन करें ॥१३॥

वृन्दा—हे प्रेमाढ्ये नन्दिनी ! आप धन्य हैं, आप के भाग्य की महत्ता का वर्णन कहाँ तक करूँ, जो कि श्रीकृष्ण में इस प्रकार की बुद्धि रखती हैं ॥१४॥

हे आलि ! बिना भाग्यबल के ब्रज में निरन्तर निवास कैसे प्राप्त किया जा सकता है, और हृदय के भ्रम को भेदन करने वाला अनुराग कैसे उत्पन्न हो सकता है ॥१५॥

हे नन्दिनी ! जैसा कुतूहल हुआ उस समस्त वृत्तान्त को मैं वर्णन करती हूँ आप ध्यान से सुनें ॥१६॥

रात्रि में तारागण तभी तक चमकते हुए शोभा देते हैं, जब तक तारापति चन्द्रमा उदित नहीं होता है और प्रकाश नहीं करता है ॥१७॥

अन्य समस्त क्षुद्रनदियाँ अपने अभिमान से गर्वित तभी तक रहती हैं, जब तक उनको तुच्छ समझने वाला समुद्र दिखाई न पड़े ॥ १८ ॥



उसी प्रकार समस्त गोपियों के रूप-लावण्य से श्रीकृष्ण मोहित थे कि जब तक उन्होंने श्रीराधिका का मुखकमल नहीं देखा था ॥१९॥

श्रीराधा में गोपियों का तत् (राधिका) सम्बन्धि अनुराग कौन व्यक्ति चित्त से स्मरण कर सकता है, तथा अनुरागिणी उन गोपियों का हृदय से स्मरण करने वाला कौन है, परन्तु तो भी प्रणयी श्रीकृष्ण उनके गुणों को नहीं भूलते हैं ॥ २० ॥

इधर श्रीकृष्ण के द्वारा भेजा हुआ धूर्त्त नामक गोप, धीरा को निश्चित कर, श्रीकृष्ण के पास वापिस आया और जो धीरा-ने कौतुकपूर्ण संकेत बतलाया था उसे श्रीकृष्ण के सामने निवेदन करने लगा ॥ २१ ॥

धूर्त्तः—हे कृष्ण ! धीरा ने आप को नमस्कार कर यह संकेत बताया कि मैं रात्री में बंशी की ध्वनि सुनकर आप के पास आ जाऊँगी ॥ २२ ॥

वृन्दाः—धूर्त्त के बचनों को सुनकर श्रीकृष्ण चिन्ता के बशीभूत हो गये और मुझे उस समय क्या करना चाहिये इस प्रकार का विचार हृदय में करने लगे ॥ २३ ॥

कृष्णः—वह लुब्ध हरिणी मेरी वेणु नाद से आकृष्ट होकर ललिता आदि से व्याप्त हो कर आवेगी ॥ २४ ॥

वहाँ पर गोपियों के हृदय को देखकर फिर लौटकर क्या वह घर लौट जावेगी ॥ २५ ॥

यदि मैं वंशी नहीं बजाँऊ तो वह भी वन में निश्चित् तया नहीं आवेगी और विह्वल हो कर मुझ को निर्मोही समझेगी ॥२६॥

और वे किशोरियाँ भी चिरकाल से मुझ में अनुराग रखती हैं वे मुरली के नाद को सुनकर शीघ्र ही आजायेंगी ॥ २७ ॥

अतः अब ऐसा कोई आश्चर्य जनक कौतूहल करना चाहिये

जिस से वह भी मोहित हो जावे, क्योंकि विना अद्भुतकार्यक्रम प्रस्तुत किये कोई किसी की विशेषता स्वीकार नहीं करता ॥२८॥

इस समय मेरे चित्त में यह वात आती है कि लोक में दुर्लभ समस्तगोपियों के साथ में रासोत्सव करूँ ॥ २६ ॥

जिस में बहुत सी नर्तकीयाँ हों और एक नायक हो वह अकेला नायक समस्त नर्तकीयों को रमण करावे उसको रास कहा जाता है ॥ ३० ॥

वह भी इस प्रकार से हों कि मैं अपने छल से उनको ईर्ष्या से रहित कर सकूँ, जिससे कि उस रस में विभोर होकर वे मोह को प्राप्त होवें ॥ ३१ ॥

श्रीराधा के विनोद के लिये तथा समस्त गोपियों के सुख के लिये, श्रीकृष्ण ने सर्वप्रथम रास रचाने का निर्णय किया ॥३२॥

श्रीरागिणी की सम्मति से श्रीकृष्ण कदाचित् गो दोहन कर के स्वयं ही रासविहार करने के लिये, मानसरोवर पर गये ॥३३॥

कमलों के समूह से व्याप्त तथा भ्रमरसमूहों की गुञ्जार से गुञ्जायमान उस श्रेष्ठ मानसरोवर को देख कर प्रसन्न हुऐ ॥ ३४ ॥

यमुना के पास ही वह था जहाँ पर मन्द-मन्द वायु चल रही थी तथा शरद् के चन्द्रमा की किरणों सें सुशोभित था ॥ ३५ ॥

हंसों के शब्दों से शब्दायमान एवं बज्र सें काटे गये स्फटिक-मणि के खण्डों के समान स्वच्छ जल उछल रहा था ॥३६॥

हे भद्रे ! हरी घास जिसके ऊपर बिछी हुई है ऐसे परम सुन्दर वप्र पर, ( कोमल मिट्टी की क्यारी पर ) श्रीकृष्ण प्रसन्न हो कर लीला प्रारम्भ करने की सोचने लगे ॥ ३७ ॥

आप हाथ में मुरली लेकर मधुर स्वर से बजाने लगे, जिसकी-ध्वनि से सभी किशोरियों का मन चंचल हो गया और वे सब तल्लीन हो गईं ॥ ३८ ॥



नन्दिनीः—जो बंशी स्वभाव से ही गोपियों को मोहित करती है उस बंशी का सम्मोहन आपने संकेत में ही कैसे कह दिया ॥३६

वृन्दाः—प्रथम तो वह स्वयं मोहित करने वाली है पुनश्च उस को दूत के पद पर नियुक्त कर दिया गया है। वह बंशी स्वभाव से ही सर्पिणी है जिस से कि हम क्षुब्ध है ॥ ४० ॥

नन्दिनीः—यद्यपि श्रीकृष्ण ने इसको महान् उत्सव समझा है फिर भी स्त्रियों में ईर्ष्या नामक मनोविकार सदैव रहता है, अतः गोपियाँ ईर्ष्या रहित कैसे हो सकती हैं ॥ ४१ ॥

हे देवि ! श्रीकृष्ण में बद्ध-प्रेमवाली वे समस्त गोपियाँ आपस में यदि निर्विरोध रहें तो मुझे बड़ा कौतुक होगा ॥ ४२ ॥

वृन्दाः—हे सखी ! उस क्षण गोपियाँ बंशी के गुण को सम्यक् प्रकार सें नहीं समझ पाईं वह तो उस का संकेत कृष्ण के मिलन के लिए किया गया है ॥ ४३ ॥

बंशीनाद से आकृष्ट वे समस्त गोपियाँ कृष्णप्राप्ति के लिए ईर्ष्यारहित बन गईं, ऐसा ज्ञात होता है कि उनके चित्त को बंशी ने कील ( मंत्रबद्ध किया ) दिया है ॥ ४४ ॥

राधा आदि गोपस्त्रियाँ मुरली नाद को सुन कर श्रीकृष्ण के प्रेम बन्धन से बँध कर घर से शाघ्र निकल पड़ीं ॥ ४५ ॥

श्रीराधा के चलने के समय ललिता कौतुक से उसकी स्नेह-विह्वलता तथा चंचल-चित्तवृत्ती को देख कर बोली ॥ ४६ ॥

ललिताः—हे मुग्धे ! आपने हाथों के कंकण ( बलय ) कानों में और कानों के कुण्डल हाथों में क्यों धारण किये है ॥ ४७ ॥

और हे राधे ! आपने कुचयोग्य कस्तूरी निर्मित उशीर का नेत्रों में क्यों लेप किया है तथा हे चंचल नेत्रों वाली आपने नेत्रों के काजल स्तनों में क्यों लगाया है ॥ ४८ ॥

और हे मुग्धे ! आपने अपने कटिभाग में उत्तरीय वस्त्र

क्यों धारण किया है जो कि कटिबन्ध में अत्यन्त सूक्ष्मता के कारण धारण न करने का भ्रम होता है ॥ ४६ ॥

ये भीषण-हृदय वाली गम्भीरा भी उपस्थित है तथा देख रही है फिर भी आप कृष्ण के पास जाने के लिए प्रेम पूर्वक उद्यम क्यों कर रहीं हो ॥ ५० ॥

हे मुग्धे ! तीक्ष्णश्रृंगों ( सींगो ) वाली गायों के समूह में बड़े वेग से दौड़ रही हो पथश्रम होने से भी नहीं डर रही हो मुझे इसका कारण बताओ ॥ ५१ ॥

स्नेह से युक्त हे राधे ! आप घर के द्वारों को त्याग कर अन्यत्र जाने के लिये कैसें उद्योग कर रही हो यह क्या अपूर्वगति हो रही है ॥ ५२ ॥

हे मुग्धे ! सभा में उपस्थित गुरुजनों (माता पिता आदि को) को क्या नहीं देख रही हो, तथा भ्रम से कहाँ निकल कर जा रही हो ॥५३॥

वृन्दा—हे नन्दिनी ! वे सभी कृष्ण में आसक्त ब्रजाङ्गनाएें बड़े गौरव के साथ अपने घरों से चल दी ॥५४॥

वे गोपियाँ नाना प्रकार बहाना करती हुई अपने अपने घरों से निकल गईं तथा उनके उन छलों को कोई नहीं जान सका ॥५५॥

तत्पश्चात् अपनी प्रिय सखियों के साथ श्रीराधा स्नेह-विह्वलता के द्वारा सुन्दर श्रीकृष्ण को देख कर मुग्ध हो गई ॥५६॥

इसके पश्चात् वे समस्त ब्रजाङ्गनाएें, स्नेह से श्रीकृष्ण को देख कर मोहित हो गईं और वहीं पर स्थित हो गईं ॥५७॥

वाक् चातुर्य में निपुण श्रीकृष्ण उनके प्रेम के बढ़ाने के लिये हास्य करते हुए बोले ॥५८॥

कृष्ण—अहो ! इन गोप-किशोरियों का महान साहस है। बड़ा विचित्र है कि-रात्रिकाल में इस अन्धकारमय वन में निर्भयता



पूर्वक आ गईं ॥५६॥

यह लोकमर्यादा लोहे की अर्गला (शृंखला) के समान अति कठोर है। संसार में जार पुरुष के साथ संगम-जन्य सुख के प्राप्ति के लिये इस प्रकार की अत्यन्त कठोर और दुर्गम लोकमर्यादा का भी आप लोगों ने स्वभाव से ही उल्लंघन कर दिया ॥६०॥

और अधिक क्या कहें वेदों से प्रतिपादित निर्मल धर्म को नहीं गिना तथा गुरुजनों की जो दुस्त्यजनीय लज्जा है उसको भी आप लोगों ने त्याग दिया ॥६१॥

मैं रात्रि के समय इस वन में आई हुई इन स्वेच्छाचारिणीयों की कहाँ तक विचित्रता का वर्णन करूँ इससे तो मेरी बुद्धि विस्मित हो रही है ॥६२॥

वृन्दा-इस प्रकार श्रीकृष्ण के रूखे वाक्यों को सुन कर सभी ब्रजगोपियाँ खिन्न मना एवं दुःखी तथा विस्मित होने लगीं ॥६३

तब वे ललिता इत्यादि गोपियाँ कुछ धैर्य धारण कर श्रीकृष्ण को यथायोग्य उत्तर शीघ्र देने लगीं ॥६४॥

ललिताद्या—हे महाराज ! इस संसार में आप जो निर्गुण करके प्रसिद्ध हैं यह पूर्ण सत्य है क्योंकि स्वतन्त्र मन और आत्मा वाले व्यक्ति की गुणों में बुद्धी कैसे हो सकती है ॥६५॥

इसका प्रमाण स्नेहशून्य जल है, जिस तरह मछली तो पानी के निमित्त प्राणों को भी छोड़ देती है परन्तु जल को मछली का अभाव कष्टदायी नहीं होता ॥६६॥

दूसरा उदाहरण-निर्मोही दीपक के स्नेहवद्ध होने के कारण पतंग अपना शरीर तक जला देता है परन्तु दीपक उसके इस साहसिक कृत्य को देख कर कभी भी दुःख का अनुभव नहीं करता ॥६७॥

अतः आपने अपने रूपलावण्य से ब्रजमण्डल को मोहित

कर लिया है, इस ब्रज में कौन सी स्त्री है जो आप के मुख को देख कर पुनः अपने पति की इच्छा करे ॥६८॥

शोभा की अद्वितीय निधि, तथा परमानन्दमयी, आप की मूर्ति-को जो एक बार देख लेती है उसको वेदोक्त धर्म क्या है ॥६९॥

हे नन्दनन्दन ! इतने पर भी आपकी यह वंशी सभी गोपियों को बलपूर्वक चंचल कर देती है, उसी के द्वारा मोहित हो कर हम कुललज्जा को भी नहीं देख पा रही हैं ॥७०॥

हे नाथ ! जो अपने बल से धृष्टजनों (ढीठ) के धैर्य को भी लुप्त कर रही है क्या वह वंशी ही हम समस्त व्रजांगनाओं को मुग्ध नहीं कर रही, क्या हम स्वभाव से ही विह्वल रहने वाली हैं ॥७१॥

इसी के वशीभूत होने के कारण समस्त देहसम्बन्धी जनों को तथा इस संसार को और वेद को त्याग कर अब आपके चरणारबिन्दों की शरण में आई हैं ॥७२॥

हे गोविन्द ! आप में ही हमारा अनन्य प्रेम है, अब आपके चरण कमलों में हम आई हैं अतः आप हमें स्वीकार करें और हम कुछ भी नहीं चाहती हैं ॥७३॥

वृन्दा—हे नन्दिनी ! श्रीकृष्ण ने उनका इस प्रकार का जब सद्भाव देखा तो मुस्कराकर राधा का स्पर्श कर सभी गोपियों को आनन्द प्रदान किया ॥७४॥

श्रीकृष्ण ने प्रेममयी दृष्टि से सौन्दर्य के भवन के समान उन गोपियों के समूह को, अपने हस्तस्पर्शन आदि द्वारा अपने वश में कर लिया ॥७५॥

चकोर जिस तरह चन्द्रमा की ओर देखता रहता है उसी प्रकार श्रीकृष्ण, प्रिया श्रीराधा के मुख को रूपामृत लोभी के कारण



देखते हुए तृप्त नहीं हुये ॥७६॥

तब वहाँ कोकिल के समान कण्ठवाली गोपियों ने मधुरस्वर में गान किया, उस गान को सुन कर श्रीकृष्ण भी प्रसन्न हो गये और साधु साधु कहने लगे ॥७७॥

उन समस्त गोपियों से युक्त श्रीकृष्ण उस सरोवर में बड़े उल्लास के साथ मनोहर शोभा को देखने लगे जैसे कोई भ्रमर अनेक भ्रमरियों के साथ घूम रहा हो ॥७८॥

वे समस्त गोपियाँ श्रीकृष्ण का स्पर्श प्राप्त कर बड़ा मोद (हर्ष) मना रही थीं, परन्तु वह कौतुकी (खिलाड़ी) श्रीकृष्ण राधा को हँस कर बोले ॥७९॥

कृष्ण—हे प्रिये ! इस अन्धकारमय वन में कौतुक से मैं इनके समीप जाकर छलपूर्वक इन्हें वञ्चित (ठगलूँ) करलूँ तो ये सभी तदनन्तर क्या करेंगी देखूँ ॥८०॥

वृन्दाः— कौतूहल-परायण श्रीकृष्ण उन समस्त गोपियों के सामने से, राधा का छल पूर्वक हाथ पकड़ कर अदृश्य हो गये ॥ ८१ ॥

हे भद्रे ! वे समस्त गोपिकाऐं कृपापूर्ण श्रीकृष्ण को और अत्यन्त सुन्दरी राधा को वहाँ न देख कर परम विस्मिता हुई ॥८२

और आपस में वे सभी गोपिकाऐं यह क्या हुआ क्या हुआ केवल राधा को ही चाहने वाला वह श्रीकृष्ण हमारे मनो (चित्तों) को चुरा कर किधर ले गये इस प्रकार कहने लगीं ॥८३॥

जो गोपिकाऐं नवीन प्रेमोदय से श्रीकृष्ण में विभोर हो रही थीं वे सभी उन श्रीकृष्ण जी को उपस्थित न देख कर तत्काल दुःखी होकर खिन्नचित्त से विलाप करने लगीं ॥ ८४ ॥

अश्रुओं से पूरित नेत्र वाली वे सभी गोपियाँ चारों तरफ

देखते लगीं, और परस्पर कहने लगीं कि यह कैसा आश्चर्य है कि श्रीकृष्ण यहाँ पर दिखाई नहीं पड़ रहे हैं ॥ ८५ ॥

कोई गोपी भ्रम से श्यामवर्ण की आकृतिवाले तमालवृक्ष के पास जाकर श्रीकृष्ण के भाव से प्रेरित हो कर दोनों हाथों से आलिङ्गन करने लगी ॥८६॥

पीले पीले पुष्पों वाली, स्वर्णयूथी की प्रफुल्लितलता को देख कर कुछ गोपियाँ उन (श्रीकृष्ण) के मुख की भ्रान्ति से उस लता को ही भावावेश में आकर्षित (खींचने) करने लगीं ॥८७॥

और प्रेम से कहने लगीं कि हे नाथ ! हम सब को वन में त्याग कर और श्रीराधा को साथ लेकर आप चले गये क्या यह आप को उचित है ॥८८॥

अब आप पकड़े गये हो, अब कहाँ जाओगे, मन के हरण करने वाले चोर को पकड़ लेने पर ऐसा दुर्बुद्धि कौन होगा जो छोड़ देगा ॥८९॥

हे नन्दनन्दन ! क्या मुझ से अपनी निर्मुक्ति ( छुटकार ) की याचना करते हो, आपने भी जिन को मुक्त किया है वे आप को नहीं छोड़ते हैं ॥९०॥

कुछ गोपियाँ मयूर को देख कर दौड़ने लगीं और विह्वलता से कहने लगीं हे नाथ ! हम को त्याग कर अकेले ही वन में क्यों जा रहे हो ॥९१॥

हे प्रिय नन्दनन्दन ! आपके विना क्षणभर भी हम सब इस अन्धकारमय वन में स्थित नहीं रह सकती हैं ॥९२॥

हे नाथ ! आप सुन्दर मुखकमल जिस पर कि भ्रमर-पंक्ति के समान मनोहर केशराशि सुशोभित है हम सब को उसका दर्शन कराओ ॥९३॥

हे मोहन ! तीनों लोको में अद्वितीय वह आपका रूप क्या



भूला जा सकता है, वह तो बार बार हमारे चित्त को द्रवित कर रहा है ॥९४॥

हे नाथ ! अपनी कटाक्ष-दृष्टि ( तिरछीनजर ) से जिसको आपने मत्त कर दिया है वह मोहित स्त्री आप बिना धैर्य को कैसे धारण कर सकती है ॥९५॥

जिस स्त्री ने एक बार आपके अधरामृत का पान कर लिया है हे श्रीकृष्ण ! वह स्त्री उस (अधरामृत) के बिना कैसे जीवित रह सकती है ॥९६॥

हे मनमोहन ! आप के शीतल हस्त-स्पर्श को जिस स्त्री ने प्राप्त कर लिया वह उस स्पर्श की लोभिनी होने से अनुताप को कैसे उसके बिना दूर कर सकती है ॥ ९७ ॥

और हे नाथ ! जिस अबला को आपने अपने बाहुपाश में बान्ध कर एक बार ही आलिङ्गन किया, वह अबला उस सुख का स्मरण करती हुई, कैसे प्राणों को धारण करेगी ॥ ९८ ॥

हे नाथ ! कदाचिद् अपने स्वभाव से ही आपने जिस स्त्री के स्कन्धों पर करकमलों को रक्खा, वह स्त्री उस आनन्द को इस वने में कैसे भुल जावे ॥९९॥

और हे नाथ ! अपने कण्ठ से उतार कर मनोहर माला को आपने जिस स्त्री के कण्ठ में धारण कराया वह स्त्री उसे लेकर कैसे आप का स्मरण न करें ॥१००॥

हे मनोहर ! आप के शरीर के अंगराग ( सुगन्धित द्रव्य विशेष ) को भी जो गोपी अपने शरीर में लगाती है तथा उसकी सुगन्धि को सूँघकर मोद मनाती है वह स्त्री विह्वल दशा में मोह को प्राप्त कैसे न हो ॥१०१॥

हे मधुसूदन ! आपकी वंशी के नाद से जो उन्मत्त हो जाती है वह आपके बिना देखे कैसे जीवित रह सकती है ॥१०२॥

इस प्रकार श्रीकृष्ण को न देख कर वे गोपियाँ उन श्रीकृष्ण के गुणों को वार वार स्मरण करने लगीं और अत्यन्त दुखी होकर अश्रुपात करती हुई विलाप करने लगीं ॥१०३॥

श्रीकृष्ण में दत्तचित्त होकर वे व्रजाङ्गनाऐं उन (श्रीकृष्ण को) खोजने के लिये वनों में चली गईं और वहाँ पर इधर से उधर घूमने लगीं ॥१०४॥

हे नान्दनी ! उन श्रीकृष्ण को खोजती हुई वे (गोपियाँ) एक वृक्ष से दूसरे वृक्ष तथा एक कुञ्ज से दूसरे कुञ्ज में मोहित होकर प्रवेश करने लगीं ॥१०५॥

इसके पश्चात अत्यन्त दुःख से व्याकुल गोपियाँ वन में श्रीकृष्ण को न देख परम विस्मित हो गईं ॥१०६॥

तथा पुनः शरीर का अनुसधान ( शरीर स्मृति ) करके वे खिन्नचित्त वाली गोपियाँ, श्रीकृष्ण जिस मार्ग से गये थे उस मार्ग की खोज करती हुई आश्चर्य पूर्वक आपस में कहने लगीं ॥ १०७ ॥

गोप्यः—इस राधा के भाग्य की महत्ता को पुनः पुनः देखो श्रीकृष्ण सर्वदा जिस के वशीभूत एवं स्नेहमुग्ध रहते हैं ॥१०८॥

उसने अपने अद्भुतरूपलावण्य से मनमोहन को मोहित कर लिया है और अब मनमोहन इतना वशीभूत है कि किसी अन्य स्त्री की आकांक्षा ही नहीं करता है ॥१०६॥

हे सखि ! उस राधा का यह रूपमाधुर्य विलक्षण है कदाचित लक्ष्मी भी यदि स्पर्श करना चाहे तो वह भी स्पर्श नहीं कर सकती हम उसके समक्ष क्या वस्तु हैं ॥११०॥

फिर भी नन्दनन्दन श्रीकृष्ण के लिये हमारे चित्तों में बलपूर्वक लाभवाली स्पृहा ( इच्छा ) बार बार और शीघ्रता से उत्पन्न हो रही है ॥१११॥



और इस इच्छा के कारण जब किसी स्त्री को उसकी ललिता आदि सखियाँ दिखाई नहीं पड़ती तो विचारने लगती हैं, कि क्या वे भी वहीं उस सखी के सुख को देखने की उत्सुकता से चली गईं ॥११२॥

वृन्दा—इस प्रकार संतप्त होती हुई तथा श्रीकृष्ण की खोज में तल्लीन वे गोपिकाएँ हे नाथ ! हे स्वामी ! तुम कहाँ हो इस प्रकार विलाप करती हुई अन्धकारमय वन में आ गईं ॥११३॥

इधर श्रीकृष्ण स्नेहपूर्वक राधिका के स्कन्ध (कन्धों) प्रान्त पर अपने हस्तकमल को रख कर उससे मनोविनोद करने के लिये यूथी के लतागृह में आए ॥११४॥

नवोढ़ा ( नवयुवती ) अवस्था थी तथा प्रथमसंगमकाल एवं सखियों के समूह का अभाव था और वहाँ एकान्तस्थल पर श्रीकृष्ण को देख कर राधा भय से कम्पित होने लगी ॥११५॥

तदनन्तर श्रीकृष्ण ने कमल के सदृश कोमलपत्रों से अत्यन्त मनोहर शय्या अपने हाथ से निर्माण की ॥११६॥

हे नान्दनी ! उस शय्या में सुन्दर पुष्पों से सुन्दर उपवर्हण ( झालर ) भी निर्माण किया तथा श्रीराधा के लिये एक सुन्दर माला भी गुम्फित की ॥११७॥

और उसके चूड़ामणि ( केशपाश ) में सुगन्धित पुष्प लगा–दिये। तथा उस लतागृह को पुष्पों से मण्डित कर दिया ॥११८॥

इस प्रकार श्रीकृष्ण, राधा को सजावट करके अपने वाक्-चातुर्य के विलास से वहाँ से जाने की इच्छुक तथा भय से त्रस्त प्रिया श्री राधा को धीरे से लुब्ध करने लगे ॥ ११६ ॥

ऐसा प्रतीत होता है कि कामदेव की युद्धभूमि में सर्वप्रथम परम दारुण तेज वाला सेनानायक ही सहसा आ गया है ॥१२०॥

वह सुभटों में श्रेष्ठ श्रीकृष्ण को लतागृह रूपी दुर्ग में उपस्थित तथा कामदेव से युद्ध करने के लिये सन्नद्ध देख कर विनीत भाव से मोहित हो गई ।।१२१।।

हे नन्दिनी ! श्रीराधा ने युद्धोद्यत ( युद्ध के लिये प्रस्तुत ) श्रीकृष्ण को वहाँ देखा तथा भागने के मार्ग को भी अवरुद्ध देख कर वहीं पर धीरता पूर्वक स्थित हो गई ।।१२२।।

हे सखि ! अज्ञात अवस्था में भी अपने रूपलावण्य के बल से उस युद्ध की जानकारी न होने पर भी उस युद्ध में राधा ने श्रीकृष्ण को जीत लिया ।।१२३ ।

नवीन संगम से उत्पन्न परम आनन्द से निवृत्त श्रीकृष्ण ने उस कुञ्जगृह से निकल कर अशोक लतिकागृह में श्रीराधा को ग्रहण किया ।।१२४।।

दोनों श्रीराधा और श्रीकृष्ण अनुराग के यन्त्र में बन्धे हुए की तरह क्षणभर वहाँ विश्राम पूर्वक सखियों की हा हा कार को सुनते हुए प्रसन्न होने लगे ।।१२५।।

श्रीराधा के स्नेहदशा ( प्रेम की सीमा ) को जानने के लिये वहीं पर श्रीकृष्ण कुतूहल से हाव भाव कटाक्षादि लीला करते हुए राधा को बोले कि आप यह बताओ कि यदि मैं आप को छोड़ कर चला जाऊँ तो आप मेरे बिना क्या करोगी ।।१२६।।

कृष्ण—हे राधे ! मैं यहाँ पर छुपता हूँ, यदि आपने मुझे पकड़ लिया तो आपकी विजय मानी जावेगी और आपको यह मेरी बंशी प्रदान कर दूँगा ।।१२७।।

और यदि मुझको न पकड़ सकी तो आपके वक्षस्थल पर स्थित मोतियों का जो हार है हे प्रिये ! शीघ्र ही उसको ग्रहण कर लूँगा ।।१२८।।

ऐसा कह कर सहसा श्रीकृष्ण उसके आगे से अन्तर्ध्यान हो



गये, तब अकेली श्रीराधा उनको उस वन में खोजने लगी ।।१२९।।

तब वह राधा अन्धकार समूह में जा कर वृक्ष के मूल (जड़) को देख कर बोली पकड़ लिया हूँ, आप अब कहाँ जाओगे, जब छूकर वृक्ष की जानकारी हुई तो हँसने लगी ।।१३०।।

वह राधा श्रीकृष्ण की बुद्धि से भ्रमाकुल हो कर दूर दूर तक दौड़ दौड़ कर जाने लगी कि श्रीकृष्ण यहाँ छुपी अवस्था में अवश्य होंगे ।।१३१।।

इसके पश्चात् भ्रम से कुञ्जगृह की भित्तियों के छिद्रों में भी देखती हुई कहने लगी हे नाथ ! क्या अन्दर छुपे हुए बैठे हो अब आप शीघ्र ही बाहर निकल आइये ।।१३२।।

इस प्रकार त्रिभुवन नाथ श्रीकृष्ण को देखती हुई जब प्राप्त न कर सकी तो इस प्रकार चिन्तन करने लगी ।।१३३।।

राधा—मैंने बड़े प्रयत्नों से सारा वन खोज लिया परन्तु बड़े आश्चर्य की बात है कि आप कहीं भी प्राप्त नहीं हुए, इस आश्चर्य को भी समझ नहीं पारही हूँ ।।१३४।।

वह (श्रीकृष्ण) खेल के छल ( बहाने ) से मुझे यहाँ पर छोड़ कर अन्यत्र चला गया है यह निश्चय है । उसके इस कुतूहल (खेल) करने का यही कारण है जिससे कि मैं उसे प्राप्त न कर रही हूँ ।।१३५।।

निश्चय उस (श्रीकृष्ण) ने कोई निन्दनीय दोष मुझ में पाया है इसी लिये इस निर्जन एवं अन्धकार पूर्ण वन में एकान्त स्थल पर मुझे त्याग कर चला गया ।।१३६।।

परन्तु मैंने मोह के वशीभूत होकर उस समय उसके पीताम्बर का आच्छादित भाग क्यों छोड़ दिया, जिस के बिना अब स्वयं में धैर्य धारण किसी प्रकार भी नहीं कर सकती हूँ ।।१३७।।

उस समय न जाने मेरी बुद्धि किस प्रकार की हो गई जो उन

के पीतपट को छोड़ दिया, उसी भूल के कारण यह अत्यन्त कठिन वियोग सहन करना पड़ रहा है ॥१३८॥

दूसरों को कुतूहल उत्पन्न कराने के लिये मुरली धारण की है, इतना तो जानती थी, परन्तु लोभ के कारण मैं यह न जान सकी कि इस मुरली का वियोग भी हो सकता है और यहाँ यह दुर्लभ वस्तु हो जावैगी ॥१३६॥

कहाँ देखूं, कहाँ जाऊँ, और इस वन में किस से पूछूँ वह (श्रीकृष्ण) तो स्वेच्छाचारी है उस स्वेच्छाचारी को कहाँ से देख पाऊँगी ॥१४०॥

वृन्दा—इस प्रकार विचार करती हुई वह राधा श्रीकृष्ण का ध्यान करती हुई वृक्षों के समूह में स्थित हो कर क्षणभर के लिये विस्मय को प्राप्त हो गई ॥१४१॥

इधर ललिता आदि उसकी सखियाँ उसी लतागृह में आ गईं जहाँ पर श्रीकृष्ण उस राधा को संगम काल में लाये थे ॥१४२॥

उस स्थान पर उस राधा की विचित्रता को देख कर समस्त गोपिकाएँ प्रसन्न हो गईं थीं, कारण कि वहाँ पर उस राधा ने अपने लावण्य की कुशलता से श्रीकृष्ण को वशीभूत किया था ॥ १४३ ॥

जिस प्रकार श्रीकृष्ण के सुख से राधा सुखापन्न थी उसी प्रकार के सुख की कल्पना करके गोपियाँ भी प्रमुदित होने लगीं, तथा उनकी सखियों के वियोग की आपत्ति से दुःखी होती हुई परस्पर में कहने लगीं ॥१४४॥

ललिता—इसकी विचित्रता को देखो कि वह इस स्थान पर कौतुक से हँसी भी है, और अब व्यथा से रोने भी लगी है। ऐसी दशा में चिरकाल तक श्रीकृष्ण ने उसे धीरज बन्धाया ॥१४५॥

इस महान वन में कामदेव से भी अजेय एवं महावीर



श्रीकृष्ण को राधा ने अपने विचित्र कौशलों से सहसा जीत लिया था ॥१४६॥

वृन्दा:—तब सखियाँ उस वन में राधा और श्रीकृष्ण के मार्ग का अन्वेषण करती हुई चलने लगीं, थोड़ी ही दूर पर वे उस स्थान पर पहुँची जहाँ श्रीराधिका उपस्थित थी ॥१४७॥

हे सखि! वे समस्त गोपिकाएँ उसको देख कर विस्मृत हो गईं, और खिन्नचित्त से कहने लगीं हे प्रिये यह क्या हुआ, श्रीकृष्ण कहाँ गये ॥१४८॥

राधा—हे ललिते! उसके द्वारा उपेक्षित मुझ दीना को (दुःखी को) आप क्या पूछती हो, वह परस्त्रीलम्पट तथा धूर्त कृष्ण न जाने कहाँ गया ॥१४६॥

हे भद्रे! इस वन में लीला (कौतुक) के छल से मुझे वञ्चित कर (ठगकर) वह यहीं पर अन्तर्ध्यान हो गया और किसी प्रकार भी प्राप्त न हुआ ॥१५०॥

हे प्रिये श्रीललिते! इस एकान्त निर्जन वन में आप के बिना उसने मेरी यह दुर्दशा करदी है आप स्वयं देख लीजिये और अधिक उसके बारे में (उसके सम्बन्ध में) क्या कहूँ ॥१५१॥

तथा बलपूर्वक मेरी कञ्चुकी (चोली) को तीक्ष्ण नाखूनों के प्रहार से लुञ्चित कर दिया और केशराशि को नोंच कर मुझे व्याकुल बनादिया है ॥१५२॥

व्याकुल नेत्रों की अश्रुधारा से मेरे नेत्रों का काजल भी बह गया तथा वक्षस्थल के मोतियों का हार भी छिन्न भिन्न कर दिया अब मुझे गम्भीरा जी देखेगी तो क्या कहेगी ॥१५३॥

बिना मेरी इच्छा के आग्रह पूर्वक मुझ को ताम्बूल (पान) की बीड़ा देकर, मेरे रक्तवर्ण के ओष्ठों को स्वभावतः अपनी ओर खींचलिया ॥१५४॥

और अधिक मैं आप से क्या वर्णन करूँ, आप स्वयं ही उसकी सब कृतियों (हरकतों) को देख लीजिये। माताजी मुझको और मेरे संगवर्तिनी आप को क्या कहेंगी ॥१५५॥

और आपने उस धूर्त्त कृष्ण के हाथों में मुझे सौंप (छोड़) कर क्या उचित कार्य किया, एवं स्वयं आप मध्यस्थ हो गईं अव आप ही वतलाइये कि गम्भीरा जी क्या कहेगी ॥१५६॥

हे सखि ! अपने दूषित व्यवहार को ध्यान में रख कर तथा आपके आगमन को जान कर भय से मुझे यहीं त्याग कर कहीं कुंजों में चला गया ॥१५७॥

ललिता—हे मुग्धे आपने योगियों के हृदयों में भी अज्ञेय तथा दुर्लभ श्रीकृष्ण को इस महान-दुर्ग (किला) रूपी वन में सामने उपस्थित होते हुऐ भी कैसे छोड़ दिया ॥१५८॥

मुरली रूपी धन के लोभ से आपने उन प्राणनाथ श्रीकृष्ण-चन्द्र को कैसे त्यागदिया क्या अव आप पश्चात्ताप नहीं कर रही हो ॥१५९॥

वृन्दा—ललिता जी इस प्रकार कह कर श्रीराधा के हाथ को ग्रहण कर, वन की गुफाओं में श्रीकृष्ण को खोज ने लगीं ॥१६०॥

उन समस्त गोपिकाओं ने श्रीकृष्ण को खोजते हुए दो सखियों के मध्य में विह्वल श्रीराधिका को देखा ॥१६१॥

तव वे कहने लगीं हे प्रिये ! आप का प्रेमी (श्रीकृष्ण) कहाँ है, अकेली क्यों हो, कारण कि उसका भी आपके विना क्षणभर नहीं बीत रहा होगा ॥१६२॥

गोप्य—अहो, उसका चरित्र वड़ा विचित्र है, जिसे कोई भी नहीं जानता है जो कि प्राणों से भी प्रिय उस राधा को त्याग कर अन्यत्र चला गया ॥१६३॥

श्रीकृष्ण की अङ्ग सेवा में हम जिसके सेवाभाव का चाहना



करती हैं उस राधा के लिये हम क्या वस्तु हैं ॥१६४॥

हे श्रीराधे ! आपके विना तो उस (कृष्ण) का एक क्षण भी युग के समान व्यतीत हो रहा होगा अतः वह यहीं कहीं पास में ही छिपरहा होगा इस में कोई सन्देह नहीं है ॥१६५॥

हे राधे ! हम सब उस मनमोहन को प्रत्येक वृक्ष पर खोज रहीं हैं। तत्परता से खोजने पर वह दूर नहीं है ॥१६६॥

वृन्दा—इस प्रकार श्रीकृष्ण-परायण तथा उनके प्राप्त करने में प्रयत्न शील वे समस्त गोपिकाऐं उन्हें (कृष्ण को खोजती हुई अपनी सखी राधिका के साथ आगे चलीं ॥१६७॥

हे सखि ! जिस कुंजगृह में श्रीकृष्ण अन्तर्ध्यान (छिपगये) हुऐ थे अकस्मात् सखियों के साथ मैं तथा श्रीराधा उसके पास आ गईं ॥१६८॥

श्रीकृष्ण के अंग के आमोद से तथा उनकी सुगन्धि से सुगन्धित स्थान को देख कर राधा ने विचार किया कि मुझ से अलक्षित श्रीकृष्ण यहाँ पर ही छिप कर बैठा होगा ॥१६९॥

वह सुन्दरी उस कुञ्ज के द्वार पर कौतूहल के वशीभूत हो हर्षातिरेक से भ्रम में पड़ गई ॥१७०॥

श्रीकृष्ण ने ठीक प्रकार से निश्चय किया कि यदि प्रिया (राधा) मुझे पकड़ लेगी तो मुझको अपनी वंशी देनी पड़ेगी अतः मुझे ऐसा छल करना चाहिये ॥१७१॥

तभी, अपनी चलचितवन से कामदेव को मोहित करते हुए श्रीकृष्ण उसके पास में ही छल से प्रगट हो गये और कहने लगे ॥१७२॥

हे राधे ! मुझ से आप पराजित हो चुकी हैं अतः अपनी प्रतिज्ञा का पालन कीजिये और जो आपने मुझे प्रदान करने के लिये कहा था उसे आप शीघ्र दे दीजिये ॥१७३॥

वृन्दा—वह (राधा) सहसा अपने पास आए हुए श्रीकृष्ण को देख कर इस आश्चर्य में पड़गई कि यह मनमोहन कहाँ से आगये ।।१७४।।

राधा—सर्वप्रथम मैंने आपके मुख कमल को देख कर ग्रहण कर लिया है अतः आप अपनी वंशी को दीजिये ।।१७५।।

ललिता—आपने पुष्प के समान शरीर वाली इस ( राधा ) की क्या दुर्दशा की है, इस की इस अवस्था और चन्द्रमा के समान मुखाकृति को आप स्वयं ही देखलो, क्या यह कार्य आप के उचित था ।।१७६।।

कृष्ण—हे ललिता जी ! आपकी यह सखी इस समय विपरीत बोल रही है जब कि मैं स्वयं अपनी इच्छा से आया हूँ और यह कहती है कि आपको मैंने पकड़ लिया है ।।१७७।।

मेरे मुकुट की और चन्द्रिका इस ने अपने तीक्ष्ण-नखों के प्रहार से लुञ्छित कर दी है तथा मेरे वक्षस्थल पर तेज नाखूनों से रेखाएँ कर दी है ।।१७८।।

राधा—जो कार्य स्वयं तुमने किया उसको मुझ पर आरोपित कर रहे हो, अतः तुम धूर्त्तविद्या में विशेषज्ञ हो। ऐसी दशा में क्षणभर में इस वन को छोड़ दो तुम जैसे व्यक्ति का यहाँ क्या काम ।।१७९।।

कृष्ण—हे ललिताजी ! राधा ने मुझ से जो प्रतिज्ञा की थी, ये उस प्रतिज्ञा का पालन क्यों नहीं कर रही है ? भ्रष्टप्रतिज्ञ होना (प्रतिज्ञा का उल्लंघन) उचित नहीं है ।।१८०।।

ललिता—हे राधे जी ! आपने क्रीड़ा में जो प्रतिज्ञा की थी उसका आप पूर्णतः पालन कीजिये, क्योंकि प्रतिज्ञा का लङ्घन करना कहीं भी आप को उचित नहीं है ।।१८१।।

राधा—शीघ्र ही मेरे द्वारा पकड़ कर लाते हुए इनको क्या



आपने नहीं देखा, यह स्वयं नहीं आरहे थे, अतः इनकी वंशी को ग्रहण करूँगी ।।१८२।।

ललिता—अपनी पराजय कोई भी नहीं मानता है परन्तु जो उचित उपाय ( वास्तविकमार्ग ) हो उस को सम्यक् प्रकार से विचार लीजिये ।।१८३।।

वृन्दा-श्रीललिता के हार्दिक भावों को जानकर स्नेह से व्याप्त श्रीकृष्ण ने उस ( राधा ) के पास में जाकर अपने कर कमलों से उसके चमकते हुए हार का स्पर्श किया ।।१८४।।

उसी समय वे समस्त गोपिकाएँ श्रीकृष्ण के चरणों में अद्भुत तथा अत्यन्त दुर्लभ अनुराग प्रगट करती हुई सामने आकर उपस्थित हो गईं ।।१८५।।

तथा वहाँ पर निर्निमेष ( अपलक ) नेत्रों वाली वे गोपियाँ अपने नेत्र रूपी चकोरों से उन श्रीकृष्ण के मुखरूपी चन्द्रमा से उत्पन्न अमृतरस को पीते हुए तृप्त नहीं हुई हैं ।।१८६।।

तब श्रीराधा के प्रेम पाश से बद्ध तथा समस्त गोपियों के साथ श्रीकृष्ण मानसरोवर पर आये और वहाँ विराजमान हो गये ।।१८७।।

जहाँ शीतलजल से अभिषिक्त तथा चन्दनगन्ध से व्याप्त और सब प्रकार से संरक्षित एवं रमणीक और अद्भुत रासस्थली थी ।।१८८

हरेपत्तों से युक्त केले के स्तम्भों (खम्भों) से मण्डलाकार तथा पत्तों से चारों तरफ बन्दनवार और तोरण सुसज्जित था ।।१८९।।

भिन्न भिन्न प्रकार के फलों और मनोहर-पुष्पमालाओं से सुशोभित तथा फलों और पुष्पों की रचनाओं से चित्रित वह लम्बायमान स्थल था ।।१९०।।

शरद्-कालीन पूर्ण चन्द्रमा की किरणों से देदीप्यमान तथा सुन्दर, मन्द, सुगन्ध और शीतल सुखस्पर्शी वायु से शिशिर ऋतु

के समान वह स्थल अत्यन्त उज्ज्वल था ॥१६१॥

उस स्थान पर श्रीकृष्ण ने अपने दोनों हाथों से प्राणवल्लभा उस राधा को आलिङ्गन कर समस्त गोपिकाओं के साथ रास का प्रारम्भ किया ॥१६२॥

उन श्रीकृष्ण ने हार के समान समस्त गोपियों की अत्यंत सुन्दर मण्डली बनाई और सभी का रमण के द्वारा छल करके मनोरञ्जन किया ॥१६३॥

समस्त गोपिकाऐं यहाँ तक कि श्रीराधा भी उन श्रीकृष्ण के प्रेमपाश में इतनी बद्ध हो गईं कि श्रीकृष्ण को अपने पास ही मानने लगीं ॥१६४॥

अपने अपने पास में ही श्रीकृष्ण को मानती हुई वे गोपियाँ नृत्य करने लगीं और आनन्दित होने लगीं तथा श्रीकृष्ण के स्पर्शों से सुखानुभूति करने लगीं ॥१६५॥

उस समय कोई गोपी नृत्य और विनोद से श्रीकृष्ण का आनन्द बढ़ाने लगी तथा स्नेहपूर्वक अपनी भुजाओं में भर कर प्रिय श्रीकृष्ण को प्रसन्न होकर आलिङ्गन करने लगी ॥१६६॥

कोई गोपी श्रीकृष्ण के साथ मधुरस्वर में गाने लगती है और उनका मुख कमल देख कर परम आनन्द का अनुभव करने लगती है ॥१६७॥

कोई गोपी श्रीकृष्ण के पीताम्बर का अंचल ( छोर ) पकड़ कर उनके साथ में नृत्य करने लगती है और प्रेम से उनका आलिङ्गन कर मोहित हो जाती है ॥१६८॥

कोई गोपी श्रीकृष्ण के हस्तकमल को अपने स्कन्धों पर रख कर उनके हाथ को प्रेम से विह्वल हो कर चुम्बन करने लगती है और प्रसन्नता से नाचने लगती है ॥१६६॥

कोई गोपी उन श्रीकृष्ण की माला को सूंघ कर तथा उनके



समीप में एकक्षण बैठ कर स्नेह से विस्मित होने लग जाती है ॥ २०० ॥

इस प्रकार उन किशोरियों के स्नेह से उदासीन–अभिप्राय-वाले श्रीकृष्ण भी मधुर वचनों से उन समस्त गोपिकाओं को प्रसन्न करने लगे ॥ २०१ ॥

तत्पश्चात् नृत्यविद्या में विशारद और संगीत में निपुण श्रीकृष्ण प्रिया श्रीराधा को अपने चातुर्य से आनन्दित करने लगे ॥ २०२ ॥

उस के चन्द्रमा के समान मुस्कराते हुऐ मुख को देखते हुऐ तथा मन्द मन्द पैरों के न्यास ( उठा उठा कर रखना ) से और भुजाओं के संकेतों से नृत्य करते हुऐ वे श्रीकृष्ण बड़े प्रसन्न हुऐ ॥ २०३ ॥

वह ( श्रीराधा ) भी अपने नृत्य के विनोद से ब्रजेश्वर श्रीकृष्ण को आनन्दित करने लगी, और उन पर अपने कटाक्ष ( चल चितवन ) प्रक्षेप करती हुई प्रसन्न होने लगी ॥ २०४ ॥

तथा श्रीकृष्ण के द्वारा उच्चारण किये हुऐ शब्दों जो करताल आदि वाद्यों से सम्मिश्रित थे उन के साथ प्रिय श्रीकृष्ण का अवलोकन करती हुई राधा अत्यन्त हर्षपूर्वक नृत्य करने लगी ॥२०५॥

मुरली की तान पर प्रमुदित श्रीराधा उच्चस्वर में गाने लगी, तव श्रीकृष्ण ने उस की प्रशंसा कर आलिङ्गन किया और प्रमुदित होने लगे ॥ २०६ ॥

तव श्रीकृष्ण ने उस ( राधा ) के श्रमबिन्दुओं (पसीनाओं) को अपने हाथ से पोंछा और मधुर–वाक्य–रचना से उसे सन्तुष्ट किया ॥ २०७ ॥

मृदंग–विद्या की विशारद गोपिकाऐं मृदंग बजाने लगीं और तालविद्या में निपुण सखियाँ ताल देने लगीं ॥ २०८ ॥

कोई सखी श्रीकृष्ण की बंशी के स्वर से मिलाकर वीणा बजाने लगी, और श्रीकृष्ण के प्रसन्न करने लगी तथा श्रीकृष्ण भी उसकी प्रशंसा करने लगे ॥ २०९ ॥

हे सखि ! इस प्रकार रास-विलास से श्रीकृष्ण प्रसन्न चित्त होकर सखियों के साथ हस्त कमलों को उनके कन्धों पर रख कर यमुना में प्रवेश हुए ॥ २१० ॥

चारों तरफ से सभी सखियाँ इन के ऊपर बार बार जल छिड़कने लगीं उस समय श्रीकृष्ण उन समस्त गोपियों के मध्य यमुना में मदस्रावी ( जिस हाथी के गण्डस्थल से मद बहता है ) हाथी के समान शोभा पा रहे थे ॥ २११ ॥

हे नन्दिनी ! वे सभी गोपियाँ परस्पर उन श्रीकृष्ण को सींचने लगीं, तब श्रीकृष्ण ने राधा को अपने अंगराग से चित्रित कर दिया ॥ २१२ ॥

उस यमुना के जल में उन गोपियों के वस्त्र रहित अंग की कान्ति दीपकों की पंक्ति जिस प्रकार पूर्ण अन्धकार में प्रकाश करती हो उस प्रकार प्रकाशित हो रही थी और अधिक क्या वर्णन करूँ ॥ २१३ ॥

वे गोपियाँ जल-कमलों से प्रसन्नता पूर्वक आपस में प्रताड़न कर हंसती हुई और अन्यगोपियों को हंसाती हुई इस प्रकार की क्रीड़ा करके प्रमुदित होने लगीं ॥ २१४ ॥

तत्पश्चात् उस शीतल जल से आर्द्र ( गीला ) तथा कमलों की गन्ध से व्याप्त एवं कुमुदपति चन्द्रमा की किरणों से युक्त पुलिन में जाकर प्रमुदित होने लगे ॥ २१५ ॥

वहाँ ( उस पुलिन पर ) कमलों से रचित पीठ ( सिंहासन ) पर प्रसन्नता पूर्वक श्रीराधा और श्रीकृष्ण बैठे तथा वे समस्त गोपिकाएं मण्डली बना कर स्थित होगईं ॥ २१६ ॥



हे भद्रे ! तब श्रीकृष्ण भी मधुर बचनों से समस्त गोपियों को आनन्दित करते हुऐ आशाएं पूर्ण करने लगे, क्यों कि श्रीकृष्ण स्वयं परिपूर्ण हैं ॥ २१७ ॥

वे समस्त गोपिकाऐं श्रीकृष्ण के अनुराग से वापिस जाना नहीं चाहती थी फिर भी बिना हार्दिक ( इच्छा ) वे अपने घरों को गईं तब श्रीराधा भी अपनी सखियों के साथ घर चली गईं ॥ २१८ ॥

हे नन्दिनी ! रागिणी के साथ श्रीकृष्ण भी अपने घर चले गये परन्तु ब्रज में इनकी चेष्टाओं ( रास बिलास की इच्छाओं ) को किसी ने भी नहीं जाना ॥ २१९ ॥

हे नन्दिनी ! इस प्रकार रासविलास की अभिलाषाओं को राधा-प्रिय श्रीकृष्ण ने सहसा पूर्ण किया ॥ २२० ॥

उन समस्त गोपिकाओं में राधा और चन्द्रावली ये दो शिखामणि थीं उनमें भी श्रीकृष्ण को राधिका अधिक प्रिय थी ॥ २२१ ॥

जो व्यक्ति श्रद्धापूर्वक गोपियों के साथ श्रीकृष्ण की एकान्त-चेष्टाओं को सुनेगा उसकी श्रीकृष्ण में उसी प्रकार की रति ( प्रेम ) बढ़ेगी ॥ २२२ ॥

इस प्रकार श्रीकृष्णकौतुक में रासविहार नाम का चौथा सर्ग समाप्त होता है ॥

## पञ्चमसर्गः

नन्दिनी—हे देवि ! मैंने पूर्व कथित मनमोहक रासलीला को सुना तथा श्रीकृष्णचन्द्र ने जिस प्रकार समस्त गोपियों के साथ पृथक् पृथक् रमण किया उनके उस छल ( विचित्रता ) के सम्बन्ध में भी सुना ॥ १ ॥

जो राजा कंसके गोवर्द्धन नामक मल्ल की पत्नी चन्द्रावली थी उस की कृष्ण में प्रवृत्ति कैसे हुई उसका वर्णन करो ॥ २ ॥

आपने श्रीकृष्णचन्द्र के महारास में उस (चन्द्रावली) के उत्कर्ष ( उत्साह ) का वर्णन क्यों नहीं किया, हे प्रिये ! इस का मुझे बड़ा आश्चर्य है ॥ ३ ॥

अत: हे देवि ! यथार्थ एवं अद्भुत उन समस्त वृत्तान्त को आप मुझे सुनाईये मैं सुनना चाहती हूँ ॥ ४ ॥

हे भद्रे ! ब्रजमण्डल में श्रीकृष्ण के सौन्दर्य की सुगन्धि सर्वत्र फैल गई। जिस से स्त्रियों को गन्ध को प्राप्त करने का लोभ बढ़ गया ॥ ५ ॥

जो उस अद्भुत आमोद को सूघँ सूघ कर अनुभव करती थी, वह निर्बाध रूप से उसके पास जाने की इच्छा करती थी ॥ ६ ॥

जिस प्रकार मदोन्मत्त हाथी के मद की गन्ध से आकर्षित होकर भ्रमरपंक्तियाँ उस हाथी के चारों तरफ संलग्न हो जाती है उसी प्रकार गोपीगण श्रीकृष्ण के चारों ओर व्याप्त रहती थीं ॥७॥

मैंने जैसा पूर्व-प्रसंग में आपको कहा था कि रास में जो साधारण विहार हुआ उस में भी श्रीराधा ही श्रीकृष्ण की सर्वप्रिय प्राणबल्लभा सिद्ध हुई ॥ ८ ॥

प्रारम्भ से अब चन्द्रावली के प्रसंग को सविस्तार आपके सामने वर्णन करूँगी जिस प्रकार उसकी श्रीकृष्ण में रति ( अनुरक्ति ) हुई थी ॥ ९ ॥

एक दिन श्रीकृष्ण प्रात: काल उठ कर गौओं के समूह को लेकर गोपिकाओं के साथ गोवर्द्धन पर्वत पर गये ॥ १० ॥

जहाँ पर हरी हरी घास थी उसी नितम्ब ( चट्टान पर ) पर उन की गायें और स्वयं सखियों के साथ श्रीकृष्ण उस पर्वत पर चढ गये ॥ ११ ॥



पुष्पित लताओं से सुगन्धित शिखर वाले तथा सुन्दर वृक्षों से परम शोभित उस पर्वत को श्रीकृष्ण ने देखा ॥१२॥

सुन्दर चन्दन के वृक्षों की शीतल छाया वाला तथा सुन्दर रत्नों से जटित सिंहासन के समान सुख देने वाला शिलापीठ भी देखा ॥१३॥

उसके समीप में शीतल जल का एक झरना निरन्तर वह रहा था, मयूरों की "केका" ध्वनि से स्वर मिलाकर पक्षीगण वहाँ कूजन ( कलरब ) किया करते थे। १४॥

हे नन्दिनी ! अपने प्रियमित्रों से युक्त श्रीकृष्णचन्द्र उस के ऊपर बैठ कर धातुओं ( गैरिक आदि धातु ) के रंग से निरन्तर अपने शरीर को चित्रित किया करते हैं ॥१५॥

और मित्रों के साथ मुकुट निर्माण करने के लिये कभी मयूरों की चन्द्रिकाओं को एकत्रित किया करते थे ॥१६॥

कभी कभी झरनों के शीतल तथा उज्वल जल में कूद कूद कर स्नान के साथ भिन्न भिन्न प्रकार की क्रीड़ाएें करते हुऐ प्रसन्न होते थे ॥१७॥

कभी खेल ही खेल में हाथों से पानी को रोक दिया करते और जब पानी बढ़ जाता तब उसमें स्नान किया करते थे ॥१८॥

हे भद्रे ! कभी गोवर्द्धन के कुंजगृहों में परस्पर जल फैंक फैंक कर उनकी लीला को देखते हुए परम आनन्द का अनुभव करने लगे ॥१९॥

तथा हे भद्रे ! उस जल को हाथ की अञ्जलि से लेकर स्वाद लेते हुए पीने लगे और आपस में खेल में संलग्नचित्त हो कर एक दूसरे पर जल छिड़कने लगे ॥२०॥

इस प्रकार रमणीक गोवर्द्धन पर्वत पर खेल कूद की क्रीड़ा समाप्त कर श्रीकृष्ण गायों के समूह को लेकर मानसीगंगा पर

आगये ॥२१॥

हे नन्दिनी ! वहाँ पर भिन्न भिन्न वर्णो के सुगन्धित कमल जिन पर भ्रमर गुञ्जार कर रहे थे इस प्रकार के दिव्य कमल सर्वदा विकशित रहते हैं ॥२२॥

श्रीकृष्ण ने वहाँ पर उस ( मानसीगंगा ) का शीतल तथा परम पवित्र जल गायों को पिलाया तथा स्वयं ने भी पिया और वन की ओर देख कर प्रलुब्ध हो गये ॥२३॥

तब श्रीकृष्णने सफेद, पीले, लाल तथा नीले कमलों को लेकर अपने हाथ से अत्यन्त मनोहर माला बनाई ॥२४॥

हे भद्रे ! उस माला को जिस पर भ्रमर भी गुञ्जार कर रहे थे श्रीकृष्ण ने जब अपने कण्ठ में धारण की तो वह उनके गगन के समान शरीर पर इन्द्रधनुष जैसी सुशोभित हुई और अधिक क्या वर्णन करूँ ॥२५॥

और स्वयं श्रीकृष्ण ने भी अपने ओष्ठों पर मुरली को धारण किया, और मधुर स्वर में बजाते हुए वहाँ आनन्द पूर्वक घूमने लगे ॥२६॥

उसी समय चन्द्रावली अम्बिका का पूजन कर अपनी सखियों के साथ घर जाने के लिये मठ से बाहर निकली ॥२७॥

वहीं पर समस्त स्त्रियों ने उस अत्यन्त मनोहर वंशी के नाद को सुना और आपस में "यह क्या है, यह क्या वस्तु है" इस प्रकार कहती हुई विस्मय को प्राप्त होने लगीं ॥२८॥

चन्द्रावली:—हे सखि ! यह मेरी बुद्धि को भ्रान्त करने वाला अपूर्वनाद किस का है मैं नहीं जानती हूँ कृपा कर शीघ्रातिशीघ्र बतलाओ ॥२९॥

पद्मा—यह सत्य है कि आपने श्रीकृष्ण की वंशी का नाद नहीं सुना जो (नाद) कि साध्वीस्त्रियों के मन को भी चंचल बना



देता है ॥३०॥

चन्द्रावली—वह मोहन कौन है तथा किसका पुत्र है और इस समय कहाँ है एवं उसकी वंशी के नाद (स्वर) में यह अद्भुत आकर्षण कहाँ से आ गया है ॥३१॥

वह कोई मन्त्रज्ञ ( मन्त्रवेत्ता ) ही है जो कि वंशी बजाते हुए मन को वश में करने वाले वशीकरणमन्त्र को पढ़ कर स्त्रियों को मोहित करता है मुझे ऐसी आशंका है ॥३२॥

अन्यथा बाँस की बनीहुई वंशी में इस प्रकार के गुण किस तरह हो सकते है जो कि समस्त अहीर व्रजाङ्गनाओं के मन को मोहित करले ॥३३॥

पद्मा—हे सुन्दरनेत्रवाली चन्द्रावली ! आपको मैं यथार्थ कहती हूँ कि गोकुल में गोपाङ्गनाओं को वशीभूत करने वाली वह शक्ति मन्त्रों में कहाँ है ॥३४॥

हे सुन्दरि ! बाँस की निर्मित वंशी जड़रूप होने पर भी श्रीकृष्ण-अधरामृत के सींचन से (ओष्ठों पर रहने के कारण) सत्य ही (सचमुच) चैतन्य हो जाती है ॥३५॥

उन श्रीकृष्ण के अधरामृत से मत्त हो कर यह वंशी स्त्रीगणों को मोहित तथा उन्मत्त करती है । हे शुद्ध मनवाली चन्द्रावली ! उसी कारण से वंशी का नाद मनमोहक और मधुर है ॥३६॥

समस्त पक्षीगण ऊपर की तरफ शिर उठा कर जिन को देख रहे हैं वह नन्दपुत्र श्रीकृष्ण समीप ही होंगे, दूर नहीं ॥३७॥

और आप देखो कि उनका मुखदर्शन करने के लिये मृग दौड़ रहे हैं तथा जलाशयों में चक्रवाक और चकवी समूह कोलाहल कर रहे हैं ॥३८॥

वृन्दा—वन्यवेश में सुशोभित तथा स्मित (मधुर मुस्कान से

युक्त ) मुख वाले श्रीकृष्ण धूर्त्त को साथ लेकर अकस्मात् ही वहाँ आगये ॥३९॥

साक्षात् कामदेव के मन को भी रमण करने वाले परम सुन्दर श्रीकृष्ण का पद्मा और चन्द्रावली ने दूर से ही दर्शन कर लिया ॥४०॥

तब पद्मा चन्द्रावली को लताओं में छुपा कर सैब्या आदि अपनी सखियों को साथ लेकर श्रीकृष्ण को देखने के लिये आगे स्थित हो गई ॥४१॥

हे सखि ! पद्मा के समस्त चातुर्य (चतुरता) को धूर्त्त ने यथा विधि देख लिया और शीघ्र ही श्रीकृष्ण को भी दिखला दिया ॥४२

तत्पश्चात् श्रीकृष्ण के द्वारा भेजा हुआ धूर्त्त नामक गोपसखा उसके पास आया और अपने प्रिय श्रीकृष्ण के आनन्द बढ़ाने के उद्देश्य से पद्मा को यथा योग्य कहने लगा ॥४३॥

धूर्त्त—हे पद्मा जी ! आपने श्रीकृष्ण के हाथ से चन्द्रकान्त-मणि अभी कहाँ छुपा दी उसे दे दीजिये, मैं आप की धृष्टता का कहाँ तक वर्णन करूँ ॥४४॥

हे भद्रे ? यह अधिक हास्य करना आपके लिये उचित नहीं है, अतः अब आप शीघ्र ही उस उत्तम मणि को श्रीकृष्ण को वापिस दे दो ॥४५॥

पद्मा—हे धूर्त्त ! कैसीमणि तथा कैसा उसका रंग और कहाँ श्रीकृष्ण हैं मैं अब तक भी नहीं जानती और न मुझे हास्य ( विनोद ) करने का व्यसन है ऐसी दशा में आप वन में ही देखिये, वहीं मिलना सम्भव है ॥४६॥

मैंने अभी तक श्रीकृष्ण को ही नहीं देखा फिर मैंने उनके हाथ से मणि कैसे ले ली यह आप मिथ्याभाषण क्यों कर रहे हो ॥४७॥



हे धूर्त्त ! मैंने श्रीकृष्ण के हस्त स्पर्श प्राप्त नहीं किया, फिर आप ही बताओ उनके हाथ में स्थित चन्द्रकान्तमणि को किस प्रकार ले सकती हूँ ॥४८॥

धूर्त्त—हे पद्माजी ! आप परकीय धन को हरण करने में तो क्या अन्य व्यक्ति की आखों के काजल को भी नहीं छोड़ती हो। इस विद्या में तो आप बहुत ही दक्ष हो इसमें कोई भी सन्देह नहीं है ॥४९॥

पद्मा—हे धूर्त्त ! मैंने तो सर्वदा श्रीकृष्ण के वक्ष-स्थल पर गुञ्जा की बनी माला देखी है क्या उसे ही धन ( चन्द्रकान्त-मणि ) समझते हैं ॥५०॥

अथवा मैंने उनके मुकुट में लगी हुई मयूरों की चन्द्रिकाओं
की पंक्ति भी देखी है क्या आप उसे चन्द्रकान्तमणि समझते हैं
चन्द्रकान्तमणि तो मैंने श्रीकृष्ण पर कभी भी नहीं देखी ॥५१॥

तत्पश्चात् समस्त विद्याओं के जानने वाले श्रीकृष्ण भी वहीं
पर आगये और बोले हे पद्मा जी आप मेरे पास आकर बताओ
कि धूर्त्त आप से क्या चाहता है ॥५२॥

पद्मा—हे सुन्दर श्रीकृष्ण ! न जाने यह धूर्त्त क्या आश्चर्य
की बातें कह रहा है क्योंकि यह सब प्रकार की विद्याओं में
निपुण है और धूर्त्त भी है ॥५३॥

धूर्त्त—हे प्रिय कृष्ण ! आपके हाथ से चन्द्रकान्तमणि को
इस गोपिका ने अपने छल और बल से छुपादिया है ॥५४॥

कृष्णः—हे पद्माजी ! यह धूर्त्त सत्य ही कह रहा है इसमें
संदेह नहीं है। मैंने तो आज यहीं पर दिव्य चन्द्रकान्तमणि
को प्राप्त किया जो कि लोकोत्तर है ॥५५॥

पद्मा—हे कृष्ण ! अपनी दुर्लभ एवं उत्तम मणि को आप
स्वयं खोजिये, मैंने तो नहीं छुपाई हैं, मैं आप से कैसे असत्य

बोल सकती हूँ ॥५६॥

धूर्त्त—इस लता के जाल में ही उस मणि का प्रकाश दिखाई पड़ता है इसमें कोई संदेह नहीं अतः मैं अन्वेषण ( खोज ) करूँगा ॥५७॥

पद्मा—हे धूर्त्त ! इस लता-गृह में जाने के लिये तुम्हारी सामर्थ्य नहीं है। क्योंकि इस गोवर्द्धन पर्वत की अधिष्ठात्री देवी अपनी तेज कान्ति से सम्पन्न हो कर यहाँ विराज रही है ॥५८॥

धूर्त्त—हे पद्माजी ! क्या आप नहीं जानती हो कि मेरी सर्वत्र गति है, मैं श्रीकृष्ण का मित्र हूँ यह तुम्हारी देवी क्या वस्तु है ॥५६॥

कृष्ण—पद्मा जी ! इस रमणीक गोवर्धन पर्वत पर जिस देवी के सम्बन्ध में आपने कहा वह कौन है तथा शीघ्र ही उस का नाम मेरे सामने वर्णन करो ॥६०॥

पद्मा—वह गोवर्धन की देवी तीनों लोकों में प्रसिद्ध है, जिस को कि व्रजवासी जानते हैं आपको क्या बताऊँ ॥६१॥

कृष्ण—हे पद्माजी ! मैंने तो उसका यह अद्भुत ( अनोखा ) नाम तक नहीं सुना, आप शीघ्र बतलाओ मुझे बड़ा कौतूहल हो रहा है ॥६२॥

जो कि कुञ्ज को चंद्रकान्तमणि के समान प्रकाशित कर रही है, उसके सम्बन्ध आपके द्वारा सुना। उसको आपकी सम्मति से देखूँगा ॥६३॥

पद्मा—हे गोविन्द ! मणि ही क्या वह तो चन्द्रमा के समान है। वह उदय हो कर अपने चन्द्रमुख की कान्ति से समस्त वन को प्रकाशित करती है ॥६४॥

हे कृष्ण ! वह महाराज कंस के प्रिय मल्ल गोवर्द्धन की पत्नी



है और चंद्रावली नाम से विख्यात है ॥६५॥

हे कृष्ण ! इस गोवर्द्धन पर्वत की जो देवी लोग में पूजी जाती है क्या उसे आप चंद्रकान्त-मणि के बहाने से देखना चाहते हो ॥६६॥

धूर्त्त—हे पद्माजी ! जिन्होंने स्वभाव से पर्वत को उठालिया वह देव स्वरूप श्रीकृष्ण है क्या इन्हें नहीं देख रही हो ॥६७॥

और हे पद्माजी ! तीनों लोको को मोहित करने वाले श्री-कृष्ण भी जिसको नहीं देख सकते हैं ब्रज में क्या वह आप की सखा अपूर्व लोकोत्तर है ॥६८॥

और हे मुग्धे ! मेरे सामने अपनी अधिकता का वर्णन क्यों कर रही हो, क्या ब्रज में आपकी सखी के समान दूसरी स्त्री नहीं है ? ॥६६॥

पद्मा—हे धूर्त्त ! व्रज में गोपों कि स्त्रीयाँ भी ठीक ही हैं परन्तु यह तो महाराज कंस के प्रिय मल्ल की प्रिया भार्या है ॥७०॥

वह गोवर्द्धन मल्ल लोक में प्रसिद्ध और राज-वैभव से दर्पित तथा बड़ा अभिमानी है, उसकी स्त्री को कौन अनभिज्ञ कदाचिद् भी देखने के लिये समर्थ हो सकता है ? ॥७१॥

धूर्त्त—जिसका भरण-पोषण ही राजा कंस के यहाँ होता है उसके उस बल का क्या महत्व है फिर भी गोकुल में सब दैत्यों को कृष्ण ने खेल में मारदिया ॥७२॥

हे पद्मे ! उसके सौन्दर्य की क्या प्रशंसा करती हो, गोपों की स्त्रियों के चित्तों में बिचरण करने वाले अत्यन्त मनमोहक श्री-कृष्ण को देखो ॥७३॥

वृन्दा—हे नन्दिनी ! इस प्रकार पद्मा श्रीकृष्ण को देख कर मोहित हो गई तथा लज्जा से नतमस्तक होकर विनय पूर्वक धूर्त्त से कहने लगी ॥७४॥

पद्मा—हे धूर्त्त ! ब्रज में दैत्यों के वध को मैंने भी देखा है परन्तु गोवर्द्धन मल्ल के भय से मैं भयभीत हूँ ।।७५।।

यदि वह कदाचिद् मेरे अत्यन्त इस साहस के सम्बन्ध में सुन लेगा तो न जाने वह निर्दयी मुझे किस दशा में पहुँचायेगा ।।७६।।

वह मुग्धा चन्द्रावली भी उसके भय से त्रस्त हो कर सर्वदा घर में ही रहती है वाहर नहीं जा सकती है ।।७७।।

हे धूर्त्त ! आज अपनी सास ( श्वश्रू ) की सम्मति से किसी प्रकार अम्बिका की पूजा करने के लिये देवालय में जाने को घर से निकली है ।।७८।।

धूर्त्तः—हे पद्मा जी ! उसकी सास कौन है तथा उसके सम्बन्ध में आप मुझ को समस्त स्वभाव आदि का परिचय बतलाइये कि वह गोपी किस स्वभाव की एवं कैसे रंग की तथा किस प्रकार की है ।।७९।।

पद्मा—हे धूर्त्त ! उस महान सर्पणी तथा लोकनिन्दित कराल दृष्टीवाली के सम्बन्ध में क्या पूछते हो, मेरी एक दृष्टि (नजर) उसी पर लगी हुयी है कि कदाचिद् वह आ जावेगी तो क्या होगा ।।८०।।

यदि वह कुटिला आप लोगों के साथ में अपनी वधू को और मुझको देखेगी तो हे धूर्त्त तब मैं कहाँ रहूँगी ।।८१।।

वह शीघ्र ही मदोन्मत्त गोवर्द्धन को कह देगी तो न जाने वह महाक्रोधी सुन कर क्या करेगा ।।८२।।

धूर्त्त—हे पद्मा जी ! उस कराल हृदय वाली सास के आगमन की अधिक शंका क्यों कर रही हो, आपको भ्रमण के लिये निकले अधिक समय नहीं हुआ है ।।८३।।

वह वृद्धा तो गृह-कार्यों में इतस्तत निमग्न है ( व्यस्त है ) इस लिये आप निर्भय होकर अपनी सखी के साथ अच्छी प्रकार विचरण करो ।।८४।।



कृष्णः—पद्माजी ! चंद्रावली को देखने के लिये मुझे तृष्णा अत्यन्त वाधय कर रही है, क्या आप लताओं द्वारा अवरुद्ध की तरह मेरी तृष्णा तरंगों को यहाँ पर रोक सकती हो । ८५।।

वृन्दा—लताजाल में चंद्रावली श्रीकृष्ण के चन्द्र-मुख के अमृतकामनालोभ से आसक्तहृदय हो कर पान करने लगी ।।८६।।

उस चंद्रावली ने पुनः अपने हृदय में विचार किया कि यह पद्मा अपने नीरस वाक्यों से क्यों वाधा दे रही है । ८७।।

पद्मा के द्वारा कहे हुये कठोर दुर्वचनों को सत्य समझ कर स्त्रियों के मन को हरण करने वाले श्रीकृष्ण क्या सत्य ही स्वयं लौट कर चले जायेंगे ।।८८।।

हे पद्मे ! आपका चातुर्य यदि इस कार्य के लिये ही है तो आपको धिक्कार है जो कि प्यासी ( तृषित ) चातकी के मुख से नवीन उत्पन्न हुये बादल को आने से रोक रही हो ।।८९।।

हे मुग्धे ! आप क्या यह धैर्य धारण कर तथा निश्चल भाव से कह रही हो कि इसके मुख को देख कर लताएँ पुष्प वर्षा रही है ? यह क्या विचित्रता है ।।९०।।

हे मूढ़ पद्मा ! कंस कौन है, तथा उस का वह अभिमानी पति कौन है एवं उसकी कराल हृदय वाली दुरात्मा सास कौन है जिस के प्रसंग से श्रीकृष्ण को अवरुद्ध कर रही हो वस अधिक अभिनय न करो ।।९१।।

वृन्दा—वह चन्द्रावली उस लतागृह में खिन्न चित्त से विकल हो कर तीव्रगति से भ्रमण करने लगी तथा पद्मा के मुख को देख कर पुनः श्रीकृष्ण के मुख को देखती हुई समीक्षा करने लगी ।।९२।।

उस समय श्रीकृष्ण पद्मा के निकट आकर उसे भेजते हुए कहने लगे हे धूर्त्ता पद्मा आपने मेरी चन्द्रकान्तमणि क्यों छुपादी ॥६३॥

पद्मा—हे गोविन्द ! ऐसा मत करो मैं स्वयं जाती हूँ आप क्षणभर के लिये क्षमा करो वहाँ जाकर आप की मणि का पता लगाती हूँ ॥६४॥

वृन्दा—हे भद्रे ! तत्पश्चात् पद्मा जी अपनी आशा को पूर्ण समझने वाली तथा रूपलुब्धा एवं हंसती हुई उस चन्द्रावली के पास जा कर निश्चल भाव से कहने लगी ॥६५॥

पद्मा—हे भद्रे ! इस लतागृह की गह्वर ( गुफा ) में भी आप प्रसन्नचित्त क्यों दिखाई पड़ रही हो, मोहन ( कृष्ण ) आप से चन्द्रकान्तमणि लेना चाहते हैं ॥६६॥

हे मुग्धे ! यदि सत्य ही आपने उनकी मणि ली हो तो पट के अंचल से निकाल कर बहुत दीन भाव से माँगने वाले उन्हें दे दीजिये ॥६७॥

वृन्दा— पद्मा के इस प्रकार के बचन सुन कर चन्द्रावली प्रसन्नतापूर्वक प्रेम से हृदय में ध्यान करने लगी ॥६८॥

चन्द्रावली-पद्मा अपने चातुर्य्य से श्रीकृष्ण को मेरे समीप लुभा करके भी ले ही आई अतः मैंने अब समझा कि यह भी मेरी शुभचिन्तक है ॥६६॥

वृन्दा-इस प्रकार आनन्द में निमग्न तथा रहस्य को जानती हुई चन्द्रावली क्षणभर धैर्य धारण कर कुछ मधुर स्वर में यथाविधि उत्तर देती हुई कहने लगी ॥१००॥

चन्द्रावली-हे पद्मे ! जो गोकुल में गोपाङ्गनाओं के चित्तरूपी धन को स्वयं चुराकर ले जाता है वह उस गुण विशेष ( तस्करता ) को हमारे ऊपर आरोपित कर रहा है ॥१०१॥



और हे सखि ! मोहन के मधुरवचनों में क्या आप विश्वास कर रही हो जो कि मुझ पर ही चन्द्रकान्तमणि के होने का निश्चय किया है बताओ क्या कारण है ॥१०२॥

पद्मा—हे सुलोचने ! यह तो मैंने आपके सामने श्रीकृष्ण का हास्य किया था अतः हे मुग्धे ! इस हास्य को छोड़ो परन्तु यह अवश्य है कि वह अपनी मणि के विना देखे परम क्षुब्ध है ॥१०३॥

अतः हे भद्रे ! यदि आपने श्रीकृष्ण की वह सुन्दरमणि नहीं ली है तो आप बिलकुल सामने की ओर देखो, आपके नेत्रों से इसकी परीक्षा हो जावेगी ॥१०४॥

वृन्दा—तव मुग्धा चन्द्रावली उस पद्मा के इस प्रकार के बचनों को सुन कर उसे तर्जना ( भर्त्सना, डाट, फटकार ) करती हुई श्रीकृष्ण की तरफ देखने लगी ॥१०५॥

चन्द्रावली—हे धूर्त्ते ! आप के कृत्य को मैं सास जी (श्वश्रू) के सामने कहूँगी जो कि तुमने उसको दिखाने के लिये मुझे रोका था ॥१०६॥

पद्मा—जो व्यक्ति अपने धन की चोरी बलात् आरोपित करता हो उसके विश्वास के लिये जैसा वह कहे वैसा ही करना उचित है ॥१०७॥

वृन्दा—श्रीकृष्ण चन्द्रावली के मुख को देख कर लोभ से उसके दर्शन से अतृप्त हो कर प्रेम पूर्वक उसकी छवि का वर्णन करने लगे ॥१०८॥

कृष्ण—इस चन्द्रावली के मुखचन्द्र की प्रभा के समान किस की कान्ति हो सकती है अतः यह करोड़ों चन्द्रमाओं की कान्ति के समान होने के कारण ही चन्द्रावली नाम से प्रसिद्ध हुई है ॥१०६॥

वृन्दा—इस प्रकार बड़ी अभिलाषा से श्रीकृष्ण उस चन्द्रावली के मुख को देखने लगे और उन दोनों की मधुर मधुर वातों को सुन कर हास्य करने लगे ॥११०॥

जिस समय पद्मा कुछ कहने वाली थी कि उसी समय कराला आगयी एवं उसी क्षण वे सभी भयभीत हो गयीं ॥१११

हे भद्रे ! श्रीकृष्ण भी उस समय खिन्न हो गये और सोचने लगे कि यह क्या आश्चर्य हुआ। यह कहां से आ गयी ॥११२॥

हे भद्रे ! जिस प्रकार विभिन्न यत्नों से हरिणी को लुब्ध किया गया हो और उसी समय सिंह का तीव्र गर्जन सुनायी पड़ गया हो उसी प्रकार वे सभी चकित हो गये ॥११३॥॥

वृन्दा—हे भद्रे ! चन्द्रावली कराला का बचन सुन कर कृष्ण के स्नेह से यन्त्र की तरह स्थित हो कर अत्यन्त विस्मय को प्राप्त हो गयी ॥११४॥

चन्द्रावली—अहो विधाता की बड़ी विचित्र गति है जो कि निरन्तर रक्षा नहीं करती है। एक स्थान पर स्थित प्रियजन को इस वृद्धा कराला के द्वारा दो भेद उत्पन्न कर दिये हैं ॥११५॥

वृन्दा--चन्द्रावली अत्यन्त दुख के साथ इस प्रकार चिन्तन कर रही थी कि तब तक कराला उसके पास ही आ गयी जो कि बड़ी भंयकरता प्रदर्शित करने लगी ॥११६॥

कराला--हे पद्मा ! इस वन में तुमने इस चन्द्रावली को कैसे रक्खा। यह दुपहर का समय हो गया है। शीघ्र ही इसका कारण बताओ ॥११७॥

पास में ही श्रीकृष्ण को वक्रदृष्टि से देख कर भर्त्सना करने लगी और बोली हे कृष्ण ! मेरी बधू के पास में तुम क्यों बैठे हो शीघ्र बताओ ॥११८॥

क्या तुम अभिमानियों के मान को खंडन करने वाले इसके



पति को नहीं जानते हो हाँ तुम तो ब्रज की गायों के समूह को गोपों के साथ चराओ हो ॥११९॥

वृन्दा—इस प्रकार कह करके उस कराला ने पद्मा को ताड़ना दी और कहा कि तुमने इस निर्जन वन में बड़ा विचित्र अभिनय किया है ॥१२०॥

पद्मा—हे आर्ये ! मुझे क्यों ताड़ना देती हो, यह नन्द-नन्दन श्रीकृष्ण हम को अकस्मात् ही अपनी चन्द्रकान्तमणि की चोरी का आरोप लगाते हैं ॥१२१॥

इसी लिए इस लतागृह में हमको इसने रोकलिया था। अब हमारी रक्षक आप उपस्थित हो गयी है अतः हम घर को जाती हैं ॥१२२॥

कृष्ण—हे पद्मा जी ! क्या परकीय धन को चुराकर आप इस कराला वृद्धा के आ जाने पर मेरे सामने से भाग जाओगी ॥ १२३ ॥

कराला-हे कृष्ण ! यह तो बधू को साथ लेकर अपने मन्दिर में दर्शन करने आई थी, अतः इस कुतूहल को छोड़ो, किसने चुराई है तुम्हारी मणि ॥१२४॥

वृन्दा—हे सखि ! वह कृशाङ्गी चन्द्रावली बार बार छल से श्रीकृष्ण के मनोहर मुखकमल को धीरे धीरे देखती हुई घर को चली गई ॥१२५॥

हे सखि ! तब श्रीकृष्ण ने चन्द्रावली के साथ संगम की अवधि बतलाने के लिय धूर्त्त को पद्मा के पास भेजा ॥१२६॥

पद्मा ने श्रीकृष्ण के भेजे हुए उस दूत को दूर से देख कर संज्ञा से ही कहा तब उस धूर्त्त ने वहाँ मुरली की ध्वनि का संकेत दिया ॥१२७॥

श्रीकृष्ण ने महारास के समय उसे अपने पास प्राप्त कर

स्वेच्छानुसार रमण किया ।।१२८।।

उसी समय वह रागिणी उत्तम भोज्य पदार्थ लेकर आ गई और श्रीकृष्ण के सामने रख कर परम प्रमुदित होने लगी ।।१२९।।

हे नन्दिनी ! तब श्रीकृष्ण ने मित्रों के साथ भोजन किया और समस्त वृत्तान्त रागिणी के प्रति कहा ।।१३०।।

तत्पश्चात् रागिणी श्रीकृष्ण के मुख को वार वार देखती हुई भोजन के पात्रों को लेकर नन्दगृह चली गई ।।१३१।।

हे सखि ! तब श्रीकृष्ण गायों के समूह को आगे लेकर अपने मित्रों के साथ अपने घर चले गये ।।१३२।।

हे सखि नन्दिनी ! इस प्रकार चन्द्रावली स्वयं श्रीकृष्ण में प्रगाढ़ स्नेह के कारण उनका अनुसरण करती हुई यन्त्र की तरह निष्क्रिय हो गई ।।१३३।।

हे नन्दिनी ! इस अद्भुत वृत्तान्त कोई नहीं जानता है आपको मैंने इसीलिये कहा है कि आप श्रद्धायुक्त हैं ।। १३४ ।।

इस व्रजमण्डल में प्रेमी श्रीकृष्ण और श्रीचन्द्रावली दोनों ही प्रेम के वशीभूत होकर नित्यप्रति एक दूसरे के मिलन की आकांक्षा करते हैं ।। १३५ ।।

हे नन्दिनी ! आप श्रीकृष्ण की क्रीड़ाओं में अत्यन्त रुचि रखती हो इसलिये आप धन्य धन्य हो और श्रीकृष्ण से तीनों लोकों में भी दुर्लभ अनन्य प्रेम ही करती हो अतः आप कीर्ति-प्राप्त करने में योग्य हो ।। १३६ ।।

तथा हे सखि ! हे भद्रे ! श्रीकृष्ण की भिन्न भिन्न क्रीड़ायें बड़ी ही गहनतम हैं उन्हें घर में भी कोई नहीं जानता और वन में भी कोई नहीं जानता ।। १३७ ।।

और हे भद्रे ! श्रीकृष्ण व्रज में उस सरोवर पर उत्तम पद्मिनी के वन में भ्रमर की तरह गोपियों के समूह का रस आस्वादन करते हैं ।। १३८ ।।



जो इस चन्द्रावली प्रसंग से स्नेह करेगा उससे वह (श्रीकृष्ण) अत्यन्त दूर नहीं है । जिस प्रकार कपोत ( कबूतर ) आकाश में विचरण करता है फिर भी अपने स्थान से प्रेम होने के कारण पुनः नीचे ही अपने स्थान पर आजाता है उसी प्रकार जानना ।।१३९

इस प्रकार श्रीकृष्णकौतुक में चन्द्रावली प्रसंग नाम का पाँचवाँ सर्ग समाप्त होता है ।।



## षष्ठसर्गः



नन्दिनी—हे भगवति ! यह प्रसंग मैंने आपके मुख कमल से सुना है वास्तव में इसे कोई नहीं जानता है ।।१।।

गोकुल की सभी स्त्रियाँ इतना ही जानती हैं कि चन्द्रावली-ने भी श्रीकृष्ण को छल लिया था ।।२।।

धूर्त्त की वाक्पटुता की विचित्रता का कहाँ तक वर्णन करूँ जिससे कि चन्द्रावली स्वयं श्रीकृष्ण के समीप प्रगट हो गई ।।३।।

निःसन्देह धूर्त्त श्रीकृष्ण का प्रियमित्र है क्योंकि वह उन की प्रत्येक इच्छा की पूर्ति करता है ।।४।।

वृन्दा—हे नन्दिनी ! यह धूर्त्त है क्योंकि इसने अपनी वाक्पटुता से दधिदान के प्रसंग द्वारा सब युवतिजनों को जीत लिया था ।।५।।

नन्दिनी—हे देवि ! दधिदानलीला का विस्तार पूर्वक वर्णन करो और बताओ कि गोपाङ्गनाओं से श्रीकृष्णने किस प्रकार दान लिया ।।६।।

हे भगवति ! गोपस्त्रियों से जो कि अपने दधि तथा गोरस

को बेचती हुई जा रही हों उनसे दान किस प्रकार लिया तथा दान लेने का कारण क्या है यह मेरी समझ में नहीं आया ।।७।।

जो ब्रज इतना समृद्धिशाली था कि प्रत्येक घर में लाखों गायें रहती थीं फिर भी ऐसा व्यक्ति कौन होगा जो अन्य गोपियों के गोरस ( मक्खन ) पर याचना की दृष्टि रक्खेगा ।।८।।

इसीलिये मुझे इसका कौतूहल है अतः इस गोरसदान लीला को आप यथा विधि बतलाइये, मैं इसे प्रारम्भ से सुनने की इच्छुक हूँ ।।९।।

वृन्दा—हे नन्दिनी ! गोपियों का यह दधि बिक्रय का कर्म बड़ा अद्भुत ( विचित्र ) है और ब्रज में तो इसकी सम्भावना ही नहीं हो सकती है, यह बिलकुल सत्य है ।।१०।।

कि जो अपने सौन्दर्य-माधुर्य से लक्ष्मी को भी कुछ नहीं समझती हैं, वे ही गोपियाँ घर घर में दधि ले जाकर कैसे बेचती हैं ।।११।।

हे भद्रे ! हे नन्दिनी ! इस में जो कारण है उसे आप मुझ से यथा विधि सुनें, आप सुनने की इच्छुक हैं अतः मैं आपको कहती हूँ ।।१२।।

किसी समय गोवर्द्धन पर्वत के पास पुत्र-प्राप्ति की इच्छा से वसुदेवजीने महान् सत्र (यज्ञ) आरम्भ किया ।।१३।।

हे सखि ! किसी समय श्रीगर्ग जी ब्रज में आए और स्वेच्छा से श्रीकृष्ण और बलदेव को देख कर परम प्रसन्न होने लगे ।।१४।।

तत्पश्चात् वे त्रिकालदर्शी-ऋषि तथा समस्त विद्याओं में पारंगत एवं श्रीकृष्ण की लीला के विनोद को जानने वाले गर्गजी ब्रज में धर्म का उपदेश करने लगे ।।१५।।

और कहने लगे जो स्त्री अपने दधि और गोरस को स्वयं अपने मस्तक पर रख कर यज्ञ के लिये भेजेगी उस स्त्री के उस



प्रकार दधि और गोरस पहुँचाने से सब प्रकार की इच्छाऐं पूर्ण होंगी ।।१६।।

श्रीकृष्ण से प्रेम करने वाली उन समस्त गोपियों ने जब ऐसा सुना तो श्रीकृष्ण की प्राप्ति के लिये इस प्रकार के कार्य-क्रम के करने हेतु विचार किया ।।१७।।

कि श्रीकृष्ण के पास जाने का यह मार्ग अत्यन्त श्रेष्ठ है, ये मुनिश्रेष्ठ धन्य धन्य हैं जो इन्होंने इस मार्ग के द्वारा इतने बड़े दुर्लभ पदार्थ ( श्रीकृष्ण ) को लब्ध कर के सुलभ कर दिया ।।१८।।

हे सखि ! हे भद्रे ! श्रीकृष्ण भी उन गर्गजी के श्रेष्ठ वाक्यों को सुन कर उत्साह पूर्वक क्रीड़ाओं में संलग्न होते हुए प्रमुदित होने लगे ।।१९।।

एक दिन प्रातःकाल उठ कर श्रीकृष्ण अपने प्रियमित्रों के साथ गोवर्द्धन पर्वत की बीथिका ( पगडंडियों ) पर जाकर विराज गये ।।२०।।

उसी समय राधा आदि समस्त ब्रजगोपिकाऐं, अपने मस्तकों पर सद्य ( ताजा ) दही की मटकियाँ ले कर आगईं ।।२१।।

जिस मार्ग में वे समस्त गोपियाँ स्वेच्छा पूर्वक दधि के मटकों ( पात्रों ) को मस्तक पर धारण कर आया करती थीं ।।२२।।

उनकी उस लोकोत्तर एवं अद्भुत शोभा का कहाँ तक वर्णन कर सकती हूँ । हे नन्दिनी ! फिर भी मैं आपको उन गोपकिशोरियों की सुन्दरता की कुछ रूपरेखा स्पष्ट करती हूँ आप ध्यान से सुनें ।।२३।।

हे सखि ! वे मन्थर गति से गमन करती हैं और स्वेद बिन्दुयुक्त अपने प्रसन्नमुख से हंसती हैं तथा अपने नूपुरों की ध्वनि से सब के चित्त को चुराती हैं ।।२४।।

वे गोपिकाऐं मार्ग में क्षणभर चलती हैं और पुनः क्षणभर खड़ी हो कर अपने शरीर के भार को सम्हालती हुई परस्पर अपनी धोतियों के अंचल से हवा करने लगती हैं ॥२५॥

बड़े मधुरस्वर में श्रीकृष्ण की लीलाओं का गान करती हुई वे ऐसी प्रतीत होती हैं जैसे स्वर्गलोक की देवियाँ ही अपनी तेज से पृथ्वी पर उतर आई हों ॥२६॥

इन में भी उस सुकुमारी राधा का कहाँ तक वर्णन करूँ जो मटुकी के भार से एक पद ( कदम ) भी नहीं चल सकती था ॥ २७ ॥

हे सखि ! ललिता और विशाखा दो सखियाँ उसको सहयोग देने के लिये उसके पास में हंसती हुई चल रही थीं ॥२८॥

हे सखि ! इस प्रकार हंसती हुई खेल करती हुई वे सभी सखियाँ पंक्तिबद्ध होकर उस वीथिका ( पगदंडी ) के एक निर्गम द्वार पर आ गईं ॥२९॥

वहाँ पर उन सभी गोपियों को धूर्त्त ने प्रेम से देखा और उतकण्ठा से युक्त श्रीकृष्ण को भी दिखाया ॥३०॥

जो गोपवालकगण कृष्ण के साथ में थे वे उन गोपियों को देख कर प्रमुदित होने लगे और आपस में कहने लगे कि इनका दधि हरण करेंगे ॥३१॥

श्रीकृष्ण की सम्मति से वह धूर्त्त उन ब्रज गोपियों के पास आया तथा कहने लगा ॥३२॥

धूर्त्तः—हे गोपियों ! वनेश्वर ( बन के राजा श्रीकृष्ण ) को बञ्चित ( ठगकर ) कर दूसरे मार्ग से जो आप सभी गोपियाँ चोर की भांति चली जाती हैं अतः जरा मेरे वचन सुनो ॥३३॥

आज तक आप लोग विना इस राजा का दान दिये अनेक बार चली गई हो अब उसी की आज्ञा से आज तुम लोग पकड़ी



गई हो अतः आज तक का दान द्रव्य लाओ ॥३४॥

और सुनो चोर नित्यप्रति चोरी करता है परन्तु कभी तो पकड़ा ही जाता है और जब पकड़ा जाता है तो दण्डनीय भी होता है ॥३५॥

अतः वन के राजा के लिये अपनी इच्छा से विना दान दिये ही चली जाया करती अब किस प्रकार जाओगी ॥३६॥

वृन्दा—हे सखि ! वहाँ पर वे सभी गोपियाँ श्रीकृष्ण के साथ में समस्त गोपों को देख कर किसी प्रकार उस वीथिका ( पगदंडी ) के द्वार के आगे वैठ गईं ॥३७॥

और राधा आदिक वे सभी गोपियाँ श्रीकृष्ण को छल पूर्वक अपनी आगे खड़ी होने वाली गोपियों के पीछे के भाग ( पीठ के पीछे ) में छुप कर देखने लगीं ॥३८॥

और हे सखि ! धूर्त्त के इस प्रकार के बचनों को सुन कर ललिता जी उसे कहने लगी और आगे आकर निर्वाध रूप से यथा योग्य उत्तर देने लगी ॥३९॥

ललिता—हे धूर्त्त ! यहाँ पर आप क्यों अधिक वातें किया करते हो, क्या दान लेना है तथा क्या अभिप्राय है एवं आपका यहाँ क्या वैभव है जिसका आप दान माँगते हो शीघ्र वताओं ॥४०॥

हम समस्त गोपियाँ अपने अपने घरों से यज्ञ के लिये यथेच्छ नवनीत ले जाती हैं इसमें आपका क्या वैभव है ॥४१॥

धूर्त्त—हे ललिते ! इस वन में हमारे शासन करने वाले तथा इस वन के राजा श्रीकृष्ण स्वयं विराजमान हैं क्या आप उन्हें नहीं देख रही हो ॥४२॥

ललिता—हे धूर्त्त ! मैंने आखें वन्द नहीं कर रक्खी जो तुम अपने स्वामी को मुझे दिखला रहे हो, उस आपके स्वामी की

सब चेष्टाओं को में जानती हूँ ॥४३॥

जिस को आप वनाधीश कहते हैं वह कृष्ण तो ग्वालाओं (गोपों) के साथ वन में गायों को चराता है ॥४४॥

धूर्त्ता—मैं सत्य कहता हूँ हे मुग्धे ! उसकी गायों को तो गोप-गण वनों में चराते हैं वह हमारा स्वामी रूप में अनवरत विराजमान रहता है ॥४५॥

ललिता—अच्छा माना, कि आपका स्वामी वन में ही विराजमान रहता है तो हे लम्पट ! तुम इससे हमको क्या भय भीत ( डराते ) कराते हो ॥४६॥

मैं "धीरा" नहीं हूँ जिसे आपने अपने पराक्रम से मोहित कर लिया, मैं ललिता हूँ आपके सम्बन्ध में सब कुछ जानती हूँ यहाँ तक कि आपको भी मुग्ध करने में समर्थ हूँ ॥४७॥

धूर्त्ता—हे सखि ! ललिते ! आप यह उन्मत्त की तरह स्वामी के समस्त क्यों अनर्गल ( निरर्थक ) प्रलाप करती हो ॥४८॥

समस्त वनवासी, इन हमारे स्वामी के आदेशों को शिर से धारण करते हैं, फिर आप क्यों शंका करती हो ॥४९॥

ललिता—समस्त हरिण और पक्षीगण, जो वनों में रहा करते हैं उनका भी परिचय आप के संसर्ग से हो गया है ॥५०॥

घर पर पाले गये तोता-मैना भी उस ( श्रीकृष्ण ) के प्रसंग आने पर यथोचित ही उसके सम्बन्ध में कहते हैं ॥५१॥

आपके निरन्तर साथ में रहने वाले कपि, ( वानर ) केकी ( मयूर ) तोता मैना आदि सभी आपके मित्र के समान दिखाई पड़ते हैं ॥५२॥

हे धूर्त्त शिरोमणि ! आप मुझको कैसे मोहित कर सकते हो क्योंकि मैं इस ब्रजमण्डल में सब विद्याओं में निपुण हूँ ॥५३॥

धूर्त्ता—हे मुग्धे ! क्या माया (धन-सम्पत्ति) से राज्य



सम्भव होता है ! नहीं भुजाओं के बल से पृथ्वी पर राज्य स्थित होते हैं ॥५४॥

ललिता—हे धूर्त्त ! तुम ठीक कहते हो, कि भुजदण्ड के बल से राज्य स्थित होते हैं कारण कि आप नित्य प्रति इस वन में आकर अपनी भुजाओं से इन समस्त वन वासियों को कष्ट दिया करते हो ॥५५॥

उस कष्ट से पीडित हो कर वे सभी वनवासी आपकी शिक्षा को ग्रहण कर इधर उधर कहते हुए जाते हैं ॥५६॥

मैं तो यथेच्छ अपने शारीरिक बल के स्वाभिमान से अन-वरत निर्भय घूमा करती हूँ मुझे दण्ड नहीं दे सकते हो ॥५७॥

धूर्त्ता—हे मुग्धे आपके लिये तो "गृहिणी" की प्रसिद्धि प्राप्त है बताओ आप का बल इस वन में क्या चल सकता है स्त्रियों का बल तो घर में ही यथा विधि सम्भव है ॥५८॥

हम सब तो श्रीकृष्ण के अनुचर गोपगण है उसकी भुजाओं से रक्षित हैं तथा आपको सब प्रकार ध्वस्त करने में समर्थ हैं ॥५९

आप लोग अबलाओं के देखते हुए भी क्षणभर में चारों तरफ से आपके दधि पात्रों को लुप्त कर दें तब आप क्या करें ॥६०॥

अतः हे ललिते ! इस राजा के समस्त दान को देदो यही आपके हित की बात है क्यों अधिक बात को बढ़ाती हो ॥६१॥

ललिता—हे धूर्त्त ! इस बन में हमारी दही की मटकियों को कैसे लुप्त कर दोगे क्या हम पंगु हैं जो तुमको पकड़ नहीं सकते ॥६२॥

यदि तुम दही की तरफ देखोगे भी मैं तुम सब लोगों के वस्त्र और आभूषणों को शीघ्र ही रखवालूँगी ( ग्रहण कर-

लूँगी ) ॥ ६३ ॥

वृन्दा—इसके पश्चात् महापराक्रमी वह धूर्त्त वृक्ष पर चढ़ गया और तत्क्षण ही ललिता के दही के वर्तन को छल से हरण कर लिया ॥६४॥

हे सखि ! उसके देखते हुए उस धूर्त्त ने बन्दरों को बुलाकर सहसा मक्खन देना शुरु कर दिया और खुदने भी स्वेच्छानुसार खाया ॥६५॥

और तब धूर्त्त इत्यादि गोप लोग हँसने लगे एवं उसके इस बानरोचित अधिक बलसाध्य कार्य की प्रसंशा करने लगे ॥६६॥

और तब वे ब्रजगोपियाँ आपस में एक दूसरे की तरफ देखने लगी और सोचने लगी कि इस ललिता के मस्तक पर रखे हुए दधि को किसने अपहरण कर लिया ॥६७॥

ललिता जी बानर के सदृश बल को देख कर लज्जा युक्त हो गई तथा उसकी धृष्टता को देख कर तर्जना करती हुई बोली ॥६८॥

ललिता—हे धूर्त्त ! अपनी धूर्त्तता को छोड़ो तुम मुझ को नहीं जानते हो क्या तुम्हारी चोटी ( शिखा ) पकड़ कर तुम्हारे दांतों को तोड़ दूंगी ॥६९॥

गोप समूह का उल्लंघन कर मेरी हँसी क्यों करता है । वंचक ( ठग ) का गुण गृहण करने वाला अच्छे रास्ते को कैसे ग्रहण कर सकता है ॥७०॥

हमने इस अद्भुत दधि दान को कभी नहीं सुना इस अद्-भुत दधि दान के सम्बन्ध में समझाओ कि आप क्यों माँगते हो ॥७१॥

धूर्त्त—हे ललिता जी ! तुम्हारे मस्तक पर रक्खी हुई सोने की मटकी तो हरण हो गई अब पुनः क्या कहना चाहती हो ॥७२॥



और ये गोपियाँ हमारे राजा कृष्ण के आनंद के लिये दधि दान देती हैं कि नहीं इनके हृदय के भाव को देखता हूँ ॥७३॥

हे ललिता जी ! आपने तो उस राज्य भाग को अपने शारी-रिक बल से प्रचण्ड राज्य शासन का उल्लंघन कर रक्षा कर ही ली ॥ ७४ ॥

ललिता—हे धूर्त्त ! जो तुम बार बार कह रहे हो कि राजा के लिये शीघ्र दान दो उसको पूरी तरह ठीक नहीं समझ पा रही हूँ ॥ ७५ ॥

मुझको यथा विधी समझाओ जिससे कि मैं स्त्री समाज को इस कार्य के लिये प्रेरणा दूँ कि कौन राजा है और कैसा दान है ॥७६॥

धूर्त्त—हे भद्रे ! वृन्दावन का स्वामी गोविन्द नाम से प्रसिद्ध बारह वनों के निवासी उसकी आज्ञा के वशीभूत है ऐसा राजा है ॥७७॥

उस वन में आपकी गायें निरन्तर चरकर कामधेनु के समान सुख देती हैं ॥७८॥

इसीलिए उस राजा के साथ अपनी गायों के दुग्ध वृद्धि के लिये नित्य साथ खेला करते हैं ॥७९॥

हे ललिताजी ! मैं कभी अनुचित नहीं कहता परन्तु राजा का हित चाहने के लिय राजा के आदेश का पालन करता हूँ ॥८०

वृन्दा—इस प्रकार उसके वचन सुन कर ललिता मुस्करा कर अपनी सखियों का सम्मान करती धूर्त्त को उत्तर देने लगी ॥८१॥

ललिता—हे धूर्त्त ! क्या तुम संसार में पूजित इन राधा को नहीं जानते हो जिनका स्वयं ब्रह्मा ने वृदावन की स्वामिनी के रूप में अभिषेक किया है ॥८२॥

हे धूर्त्ता ! उसके राज्य की छत्रछाया में रहने वाला तुम्हारा स्वामी बन का राजा कैसे हो सकता है ॥८३॥

इस लिये आप लोग जो स्वयं इस बन में गाय चराते हो तो इस बनका भाग भी राधा का है । अतः आप लोग इसका राज्य-कर दो ॥८४॥

हे धूर्त्ता ! प्रजा-जन को राजा से कर ( टैक्स ) नहीं मांगना चाहिये अतः इस छल का उपाय मेरे सामने नहीं करो ॥८५॥

वृन्दा—हे नन्दिनि ! इस प्रकार धूर्त्ता ने ललिता के वाक्-चातुर्य को सुन कर हास्य प्रकट करते हुये पुनः इस प्रकार कहने लगा ॥८६॥

धूर्त्ता— ! हे ललिता जी ! आपने यह यथा विधि विचार कर लिया कि राधा को तुमने स्वामिनी वर्णित किया इसमें कोई आश्चर्य नहीं है ॥८७॥

सत्य है तब तो राधा वृन्दावन की स्वामिनी हो ही गई और हम सब लोग उनके आदेश को मस्तक पर धारण करेगें ॥८८॥

वृन्दा—हे नन्दिनी ! श्रीकृष्ण ने धूर्त्ता के बचनों को सुना और हाथ में अपनी लकुट ( छड़ी ) लेकर आगये ॥८९॥

वाक् चातुर्य में कुशल तथा किशोरियों के मन को चंचल कर देने वाले श्रीकृष्ण राधा की ओर देखते हुये ललिता जी से बोले ॥९०॥

श्रीकृष्ण—हे ललिताजी ! यह धूर्त्त-सिरोमणी धूर्त्ता क्या कह रहा है मैंने भी दूर से सुना क्या आपने ऐसा कहा है ? या धूर्त्ता ने कहा है ॥९१॥

ललिता—हे कृष्णचंद्र आपके मुख के तत्व को जानने वाली शुद्ध हम लोग ( गोपियाँ ) यथोचित आनंद प्राप्त करने के लिये आपको शुद्ध ( सत्य ) कहती हैं ॥९२॥



धूर्त्ता—यह सत्यवादिनी ललिता कभी असत्य भाषण नहीं करती, कभी असत्य वोलने से शिशिर ऋतु में वृक्ष पत्र हीन हो सकते हैं ॥९३॥

कृष्ण-हे धूर्त्ता ! सत्यवादिनी ललिता को तुम ऐसा मत कहो जो कि अपने सत्य स्वभाव से दान देने ही आई है ॥९४॥

ललिता—आप वचपन में घर घर में मक्खन चुराकर खाया है अतः उस गुण को आप छोड़ नहीं सकते हो ॥९५॥

जो स्वभाव के लम्पट—व्यक्ति हैं यदि किसी से उनका मन लग जाता है तो किसी उपाय से वे उस गुण का पोषण ही कहते है बुरा नहीं कहते ॥९६॥

हे गोविन्द ! तुम को रास्ता रोकना उचित नहीं है क्योंकि ये सभी गोपियाँ तुम्हारे सामने खड़ी हुयी परेशान हो रही है ॥९७॥

वृन्दा—हे सखी ! तब राधा ने विशाखा के कान में धीरे से कहा फिर भी श्रीकृष्ण ने कहते हुए उसको उसी क्षण देख लिया कि यह क्या कहती है ॥९८॥

हे नन्दिनी ! राधा के कथन को सुन कर विशाखा जी शंकित होकर ललिता को कुछ टेढे हो कर समझाने लगी ॥९९॥

विशाखा—हे ललिता जी ! आपने तो बचन रूपी रस्सी को अधिक बढ़ा दिया है यदि दोपहर हो गया तो किर्तिदा माता जी क्या कहेगीं ॥१००॥

यह नन्दपुत्र श्रीकृष्ण निःसन्देह दधि का लुब्धक है अतः कुछ दधि इसको देकर यज्ञभूमि में चलें ॥१०१॥

कृष्ण—हे विशाखा जी ! आपको राधा ने इस प्रकार सिखाया है इस लिये आप इस प्रकार मुझे लुब्धक बतला रही हैं मैं तो दधि का लुब्धक नहीं हूँ परन्तु राधा सदा से ही लुब्धक रही है ॥१०२॥

वृन्दा—वह कृशाङ्गी राधा श्रीकृष्ण के इस प्रकार के बचनों को सुन कर लज्जा से लज्जित होकर नतमस्तक हो गई और विशाखा को भर्त्सना ( डाट् फटकार, ) देने लगी ॥१०३॥

विशाखा—हे नन्दनन्दन ! आप श्रीराधा के प्रति अपने स्नेह को नहीं जानते हो , जिसे मैंने दधि का मन्थन करते समय नवनीत ( मक्खन ) में देखा था ॥१०४॥

अतः उसके व्याख्या में जो स्नेहशून्यता प्रगट हो जावेगी वह उचित नहीं है अतः आप अपनी इच्छानुसार जितना चाहते हो उतना दधि ग्रहण करो ॥१०५॥

धूर्त्त—हे विशाखा जी ! गोकुलनाथ श्रीकृष्ण को क्या दही से ही लुब्ध ( लुभा रही ) कर रही हो और आप जो चोरी से दान बिना दिये अनेक बार चली गई हो उस चोरी के दान की संख्या तो बताओ ॥१०६॥

कृष्ण—शीघ्र ही उस दान की संख्या गिन कर बतलाओ जिससे कि मैं यहाँ पर स्वेच्छापूर्वक समस्त दान ले सकूँ ॥१०७॥

वृन्दा—लेखनी को कान में लगा कर मधुमङ्गल आया और एक केले का पत्र ला कर उस पर वह दानसंख्या की गणना ( हिसाब ) करने लगा ॥१०८॥

मधुमङ्गल—क्या वह दान सौ है, अथवा हजार है, किम्वा लक्ष (लाख है या करोड़ है, यद्वा अरब है अरे ! ये दान तो असंख्य बढ़गया है ॥१०९॥

वृन्दा-तब उसने दान की असंख्य सीमा श्रीकृष्ण के समक्ष निवेदन की, और कहने लगा हे नाथ ! हे वन के राजा ! आप उस द्रव्य को स्वेच्छानुसार ग्रहण करो ॥११०॥

कृष्ण—हे विशाखा जी ! आपने अत्यन्त बढ़ी हुई दान की संख्या को सुना अब मुझे आप क्या दे रही है यह बताओ ॥१११



विशाखा—हे कृष्ण ! मैं क्या कहूँ अत्यन्त लुब्धक इस मधुमंगल की गणना के सम्बन्ध में मैंने न सुना है न देखा है कि यह क्या कहता है ? ॥११२॥

धूर्त्त—हे नाथ यह विशाखा सत्य-वादिनी है, अतः सत्य बोलती है कि इसके शरीर पर बहुत बहुमूल्य आभूषण नहीं दिखाई पड़ते हैं ॥११३॥

हे गोपों के राजा ? अतः इन गोपियों के शरीरों पर जो आभूषण आदि हैं उनको आप ग्रहण करो, और इनके अपराधों को क्षमा करो ॥११४॥

मधुमंगल—हे मूर्ख तुम यह भी नहीं जानते हो कि इन पर राज्य की कितनी धनराशि विद्यमान है, क्या इन गोपियों के क्षुद्र आभूषणों से व्रजराज ( श्रीकृष्ण ) को लुभा रहे हो ? ॥११५॥

विशाखा—हे स्वामिन् ! आप यह नहीं जानते हो क्या कि इस व्रजमण्डल में पायस के ग्रासों की भी यथा विधि गणना ( गिनती ) होती है ॥११६॥

श्रीराधा के कण्ठ में जो दिव्य एवं बहुमूल्य आभूषण सुशोभित हैं उन्हें तीनों लोकों में भी कोई नहीं देख सकता ॥११७॥

मधुमङ्गल—हे विशाखा जी ! आप धन्य हो जो कि मुझे पायस ( खीर ) का स्मरण दिलादिया, क्योंकि आज मुझको राजा के यहाँ से निमन्त्रण प्राप्त हुआ है अतः मैं शनैः शनैः चलता हूँ ॥११८॥

और हे भद्रे ! ये सभी लोग दधि के लुब्धक हैं और मुझे तो दधिपान करने की कोई इच्छा ही नहीं हैं फिर भी यदि आपकी इस मधुर-दधि को पिलाने, की इच्छा हो तो मुझे पिला भी सकती हो ॥११९॥

वृन्दा—तब ललिता रिक्त (खाली) "मटकी" लाकर

याचना करने वाले उस मधुमङ्गल को जिस समय पिलाने लगी उसी समय वे सभी गोपियाँ हंसने लगी ॥१२०॥

धूर्त्ता—इस मुग्धा ने दधिपान कराने के लोभ से इस परम चतुर पण्डित ( मधुमङ्गल ) को भी ठग लिया जो कि इस समय स्वयं संकोच का अनुभव कर रहा है ॥१२१॥

मधुमङ्गल—हे ललिता जी ! आपने जो कार्य किया है वह तो बड़ा ही मनोरंजक है परन्तु यह तो बताओ कि मेरी इस तरह अपमान करके आप घर कैसे जा सकती हो ॥१२२॥

हे श्रीकृष्णचन्द्र ! आप इनकी मटकियों और जो कुछ भी आभूषण इन्होंने धारण कर रक्खे हैं उन सबको निर्वाधरूप से ( वे मटके ) शीघ्र ही ले लीजिये ॥१२३॥

वृन्दा—हे सखि नन्दिनी ! तब राधा विशाखा के कान में कहने लगीं कि यह ( मधुमङ्गल ) इस दधिपान की इच्छा से ठग लिया गया है ॥१२४॥

अतः शीघ्र ही अपनी "मटकी" को उतार कर इसको दधि पान कराइये, कारण कि यह विशुद्ध ब्राह्मण है तथा ललिता आदि के द्वारा इसकी हँसी उड़ाई गई है ॥१२५॥

विशाखा—हे स्वामिन् ! हे सर्वज्ञ ? आपको इस मुग्धा ( ललिता ) ने धोखा दिया है अतः आपको मैं अपना मधुरदधि यथेच्छ पिलाती हूँ आप पीजियेगा ॥१२६॥

मधुमङ्गल—हे धूर्त्ते विशाखा ! रहने दो, तुम भी ललिता की तरह मुझे ठग रही हो, अब मैंने शिक्षा प्राप्त करली है अतः तुम्हारी ठगविद्या में अब नहीं आसकता हूँ ॥१२७॥

विशाखा—हे ब्रह्मन ! मैं गायों की सपथ लेकर कहती हूँ कि मेरे मन में कोई छल नहीं है और न मैं कुछ कुतूहल ही करना चाहती हूँ अथवा आप स्वयं दधि उठा कर पी लीजिये ॥१२८॥



वृन्दा—तब विशाखा की प्रशंसा करके उसके हाथ से दही की भरी हुई मटकी को लेकर मधुमङ्गल ने दधि पी लिया ॥१२९॥

हे भद्रे ! यथेच्छ दधि पान करने से तृप्त आत्मावाला वह मधुमङ्गल उन श्रीकृष्ण के मन ( चित्त ) की इच्छा को जानता हुआ श्रीकृष्ण के प्रति कहने लगा ॥१३०॥

मधुमङ्गल—हे नाथ ! ललिता पाखण्ड करने वाली है और विशाखा सत्य बोलने वाली है इसलिये आप विशाखा को अपने वचनों से अनुकूल बनाओ ॥१३१॥

कृष्ण—हे प्रिय ! आपने ठीक कहा कारण कि आपके शून्य उदर रूपी गुफा को ( भूखे पेटको ) जिसने पूर्ण किया ( भरा ) तब आप उसकी यथेष्ट प्रसंशा क्यों न करोगे ॥१३२॥

हे मधुमङ्गल ! यदि विशाखा मेरे संपूर्ण दान को दिला देगी तो मैं भी उसे सत्यवादिनी मानूँगा ॥१३३॥

हे विशाखे हे आली ! आप यदि दान से मुक्त होना चाहते हो तो लोकोत्तर श्रीराधा के अधरामृत का पान मुझे कराओ ॥१३४

वृन्दा—इस प्रकार दोनों सखियाँ आपस में श्रीकृष्ण के वाक्य को सुनकर कि श्रीकृष्ण किस प्रकार की इच्छा करते हैं विचार करने लगीं और हँसती हुई तथा श्रीकृष्ण की ओर देखती हुई चली गईं और राधा के पास आगईं ॥१३५॥

विशाखा—हे राधे ! विनयपूर्वक नन्दपुत्र श्रीकृष्ण आपकी याचना करते हुये आप का स्मरण कर रहे हैं क्योंकि आपके दान देने पर सभी गोपियाँ दान देने से मुक्त हो जाएगी ॥१३६॥

राधा—समस्त विद्याओं में तथा समस्त कलाओं में निपुण आप की ही श्रीकृष्ण याचना कर सकते हैं, मेरे जैसे ज्ञान शून्य स्त्री से वे क्यों स्नेह करेंगे ॥१३७॥

वृन्दा—तब राधा इस प्रकार कहती हुई भय और लज्जा से

मुख को अंचल में छुपाने लगी, और विशाखा के पृष्ठभाग की तरफ खड़ी हो गई ॥१३८॥

राधा ने विशाखा के हृदय के लक्ष्य को संकेत मात्र से ही श्रीकृष्ण को कहा, उसी समय सभी ग्वाल—गोपों ने उनकी समस्त मटकियों को छीन लिया ॥१३६॥

हे नन्दिनी ! वे सभी गोप-बालक राधा की क्षणिक अनुपस्थिति में इच्छानुसार दधिभक्षण करने लगे, तथा विशाखा की प्रशंसा करते हुए प्रमोद मनाने लगे ॥१४०॥

और वहाँ श्रीकृष्ण के समीप में श्रीराधा के निकट सुबल दही लाकर आदर के साथ विनोद करते हुये खाने लगा ॥१४१॥

हे नन्दिनी ! विचित्र बचनों द्वारा श्रीराधा को आनन्द प्रदान कर स्वयं श्रीकृष्ण अपने मित्रों के साथ बन को चले गये ॥१४२॥

गोदोहन के समय गायों के समूह को आगे लेकर गोपों के साथ में श्रीकृष्ण गोकुल में आगये ॥१४३॥

इस प्रकार निरन्तर राधा के साथ कौतुक करने वाले श्रीकृष्ण ने परम अद्भुत दधि दान बिहार किया ॥१४४॥

हे सखि नन्दिनी ! श्रीकृष्ण के मित्रों का तथा राधा की सखियों का समस्त कौशल मैंने आपको वर्णन किया ॥१४५॥

हे भद्रे ! अत्यन्त आनन्द प्रदान करने वाली और अत्यन्त मनोहर इस दानक्रीड़ा को जो व्यक्ति श्रद्धा पूर्वक सुनता है, उसकी श्रीकृष्ण में अत्यन्त रति ( अनुराग ) हो जाती है ॥१४६॥

## सप्तमसर्गः

नन्दिनी—हे देवि ! मैंने अत्यन्त दुर्लभ "दानविहार" के सम्बन्ध में तथा श्रीकृष्ण के सेवक की कार्य-कुशलता के



सम्बन्ध में भी सुना ॥१॥

श्रीराधा की सखियों की भी अद्भुत विचित्रता का कहाँ तक वर्णन करूँ, जिनके वाक्यों से श्रीकृष्ण मोहित हो गए ॥२॥

सम्प्रति ( इस समय ) लोक में दुर्लभ इस लीला को सुनना चाहती हूँ, कि राधा के भवन में श्रीकृष्ण का "मिलन" किस प्रकार हुआ ॥३॥

हे देवि ! इस सुखदायक और कुतूहलपूर्ण प्रसंग को जिसे कोई भी नहीं जानता है, उसे आप मुझको यथाविधि सुनाइये ॥४॥

वृन्दा नन्दिनी ! आप लोकोत्तर उस समस्त चरित्र को जो कि श्रीकृष्ण और राधिका ने घर पर ही छल पूर्वक किया था उसे सुनिये ॥५॥

किसी समय शीत से दिशाएँ व्याप्त थी और हेमन्त ऋतु का समय आगया था, तथा ज्योतिष्मान सूर्य का प्रकाश मन्द हो रहा था और चन्द्रमा का बल ( चाँदनी ) बढ़ रहा था ॥६॥

और उस समय तुषार पात (ओस पड़ना) के भय से दम्पति ( सपत्नि ) पक्षीगण अपने नीड़ों ( घोंसला "घर" ) को नहीं छोड़ रहे थे और उन्हीं के अन्दर कूजन कर रहे थे ॥७॥

ठण्डी वायु के भय से तथा हरिणियों की देह ( शरीर ) से संलग्न हरिणों का समूह वन में शीतकालीन दिनों को निकाल रहा था ॥८॥

हे सखि ! तुषार के बाहुल्यवाले कठिन उस समय में जो व्यक्ति अपनी पत्नियों से रहित हैं, उनकी अवस्था का क्या वर्णन करूँ ॥६॥

चन्द्रमा ही इस काल का राजा है और वह अपने तेज से संसार को शासित करता है। ऐसे समय में मानवगण अपनी स्त्रियों रूपी दुर्गों का आश्रय लेकर सुख पूर्वक निवास करते

हैं ॥१०॥

और उस हेमन्त ( शीतकाल ) के आजाने पर मनुष्यमात्र की इच्छा उष्णवस्त्रों के धारण करने की होती है तथा प्रज्वलित अग्नि में तप्त ( तापने ) होने की होती है तथा वायु से रहित ( निर्वात ) भवन की होती है ॥११॥

निर्वात भवनों में ताम्बूल से विभूषित मुख किये हुए कामी-जन अपनी अपनी भुजाओं के मध्यभाग में कान्ताओं का आ-लिङ्गन कर रहे हैं ॥१२॥

हे सखि ! उस कठिन समय विभिन्न क्रीड़ाओं में तत्पर श्रीकृष्ण वन में, गायों के समूह को चराते हुए, गोपों को इस प्रकार बोले ॥१३॥

श्रीकृष्ण—हे मित्रों ! सुनो आप लोग मदोन्मत्त वृषभों को ( बछड़ों को ) आपस में लड़ाओं, मेरे इस बचन का आप लोग भलीभाँति पालन करें ॥१४॥

वृन्दा—श्रीकृष्ण में सेवातत्पर रहने वाले वे गोपगण इस प्रकार की आज्ञा प्राप्त करके महान् मदोन्मत्त और तीक्ष्ण शृंग के दो वृषभों को लड़ाने लगे ॥१५॥

युद्ध करने वाले उन वृषभों के मध्य में एक मदोन्मत्त और अपूर्व वृष आकर उपस्थित हुआ ॥१६॥

उसे देख कर वे दोनों वृषभ युद्ध से भाग गये और वह दुष्ट ऊपर की ओर शृंग ( सींग ) किये तथा क्रोध से पृथ्वी को खुरों से खोदता हुआ तथा गर्जन करता हुआ, श्रीकृष्ण के सम्मुख आया ॥१७॥

हे भद्रे ! सर्वान्तर्यामी, श्रीकृष्ण ने तत्काल ही उस वृषभ रूप धारण करने वाले दैत्य को यथाविधि जान लिया ( पहचान लिया ) ॥ १८ ॥



और तुरन्त श्रीकृष्ण ने उसके दोनों शृंग ( सींग ) अपने हाथ से पकड़ कर तथा उसे बल पूर्वक घुमा कर पृथ्वी पर पटक दिया ॥१९॥

तब उस दुष्ट ने मरते हुए अपना कपट शरीर त्यागा और अपने वास्तविक दानवरूप में आया। उसके मरने के पश्चात्‌गोप-गण श्रीकृष्ण की प्रशंसा करने लगे और देवगण पुष्प-वृष्टि करने लगे ॥२०॥

हे सखि ! उसी समय "तोक" नामक गोपबालक श्रीकृष्ण के इस अत्यन्त पराक्रम को देख कर शीघ्र ही यशोदा जी के निकट गया ॥२१॥

और वह भयभीत होकर श्रीकृष्ण के अत्यन्त पराक्रम के सम्बन्ध में, पुत्रवत्सला माता श्रीयशोदा जी को कहने लगा ॥२२

तोक—हे माता यशोदा ! आज वन में श्रीकृष्ण की दया से ही कुशलता हुई है, कारण कि एक दैत्य वृषभ के वेश में आगया तब श्रीकृष्ण ने उसे मारदिया अन्यथा आज कुशलता नहीं थी ॥२३॥

यशोदा—हे वत्स ! वृषभ वेशधारी दुष्ट वहाँ पर कहाँ से आगया तथा किस प्रकार मारा गया इसका मुझे सविस्तार वर्णन करते हुए कारण वतलाओ ॥२४॥

तोक—हे माता जी ! श्रीकृष्ण कौतुक से दो उन्मत्त वृषभों को लड़ा रहे थे, उसी समय उनके समान रूप धारण करके वह दुष्ट आगया ॥२५॥

तथा वह दुष्ट क्रोध के आवेश में, श्रीकृष्ण को पकड़ने के लिये तत्क्षण सामने आगया तब श्रीकृष्ण ने उसके दोनों शृंग पकड़ कर पृथ्वी पर दे मारा तब तुरन्त ही उसके प्राण निकल गये ॥२६॥

उस दुष्ट ने प्राण त्यागते समय अपने वास्तविक दानवरूप को प्रगट किया, जिसे देख कर मैं तो भयभीत हो कर व्रज में आगया ॥२७॥

हे व्रजेश्वरी ! उस घटना को यज्ञ के लिये अपना अपना मक्खन शिर पर लेकर जाती हुई राधा आदि गोपियों ने भी यथावत् देखा था ॥२८॥

वृन्दा—यशोदा जी इस अत्यन्तभय को सुन कर परम विस्मय को प्राप्त हुई तथा प्रेमपूर्वक उस समस्त वृत्तान्त को रागिणी के प्रति यथा विधि कहने लगी ॥२९॥

यशोदा—हे रागिणी ! हे मुग्धे ! तुम वन में भोजन कराने के लिये गई थी, फिर तुमने इस प्रकार की आपत्ति जनक घटना को मुझे क्यों नहीं वतलाया, बताओ ॥३०॥

रागिणी—हे देवि ! हे यशोदा जी ! मैंने स्वयं ऐसी विपरीत घटना को न सुना है और न देखा है, अतः यह मूर्ख एवं अल्प-बुद्धि है न जाने क्या कहता है ॥३१॥

बृन्दा—इस लिये जब मैं वहाँ पर गई तो वन्यवेष से विभूषित और गोधूलि से धूमरित-केशवाले श्रीकृष्ण मित्रों से घिरे हुए विराजमान थे ॥३२॥

उसी समय पुत्रवत्सला माता यशोदा ने गगन सदृश शरीर पर विद्युत (बिजली) सदृश पीताम्बर को धारण करने वाले श्रीकृष्ण को आता हुआ देख कर ॥३३॥

तथा आगे बढ़ कर एवं हृदय से लगा कर और करुणा पूर्ण वाणी से श्रीकृष्ण का बार बार मुख चुम्बन करती हुई उन भुवनों के स्वामी श्रीकृष्ण को इस प्रकार कहने लगी ॥३४॥

यशोदा—हे वत्स श्रीकृष्ण ! क्यों मेरी इस बृद्धा अवस्था में तुम मन में भय बढ़ा रहे हो, जो कि वन में स्वेच्छानुसार उन्मत्त-



वृषभों को लड़ाया करते हो ॥३५॥

जिससे कि मायावी, राक्षसगण उन (वृषभों) से युद्ध करने के छल से आ जाते हैं, और पापिष्ठ अपने दूषित विचारों के कारण स्वयं मृत्यु को प्राप्त होते हैं ॥३६॥

किसी भी प्रकार अर्थात् मैंने बाल्यकाल से ही भगवान नारायण की सेवा की उससे मुझ पर विधाता अनुकूल है। जो दैत्य दूषित विचार से आते हैं वे स्वयं ही उसका प्रतिफल भोगते हैं ॥३७॥

कृष्ण—हे माता जी ! प्रमादवश दो उन्मत्त वृषभ परस्पर लड़ने लगे और उसी समय कोई अन्य अपूर्व वृषभ मेरे सम्मुख आया ॥३८॥

अकस्मात उसके दोनों शृंग (सींग) मेरे हाथों में आगये, और मेरे पकड़ते समय तुरन्त ही वह स्वयं पृथ्वी पर गिर कर मर गया ॥३९॥

यशोदा—हे रागिणी ! तुम शीघ्र ही कीर्तिदाजी के घर जाओ और उनकी पुत्री राधा से समस्त वृत्तान्त पूछ कर पुनः वापिस यहाँ आओ ॥४०॥

श्रीयशोदाजी के द्वारा, कीर्तिदाजी के पास भेजी गई रागिणी सहसा विनीत भाव से घर से वाहर निकली ॥४१॥

हे सखि ! उसी समय श्रीकृष्ण भी राधा के मुख की वातें सुनने के लिये उस रागिणी के साथ जाने के लिये घर से वाहर आ गये ॥४२॥

रागिणी के कथनानुसार श्रीकृष्ण ने स्त्री रूप वनालिया, क्योंकि उसके घर पर पुरुष-रूप में कोई भी नहीं जा सकता था ॥४३॥

हे नन्दिनी ! इस प्रकार श्रीकृष्ण से परम अनुराग रखने

वाली रागिणी उनको साथ लेकर रात्रि में कीर्तिदाजी के पास पहुँची ।।४४।।

वहाँ रागिणी ने नतमस्तक हो कर श्रीकीर्तिदा जी को नमस्कार किया, तथा राधा को देख कर परम प्रसन्न होने लगी ।।४५।।

कीर्तिदा—हे भद्रे ! शीघ्र बतलाओ आप इस समय अचानक यहाँ कैसे आई हो, राज्ञी ( रानी ) यशोदा जी तो कुशलपूर्वक हैं ? ।।४६।।

रागिणी—हे अनघे ! आप की कृपा से सभी कुशल हैं इस समय मुझे यशोदा जी ने राधा से कुछ पूछने के लिये भेजा है ।।४७।।

"तोक" नामक गोप ने वन से आकर, वृषभ रूप से आने वाले किसी दैत्य की भयावह घटना सुनाई अतः मैं उसकी सत्यता जानने के लिये आई हूँ ।।४८।।

कीर्तिदा—हे वत्से ! क्या तुम इस महान अद्भुत वृत्तान्त को जानती हो, यदि जानती हो, तो रागिणी को जो तुमने देखा है वह कह दो ।।४९।।

राधा—हे माता जी ! आज जब मैं यज्ञ के लिये मक्खन लेकर ब्रजगोपियों के साथ जा रही थी तो जाते समय मैंने वृषभासुर का अद्भुत वध देखा ।।५०।।

नन्द-पुत्र श्रीकृष्ण ने कौतुक से अपने दो वृषभों को लड़ाना शुरू किया। उसी समय वृषभ का रूप धारण कर दौड़ता हुआ कोई दुष्ट उनके सामने आया, उसे श्रीकृष्ण ने पकड़ कर मार दिया ।।५१।।

कीर्तिदा—अहो ! ब्रज में यशोदा और नन्द के बड़े अच्छे भाग्य हैं, जोकि दानव-गण दुर्बुद्धि से ( दूषित विचारों से ) आते हैं और स्वयं मृत्यु को प्राप्त हो जाते हैं ।।५२।।



बृद्धावस्था में नन्द और यशोदा ने किसी विशेष तपस्यादि उपाय से अद्भुत पुत्र प्राप्त किया इस लिए उसके रक्षक साक्षात भगवान हैं ।।५३।।

हे देवी ! पुत्र के कल्याण हेतु ब्राह्मणों के लिये अवश्य दान करना चाहिए और उत्सव मनाना चाहिए ।।५४।।

वृन्दा—हे नन्दिनी ! राधा की माता कीर्तिदा जी ने रागिणी को इस प्रकार आश्वासन दिया, तब घर जाने के लिए रागिणी उठी और कहने लगी ।।५५।।

रागिणी—हे देवि ! राधा के मुख से इस यथार्थ प्रसंग को सुना, अब श्रीब्रजेश्वरी यशोदा जी को, जो कि मेरी अत्यन्त प्रतीक्षा कर रही हैं उन्हें कहूँगी ।।५६।।

कीर्तिदा-हे भद्रे ! बहुत रात्रि व्यतीत हो गई है अतः अब घर किस प्रकार जाओगी, ऐसी दशा में यहीं पर मेरे पास रहो, क्योंकि रात्रि में जाना ठीक नहीं है ।।५७।।

तथा यह तुम्हारे साथ, नतमस्तक और लज्जाशील युवती कौन है, जोकि शंकित नेत्रों से इधर उधर देखती है परन्तु मुख से कुछ नहीं बोलती है ।।५८।।

रागिणी—हे देवि ! यह मेरी "श्यामा" नाम की छोटी बहिन है, घर पर नित्यप्रति राधा के मुख कमल को देखने की इच्छा किया करती है ।।५९।।

परन्तु मुझे घर के कार्य से कभी अवसर ही प्राप्त नहीं हुआ जो कि इसको साथ लेकर राधा के पास आऊँ ।।६०।।

सखियों के साथ क्रीड़ा में तत्पर इसने राधा को देखा था, मेरे यहाँ आने के संकेत को प्राप्त कर मेरे यह साथ आ गई ।।६१।।

कीर्तिदा—हे वत्से ! तुम किससे लज्जा कर रही हो, संकोच मत करो, नित्य प्रति यहाँ आकर प्रसन्नता पूर्वक राधा के साथ

मित्रता बढ़ाओ ॥६२॥

हे वत्से ! हे राधे ! तुम इस को लेजाओ, और लोकोत्तर अपने भवनों को दिखलाओ, क्योंकि यह परम विशुद्ध युवती तुम से बहुत स्नेह रखती है ॥६३॥

शुभभाषण करने वाली रागिणी तो मेरे पास विद्यमान है, और तुम इसका मैत्री पूर्ण भाव से यथाविधि सम्मान (सत्कार) करो ॥६४॥

वृन्दा—इस प्रकार राधा उस कपटवेष धारिणी सखी को साथ लेकर, मनुष्यमात्र को भी दुर्दर्श (देखना असम्भव) अपने भवन दिखाने लगी ॥६५॥

हे नन्दिनी ! सुनो दर्पण से भी अत्यधिक देदीप्यमान और स्वर्णपत्रों से रचित उस भवन की शोभा का कहाँ तक वर्णन करूँ ॥६६॥

विभिन्न प्रकार के मणिमुक्ताओं से युक्त तथा गवाक्ष आदि ( रोशनदान"खिड़की" ) से सुशोभित और कृत्रिम ( बनावटी ) पक्षिसमूहों से चारों तरफ से सुसज्जित वह भवन है ॥६७॥

उस भवन का चौक, मोतियों की पंक्तियों से जटित था और उस पर स्वर्ण के सूत्रों से निर्मित वस्त्र का पट-कुटिर ( तम्बू ) तना हुआ था और भिन्न भिन्न प्रकार की सुगन्धियों से वह स्थान सुगन्धित था ॥६८॥

दीपकों की पक्तियों से वह भवन स्वर्ग के समान प्रतीत होता था और भिन्न भिन्न प्रकार के चित्रों से वह व्याप्त था ॥६९॥

हे भद्रे ? वह नारी वेश को धारण करने वाली सखी उस अद्भुत नवीन मन्दिर को देख कर परम विस्मय को प्राप्त हुई ॥७०

पृथ्वी पर पड़े हुए कोमल आसनों पर सुख पूर्वक बैठ कर धीरे से प्रेम के साथ उसके ( राधा के ) मुखको देखने लगी ॥७१॥



और ताम्बूल की वीटिका ( पानका बीड़ा ) से तथा कुन्द के पुष्पों की माला से और चन्दन से और प्रेममयी वाणी द्वारा राधा ने उसका सत्कार किया ॥७२॥

हे भद्रे ? राधा उस एकान्त स्थान पर उन कृष्ण के अद्भुत कपट को नहीं जान पायी, अतः परम सत्कार करने लगी ॥७३॥

वृन्दा—हे सखि ! जब तक कामदेव अपनी भुजा से धनुष को सज्जित नहीं करने पाया तब तक उसके पूर्व ही अपने धीरज से श्रीकृष्ण ने उसकी धनुषप्रत्यञ्चा ( धनुष की डोरी "रस्सी ) को आच्छादित कर दिया ॥७४॥

तदनन्तर स्त्रीवेशधारी श्रीकृष्ण ने धीरे से कौतूहल करते हुए, कामदेव के वशीभूत होकर राधा के हाथ को पकड़ लिया ॥७५

उसके हाथ स्पर्श करने से राधा चकित हो गई और उस स्त्रीवेशधारी श्रीकृष्ण की ओर मुख करके उसकी ओर देखती हुई बोली ॥७६॥

राधा—हे श्यामा जी ! आप का हाथ इच्छित पुरुष के गुण को धारण करता है, क्योंकि जिसके स्पर्शमात्र मेरा शरीर कम्पित हो रहा है ॥७७॥

हाथ ही नहीं अपितु आप के दोनों नेत्र भी बड़ी अभिलाषा-पूर्वक मेरे हृदय पर अवलम्बित हार को बार बार देख रहे है ॥७८॥

वृन्दा—तत्पश्चात स्त्री वेशधारी श्रीकृष्ण सहसा हास्यपूर्वक अपने भुजाओं में राधा को लेकर प्रेम से उसका मुख देखने लगे ॥७९॥

कृष्ण—मेरे इस अद्भुत रूप को देख कर आप भी विभ्रान्त हो गईं। यदि श्रीकीर्तिदाजी विस्मित हो गई तो क्या आश्चर्य की बात है ॥८०॥

वृन्दा-तत् पश्चात सुन्दर से सुन्दर मधुर वचनों से वे दोनों परस्पर हँसते हुये और एक दूसरे को हँसाते हुए आनन्द का अनुभव करने लगे ॥८१॥

हे भद्रे ! सुन्दर सुन्दर चित्रों से चित्रित और कोमल गद्दा से युक्त स्वर्ण के पलंग पर दोनों बड़े प्रेम से आसीन हुए ॥८२॥

तब केलि-ततपर श्रीकृष्ण राधा के भवन में चाटु बचनों से काम-क्रीडा करते हुए लीला विलास करने लगे ॥८३॥

इच्छावती राधा को आनन्द प्रदान कर श्रीकृष्ण उनके पास से उठ कर रागिणी के पास आये और कीर्तिका जी को नमस्कार कर घर को चले गये ॥८४॥

हे नन्दिनी ! श्रीकृष्ण ने इस प्रकार राधा के साथ उनके भवन में छल पूर्वक विलास किया और उनके माता आदि गुरु जनों की वंचना (ठगा) की ॥८५॥

तब वह रागिणी रात्रि से आगमन की प्रतिच्छा करने वाली श्रीयशोदा जी के पास पहुंची, जहा कि वे बैठी हुयी थी ॥८६॥

हे नन्दिनी ! जिस प्रकार कि कृष्ण की वन्यचेष्टा सम्बन्धी बातें राधा ने कहीं उन समस्त बातों को रागिणी ने यशोदा जी को कह दिया, तब यशोदा जी ने राधा की बातों को सुन कर विश्वास किया ॥८७॥

सत्य परायण तथा मधुर-भाषिणी राधा ने मेरे विश्वास के लिये जो भी कुछ कहा है वह सब सत्य ही हैं ॥८८॥

उस यशोदा ने तत्काल विद्वानों और पंडितों को बुलाया तथा अपने पुत्र के लिये स्वर्ण-जटित शृंगों (सींगों) और खुरों वाली गायें दान की ॥८९॥

तथा माता यशोदा ने श्रीकृष्ण को भिन्न भिन्न वाक्यों से शिक्षा देकर भोजन करा कर तत्पश्चात वन को भेजा ॥९०॥



इस प्रकार हेमन्त ऋतु में होने वाले समस्त वृत्तान्त आपको वर्णन कर दिया जिस प्रकार से श्रीकृष्ण ने अपने छल से राधा के घर पर भी उन के साथ विहार किया था ॥९१॥

इस प्रकार राधा के घर पर श्रीकृष्णविहार हुआ ॥क॥

नन्दिनी—हे देवि ! श्रीकृष्ण ने जिस प्रकार छल से राधा के घर पर उनके साथ विहार किया था वह समस्त अद्भुत चरित्र मैंने आपके मुख से सुना ॥१॥

हे आर्ये कदाचित उस लोकोत्तार सुन्दरी राधा को श्रीकृष्ण अपने उपायों से घर पर भी ले आए थे, उस रहस्य का वर्णन कीजिये ॥२॥

वृन्दा—हे सखि ! एक बार शिशिर ऋतु का समय था, श्रीकृष्ण गायों के समूह को चराते हुए अपने मित्र मण्डल के साथ वन में आये ॥३॥

उस दुःखद शिशिर ऋतु में शीत इतना पड़ रहा था कि समस्त जड़ चेतन प्राणी उस शैत्य ( शीत ) को सहन करने में असमर्थ और शीतार्त्त थे ( शीत से व्याकुल थे ) और उस शैत्य का इससे अधिक क्या बर्णन करूँ ॥४॥

उस तुषार के ही अनुचर के समान प्रचण्ड वायु, मानों उस अपने स्वामी शैत्य के तेज से तीनों लोकों पर शासन कर रहा हो ऐसा प्रतीत होता था ॥५॥

उस ( वायू ) के भय से पक्षीगण, आकाश में उड़ने के लिये अपने आप को असमर्थ मानते थे। अपने पराक्रम से उड़ते ही थे परन्तु पुनः पृथ्वी पर आय गिरते थे ॥६॥

समस्त बल का अभिमान रखने वाले, मयूरगणों को उस वायु ने इतना ध्वस्त कर दिया, कि उसके भय से रोमाञ्चित हो जाते थे और कम्पित होने लगते थे ॥७॥

उस शीतल वायु के तीव्र-स्पर्श से ओष्ठों पर व्रण (ओष्ठ फट जाने से) उत्पन्न हो जाने से वे परम साध्वी स्त्रीगण भी स्वैरिणी (व्यभिचारिणी) के समान दिखाई पड़ती थीं ।।८।।

उस समय श्रीकृष्ण सुरभी गायों के समूह को लेकर परम रमणीक एवं सुखद श्रीवृन्दावन में विचरण करने लगे ।।९।।

हे सखि ! वहाँ लवंग की लताएँ, और काश के पुष्प खिल रहे थे, जिनसे भ्रमर समूह भिक्षुक के समान मधु की याचना कर रहा था ।।१०।।

तत्पश्चात् प्रदोष-काल के समय (शायङ्काल के समय) मित्रों के साथ दिव्य पीताम्बर से सुशोभित श्रीकृष्ण पुनः व्रज में वापस आए ।।११।।

तब वात्सल्यगुण युक्त तथा स्नेहवती यशोदा आते हुए अपने पुत्र को देख कर उनका मुख चुम्बन करती हुई रागिणी से कहने लगे ।।१२।।

यशोदा— हे रागिणी ! मुरझाये हुए (म्लान) और अत्यन्त उदास कृष्ण के मुख कमल को देखो, क्षुधा शान्त होने पर भी न जाने इनका शरीर किस कारण से क्षीण (दुर्बल) रहता है ।।१३

इस लिये वेदज्ञ ब्राह्मणों को यथेच्छ भोजन कराऊँगी । जिससे कि इसकी पुष्टि हो (यह सबल होवे) यह मैंने अपने मन में निश्चय किया है ।।१४।।

रागिणी—हे देवि ! जिस महोत्सव को श्रीकीर्तिदाजी ने वृषासुर के प्रसंग में कहा था उसे आप कैसे भूल गई हो ।।१५।।

यशोदा—हे रागिणी ! तुमने ठीक समय पर स्मरण कराया अतः अब तुम शीघ्र जाओ और सुमुखी राधा की इच्छानुसार समस्त व्रज को निमन्त्रण दे आओ ।।१६।।

तत्पश्चात् वह विनीतभाववाली रागिणी, शीघ्र ही समस्त



व्रज को निमन्त्रण देकर घर आ गई और गृह-कार्य करने लगी ।।१७।।

हे भद्रे ! उस बहुत समाजवाला तथा विभिन्न प्रकार के भोजनों से युक्त उत्सव को आपने तो देखा ही है ।।१८।।

सर्वप्रथम श्रद्धापूर्वक ब्राह्मणों को भोजन कराया और तत्पश्चात् स्नेहपूर्वक गोपियों को भोजन कराया ।।१९।।

और हे सखि ! उसके बाद कीर्तिदा जी को छोड़ कर अन्य सभी जो व्रजगोपियाँ आई थीं उनका बड़े आदर से सत्कार किया और भोजन कराया ।।२०।।

व्रजरानी श्रीयशोदाजी ने आती हुई राधा को देख कर उसका अत्यन्त प्रेम से अभिनन्दन किया ।।२१।।

तथा वात्सल्यभाव से विभोर हो कर यशोदा जी उस राधा के शिर को सूँघ कर कहने लगी कि मैंने अपने गोष्ठ (खिरक) में तुम्हारे बारे में जैसा सुना था वह सत्य है तुम वैसा ही सत्यभाषिणी हो ।।२२।।

हे वत्से ! वह तुम्हारी कीर्तिदा-माता जी धन्य हैं, जिनके तुम जैसी पुत्री है, अतः निःसन्देह तुम अखण्ड सौभाग्य को प्राप्त करोगी ।।२३।।

इस प्रकार वस्त्र—आभूषण-भोजन-आदि से कृष्ण माता यशोदा ने राधा का सत्कार किया और प्रशंसा की तत्पश्चात् अन्य समस्त गोपियों का प्रेम पूर्वक सत्कार किया ।।२४।।

और "हे भद्रे ! कीर्ति को बढ़ाने वाली श्रीकीर्तिदा जी यहाँ पर किस कारण नहीं आईं" इस प्रकार पुनः गद् गद् कण्ठ से राधा को पूछने लगीं ।।२५।।

परन्तु श्रीराधा लज्जा के कारण कोई उत्तर नहीं दे सकी और श्रीकृष्ण अपनी दयिता को देख कर उससे दूर ही घूमने

लगे ॥२६॥

गोपियाँ श्रीकृष्ण के निर्मल-यश का सुन्दर कण्ठ से गान करने लगीं और गोपगण भिन्न भिन्न प्रकार के वाद्यों को बड़े उत्साह से बजाने लगे ॥२७॥

और हे भद्रे ! सभी गोपियों ने रात्री में जागरण किया जिस से कि नन्दपत्नी श्रीयशोदा जी श्रद्धा से उदार मना हो गईं ॥२८॥

निद्रा से अलसाये हुए नेत्र-वाले श्री कृष्ण को देख कर प्रमुदित हो कर एकाग्रमन से यशः दायिनी यशोदाजी ने उनसे कहा कि ॥२९॥

यशोदा—हे पुत्र ! निद्रा से क्यों अलसाय रहे हो ? यदि निद्रा आरही हो तो उठो और अपने भवन में जाकर सुख पूर्वक शयन करो ॥३०॥

क्योंकि नेत्रों को आनन्द प्रदान करने वाली रागिणी आज अपने मित्र होवे अथवा कोई निकटवर्ती होवे आने वाले समस्त आगन्तुकों का सत्कार कर रही है ॥३१॥

वृन्दा—रागिणी को इस प्रकार कार्य में व्यस्त देख कर तथा राधा को अपने ही समान निद्रित अवस्था में देख कर सुबल नामक गोप के साथ श्रीकृष्ण मन्द मन्द गति से अपने भवन में आ गये ॥३२॥

हे नन्दिनी ! मैंने आपको उस भवन की छवि का वर्णन पूर्व में ही कर दिया, तथापि वह शोभा रात्रि में शतगुणी (सौगुनी) ज्ञात हो रही थी ॥३३॥

और हे सखि ! मणियों की शोभा दीपमालिका (दीपकों की पंक्ति) के समान उज्वल थी, और उस सुगन्धित भवन की सुगन्धियाँ भ्रमरों के समूह को मुग्ध कर रही थीं ॥३४॥

श्रीकृष्ण अपने चित्त में यह विचार करने लगे कि श्रीराधा



अपने पादविक्षेप ( चरण रखने से ) से क्या हमारे घर को अलङ्कृत करेगी ॥३५॥

यह तो स्त्रियों का ही समाज है अतः उनके यहाँ आगमन को कौन जान सकेगा। ऐसी दशा में रागिणी ही एकमात्र अपने साहस से किसी प्रकार उसको ला सकती है ॥३६॥

उन श्रीकृष्ण के हृदय की वृत्ति को जान कर सुबल नामक गोप अपने घर गया और श्रीकृष्ण अकेले ही राधा के आने का मार्ग देखने लगे ॥३७॥

हे नन्दिनी ! उसी समय यशोदा जी उस रागिणी को कहने लगी कि हे रागिणी ! पुष्प के समान कोमलाङ्गी इस राधा को शयन कराओ ॥३८॥

इस जागरण के करने से कदाचित इसको शारीरिक वेदना हो गई तो पुत्री-वत्सला श्रीकीर्तिदा जी क्या कहेगी ॥३९॥

और हे रागिणी ! तुम उसके पास शयन करो और प्रातः काल उठ कर उसे सुख-पूर्वक उसके भवन में पहुँचा देना ॥४०॥

हे सखि ! रागिणी ने अपने छल से हाथ से राधा को पकड़ कर श्रीकृष्ण के भवन में युक्ति पूर्वक भेज दिया ॥४१॥

निद्रा के वशीभूत वह (राधा) कुछ नहीं जानती थी, वह तो केवल रागिणी के साथ चली जा रही थी परन्तु जब उसने उस घर में प्रवेश किया तो तुरन्त पुनः वापिस लौट आई ॥४२॥

और तब उस रागिणी को प्रेममयी वाणी से कहने लगी कि कदाचित इन स्त्रियों में से मुझे किसीने देख तो नहीं लिया, इस प्रकार विचार कर संकुचित होने लगी ॥४३॥

हे भद्रे ! यह आप को उचित नहीं है कि मुझ अकेली को आप शयन कराने के छल से यहाँ कृष्णमृग के आश्रम में ले आई ॥४४॥

रागिणी—हे मुग्धे ! आप तो मरकतमणि के स्तम्भ को देख कर श्रीकृष्ण की सम्भावना से सन्देह कर रही हो, क्या आप को सर्वत्र श्रीकृष्ण ही दिखाई पड़ते हैं ।।४५।।

तब उसका हाथ पकड़ कर स्वयं वह (रागिणी) उस घर के अन्दर ले गई तथा कुछ समय पश्चात् वह तूलिका लेने के बहाने से उसके निकट से चली गई ।।४६।।

हे नन्दिनी ! श्रीकृष्ण ने आकर किवाड़ बन्द कर लिये जिस से कि अन्यत्र कहीं न जा सके। श्रीकृष्ण तब हँस कर उससे कहने लगे ।।४७।।

कृष्ण—हे प्रिये ! इस लोकोत्तर "विनोद" नाम के मेरे भवन को देखो, जो कि आज आपके चरण-कमलों से अत्यन्त शोभा को प्राप्त हो रहा है ।।४८।।

और हे प्रिये ! यहाँ पर आई हुई देख कर मैं पुनः आपके वापिस चले जाने से, धैर्य धारण किसी भी प्रकार नहीं कर सकूँगा और आपको "अभिशाप" दे दूँगा ।।४६।।

राधा—आपके महोत्सव में आई मुझे आप अपने भवन में बल पूर्वक रोक रहे हैं और इस प्रकार कलंकित कर रहे हैं क्या यह आपको उचित है ।।५०।।

यदि मेरी माता (कीर्तिदा) जी अथवा यशोदा जी सुन लेगी तो न जाने क्या हो जायेगा ? अतः आप मुझे छोड़ दीजिये ।।५१

हे धूर्त ! वे समस्त ब्रजाङ्गना भी, जो कि तृतीय-अवस्था (प्रोढ़ा) वाली हैं इस महोत्सव में आई हुई हैं वे सुनेंगी तो क्या कहेंगी ।।५२।।

कृष्ण—हे राधे ! आप को यहाँ पर देखना भी नहीं जान सकते हैं, अथवा समस्त ब्रह्माण्ड में ही विचरण करने वाला क्यों न हो वह भी आपको यहाँ आये हुए, नहीं जान सकता है, ये विचारी ब्रजगोपियाँ क्या जान सकती हैं ।।५३।।



अतः चिरकाल से उत्कण्ठित इस लुब्ध चातक को अपने अधरामृत का यथेच्छ पान कराइये ।।५४।।

वृन्दा—इस प्रकार राधा के प्रति आसक्त उन श्रीकृष्ण ने कामदेव को जाग्रत करने वाले अपने बचनों द्वारा उसे लुभाकर आनन्द प्रदान किया ।।५५।।

अपने उस भव्य भवन में उस रात्रि में, कामकला कोविद श्रीकृष्ण ने उस मुग्धा राधा के साथ यथेच्छ रमण किया ।।५६।।

हे भद्रे प्रातःकाल होते ही रागिणी जी ने उसे जगाया और यशोदा जी का दर्शन किया और उनका दर्शन करने के पश्चात राधा को अपने घर भेज दिया ।।५७।।

घर पर पहुँचते ही कीर्त्तिदाजी प्रेम पूर्वक उसे पूछने लगी कि हे वत्से ! रात्रि में तुमने कहाँ विश्राम किया मुझको बताओ ।।५८

तुम्हारे बन्धे हुए ये केश इस समय व्याकुल (खुले) दिखाई पड़ रहे हैं तथा जो तुम्हारा सुवह गुम्फित किया हुआ हार था वह किस प्रकार टूट गया ।।५६।।

एवं तुम्हारी चेष्टा शिथिल दिखाई पड़ रही है। इन समस्त कारणों से यह सिद्ध होता है कि तुमने स्त्री-समूह में कुतूहल परक (खेलकूद आदि से युक्त) क्रीड़ाऐं की हैं ।।६०।।

राधा—हे माता जी ! उस महोत्सव में कुतूहल प्राप्त समस्त ब्रजकिशोरियाँ अलङ्कारों से विभूषित हो कर वहाँ आई हुई थीं ।।६१।।

परस्पर में क्रीड़ा परायण वे समस्त किशोरियाँ हास्य पूर्वक झगड़ने लगीं और अत्यन्त आनन्द प्राप्त करने लगीं ।।६२।।

और मुझे तो ब्रजरानी यशोदा ने अपने पास बलपूर्वक बुला लिया और उन सब को मेरे साथ कौतूहल करने को मना

करने लगी ॥६३॥

इस प्रकार हे माता जी ! वस्त्र आभूषण और मालाओं द्वारा मुझ को अत्यन्त विभूषित करके सौहार्द प्रदान किया ॥६४॥

वृन्दा—हे सखि ! राधा के ये वचन सुन कर वह साध्वी कीर्तिदाली उसको हृदय से अभिनन्दित कर स्वयं गृह कार्यों में लग गईं ॥६५॥

इस प्रकार श्रीकृष्ण ने अपने भवन में अपने छल द्वारा राधा के साथ रमण किया। उनके कौशल का कहाँ तक वर्णन करूँ ॥६६

इस प्रकार श्रीकृष्ण ने कौतूहल-परायण गोपमंडली के साथ समस्त शिशिर ऋतु बड़े आनन्द के साथ बिताई ॥६७॥

इस प्रकार श्रीकृष्ण ने अपने भवन में विहार किया ॥ख॥

नन्दिनी—अत्यन्त अद्भुत रागिणी के छल को मैंने सुना, जो रमणी समुदाय से भी राधा को नन्दनन्दन श्रीकृष्ण को प्राप्त कराया ॥१॥

हे देवि ! उस महोत्सव में उसके साथ प्राप्त अभिसार को किसी भी स्त्रीने नहीं जाना, जब कि वहाँ पर बहुत स्त्री समाज विद्यमान था ॥२॥

और हे देवि ! श्रीकृष्ण की वनों में होने वाली लीला को और ब्रज में होने वाली अन्य लीला को आपके मुख से श्रवण किये बिना मैं किस प्रकार जान सकती हूँ ॥३॥

और श्रीकृष्ण की परम आनन्द प्रदान करने वाली और अत्यन्त मनोहर लीला को निरन्तर सुनते हुए भी एकमन वाला कौन व्यक्ति तृप्त हो सकता है ॥४॥

वृन्दा—हे प्रेमाढ्ये नन्दिनी ! वनों में होने वाले सुन्दर कुतूहल को सुनो उसका वर्णन कहाँ तक करूँ, वैसा कुतूहल न हुआ और न होगा ॥५॥



हे नन्दिनी ! ऋतुराज वसन्त के प्रारम्भ होने पर बृन्दावन की शोभा का यथा विधि क्या वर्णन करूँ ॥६॥

सुनो, मञ्जरी के समूह से रंजित तथा उन्मत्त कोकिलों की वाणी से मुखरित आम के बृक्ष, कामीजनों के मनको हरण कर रहे हैं ॥७॥

नवीन नवीन पल्लवों से युक्त लताएँ इधर उधर मधु वहा रही हैं तथा उन पर मधु प्राप्त करने के लिये भ्रमर-पंक्ति आच्छादित हो रही है ॥८॥

कपोत-सारिका-तोता आदि के मनोहर शब्दो से व्याप्त तथा शब्दायमान दिशाओं से वह वन बड़ा सुन्दर प्रतीत हो रहा था ॥९॥

मलयाचल की वायु से युक्त तथा पुष्पों की सुगन्ध से व्याप्त वह वन युवकों के चित्त को हरण कर रहा था ॥१०॥

पत्तों और फलों के भार से वृक्षों की शाखाएं झुकी जा रही थीं, उनके झुकने को देख कर ऐसा प्रतीत होता था कि लता के वहाने वे समस्त वृक्ष-युवक अपनी माननीय पत्नियों को प्रवोध करा रहे हैं ॥११॥

विभिन्न प्रकार के पुष्पों से मण्डित एवं चित्रित तथा भ्रमरों के गीतों से शब्दायमान मांगलिक लतागृह विद्यमान थे ॥१२॥

हे सखि ! प्रिय और विनीत मित्र मण्डली के साथ श्रीकृष्ण वहाँ पर आये और उस वन की शोभा को देख कर मुग्धचित्त हो गये ॥१३॥

माकन्द (आम्र) वृक्ष की मञ्जरी को लेकर श्रीकृष्ण ने मस्तक पर धारण किया और कोकिल की मधुर-ध्वनि को सुनने के लिये उसकी छाया में विराज गये ॥१४॥

माधवी नामक लता की मोतियों के समान कलिकाओं को ले कर स्वयं श्रीकृष्ण राधा के कण्ठ की शोभा के लिये माला बनाने

लगे ॥१५॥

अपने विहार करने के लिये कौतुक से कामदेव के धनुष के समान पीले पुष्पों की माला वनाई जो कि अत्यन्त रमणीक थी १६

भिन्न भिन्न प्रकार के खेलों में तत्पर श्रीकृष्ण बड़े स्नेह से कहीं पर जाकर पुष्पों के द्वारा गेन्द वनाने लगे ॥१७॥

हे भद्रे ! उसी समय राधा आदि ब्रजगोपियाँ वसन्त की शोभा देखने के लिये वहाँ पर आईं ॥१८॥

वसन्त-विहार-परायण वे समस्त ब्रजाङ्गनाएें उस वन में प्रवेश करती हुई, अपनी मति के अनुसार उसकी शोभा का वर्णन करने लगीं ॥१६॥

राधा—हे सखियो ! इस माधवीलता के महोत्सव को देखो जो कि वसंत को प्राप्त करके विकसित है और हर्ष को बढ़ा रही है ॥२०॥

ललिता—इस माधवीलता के स्वाभिमान को देखो कि-भ्रमर समूह पैरों पर पड़ रहा है फिर भी यह कुटिलता को नहीं छोड़ती है ॥२१॥

विशाखा—आम की मञ्जरी को देख कर कोयल प्रसन्न हो रही है और उसके वशीभूत होने से वह अन्य लता की इच्छा नहीं करती है ॥२२॥

तारा—यह भ्रमरी अपने सौंदर्य से अपने पति की किस प्रकार वंचना कर रही है। भ्रमर लतागृह में स्पर्श की इच्छा से पीछे पीछे आरहा है और यह बार बार उड़ जाती है ॥२३॥

वह मधुकरी अन्य स्त्री में आसक्त एवं अपने पति को प्रतिकूल देख कर उसके अनुराग के दोष से उसको स्पर्श करना नहीं चाहती है ॥२४॥

वृन्दा—इस प्रकार आपस में बातें करती हुई तथा खेलती



हुई प्रसन्नता पूर्वक वहाँ पर आईं जहाँ पर लतागृह में श्रीकृष्ण विद्यमान थे ॥२५॥

केलि—परायण श्रीकृष्ण को वन में देख कर समस्त ब्रज-गोपियाँ उनके पास गईं तथा कौतुहल से मुग्ध हो गईं ॥२६॥

इधर श्रीकृष्ण भी वन में श्रीराधा के साथ आई हुई उन समस्त गोपियों को देख कर परम प्रसन्न हुये ॥२७॥

जिस स्थान पर गुफा में अपनी सखियों के साथ राधा विलीन थी उसी स्थान पर श्रीकृष्ण ने मुझे बातचीत करने के लिए बुलाया और कहा ॥२८॥

और हे नन्दिनी ! मेरे कथनानुसार श्रीकृष्ण ने वहाँ उस वन में जाकर आनन्दचन्द्रिका श्रीराधा को प्राप्त कर लिया, उसके बारे में यथा पूर्वक सुनो ॥२६॥

हे राधे ! इस बसंत में सुन्दर श्रीकृष्ण को सतुष्ट करो, माधवी नामक लता मधु के योग से कितनी मुग्ध हो रही है क्या तुम नहीं देख रही हो ? ॥३०॥

और हे मुग्धे ! ऋतुराज वसंत शासन कर रहा है, जिसके राज्य में स्त्री-पुरुष का वियोग सुखप्रद नहीं है ॥३१॥

उस बसंत का मित्र कामदेव ही जीतने कि संसार को जीत लिया है, उसी की अनुमति से यह दुर्जय बसंत संसार को अपने वशीभूत करता है ॥३२॥

यह ऋतुराज वसंत विशेषतया वियोगी स्त्री-पुरुषों को परस्पर में अपने विकाश से पीड़ा उत्पन्न करता है ॥३३॥

उसने इस समय माननीय स्त्रियों के मान को मर्दन करने वाले इस पत्र को भेजा है जो कि आम्र के पत्र पर भ्रमरों की पंक्ति रूपी मसी (स्याही) से लिखा हुआ ॥३४॥

और मलयगिरि की सुगन्धित बायु के द्वारा यह पत्र लाया गया है और कोयल इसको उच्चस्वर से पढ़ रही है अतः हे राधे !

इधर कान लगाकर के यथा विधि सुनो ।।३५।।

और हे राधे ! यह कोकिल अत्यन्त शीघ्रता से क्या बोल रही है उसको ध्यान से सुनो तथा तुम इस एकान्त स्थान में निश्चिन्त क्यों बैठी हो ? ।।३६।।

ललिता-हे देवी ! कोकिल ने जो पढ़ा है उस समस्त वृत्तान्त को मैंने सुना है। "हे भ्रमर ! बसंत में मधु से युक्त लता को तुम सेवन करो" यह उस कोकिल ने कहा है ।।३७।।

राधा—बसंत में ललिता रूपी लता को प्राप्त करके कौन ऐसा भ्रमर है जो सेवन नहीं करेगा, उस पर मधु की वर्षा करने वाली लता की स्वयं की इच्छा हो तो ।।३८।।

वृन्दा—हे राधे ! यह ललिता अत्यन्त सरला है, वक्रमार्ग पर चलने वाली नहीं है क्योंकि जो लता फलों से युक्त है, उस को चाहने वाला स्वयं प्राप्त करता है ।।३९।।

अचानक उसी समय वन्यवेष से विभूषित तथा क्रीड़ा परायण श्रीकृष्ण विलब को आज्ञा देकर वहाँ उपस्थित हो गये ।।४०।।

कृष्ण—हे राधे ! बसंतोत्सव का दिन है अतः उसे भिन्न भिन्न उपायों से मनाना चाहिये, व्यर्थ ही मौन (चुप) रहने से क्या लाभ है ।।४१।।

हे श्रीराधे ! यह विशाखा जी आपके मुखकमल को कुंकुम से चर्चित करने के लिये मुझे दिखला रही है अब आप ही बताओ कि मैं क्या करूँ ।।४२।।

वृन्दा-इस प्रकार कहते हुए उस राधा के मुखकमल को महान आनन्दकरी श्रीकृष्णचन्द्र ने अपने हाथ से लिप्त कर दिया ।।४३।।

तदनन्तर वह राधा श्रीकृष्ण को प्रणयक्रोध ( दिखावटी क्रोध ) से टेढ़ी नजर करके ( बक्रदृष्टि से ) देखने लगी जिससे यह सिद्ध हो रहा था कि श्रीकृष्ण की अन्य बञ्चन-क्रिया भी



चल सकती है ।।४४।।

तब श्रीकृष्ण ने अपने हस्त-गुंफित माला को प्रेम पूर्वक श्रीराधा को धारण करा दिया ।।४५।।

और हे सखी ! राधा ने शीघ्र ही अवसर पाकर श्रीकृष्ण के मुख कमल को चन्दन से लिप्त करके प्रतिशोध लेलिया ।।४६।।

फलों और पुष्पों को एक दूसरे पर फेंकते हुऐ और आपस में मनो विनोद करते हुए परस्पर प्रसन्न हुऐ ।।४७।।

फूलों से रचित गेंद से आपस में खेल करके मोद मनाने लगे ।।४८।।

सभी गोपियों ने छल से उस स्थान पर श्रीकृष्ण की गेंद को छुपा दिया और तब श्रीकृष्ण को खाली हाथ देख कर सभी गोपियाँ हँसने लगीं ।।४९।।

ललिता—हे राधे ! श्रीकृष्ण खेल से क्लान्त हो गये हैं देखो इनके मुख पर स्वेदबिन्दु गिर रहे हैं अतः अधिक खेल बन्द करो ।।५०।।

कृष्ण—हे ललिता जी ! क्रीड़ा परायण राधा को क्या शिक्षा दे रही हो, क्या गेन्द को लेकर घर जाने का बिचार है ।।५१।।

ललिता—हे कृष्ण ! आपकी गेन्द किसने चुराई है और आपके हाथ से किसने ली, आप व्यर्थ ही हम पर सन्देह न करो आप तो गेन्द को वहीं कहीं देखो ।।५२।।

कृष्ण-हे ललिते ! राधा ने स्वयं लेकर न जाने कहाँ छुपादी है, उससे मेरा अत्यन्त प्रेम इसलिये ही है कि मैंने उसे अपने हाथों से वनाया है अतः आप ही मुझे उस गेन्द को बतला दीजिये ।।५३।।

ललिता—हे राधे ! यदि आपने श्रीकृष्ण की गेन्द छुपाली है तो आप उसे श्रीकृष्ण को शीघ्र ही दे दो ।।५४।।

अथवा हे मुग्धे ! इस वन में यदि आपने कहीं छुपादी है तो हास्य त्याग कर श्रीकृष्ण को स्वयं दिखलादो ॥५५॥

कृष्ण—हे श्रीराधे ! इस वन में मेरी कन्दुक (गेन्द) को आप ही खोजिये और मेरे उदास चित्त को उस गेन्द प्राप्त करा कर प्रमुदित कीजिये ॥५६॥

सख्य—हे श्रीकृष्ण ! राधा आपकी गेन्द को कहाँ खोजेगी अतः हम सभी गोपियाँ इस गहन वन में जाकर खोजती हैं ॥५७

वृन्दा—हे नन्दिनी ! इस प्रकार के छल से समस्त गोपियाँ लतासमूहों में चली गईं और श्रीकृष्ण राधा को अकेली प्राप्त करके क्रीड़ा (रमण) करने लगे ॥५८॥

हे भद्रे ! केलि-परायण श्रीकृष्ण उस वन में उसके स्कन्ध-भागों पर अपनी भुजाएँ रख कर उसके स्पर्शसुख का अनुभव करते हुए सर्वत्र बिचरण करने लगे ॥५९॥

और हे सखि ! किसी स्थान पर राधा को ले जा कर जूड़ा (केशपाश) वनाने लगे और किसी स्थल पर राधा के मुखकमल में ताम्बूलवीटिका (पान की वीड़ी) देने लगे ॥६०॥

कभी सम्मुख हो उसके मुख की शोभा को देख कर प्रमुदित होने लगे और कभी उसकी नेत्र संचालना से चित्र की तरह मुग्ध हो कर खड़े होने लगे ॥६१॥

स्नेह से व्याप्त-मनवाले वे श्रीकृष्ण लज्जा से संकुचित नेत्रों वाली श्रीराधा को अपने दोनों हाथों से निपीड़न ( भींचकर ) कर उसको अपना मुख दिखाने लगे ॥६२॥

हे भद्रे ! इस प्रकार वसन्त काल में उस वन में श्रीकृष्ण राधा को विभिन्न प्रकार से आनन्दित कर सुख प्रदान करने लगे ॥६३॥

हे नन्दिनी ! हे सखि ! इसके पश्चात् वे ललिता आदि समस्त गोपियाँ आईं और वहाँ पर आनन्द में विभोर राधा को देख



कर मुस्कराने लगीं ॥६४॥

और आनन्द में विभोर श्रीकृष्ण के मुख कमल को देखती हुई ललिता आदि समस्त गोपियाँ उनके सामने से राधा को साथ में लेकर अपने अपने घरों को चली गईं ॥६५॥

इधर श्रीकृष्ण भी प्रेयसी के संग से सन्तुष्ट हो कर गायों के समूह को साथ लेकर घर आगये ॥६६॥

हे भद्रे ! उस वसन्तकाल में श्रीकृष्ण ने राधा के स्नेह पाश में वद्ध हो कर परम-दुर्लभ लीलाएँ की ॥६७॥

श्रीकृष्ण की मनोरम "केलि" को जो व्यक्ति सुनेगा और उसका गान करेगा, उसको प्रवल वसन्त ऋतु भी परम आनन्द प्रदान करेगी ॥६८॥

इस प्रकार वसन्स ऋतु विहार वर्णन समाप्त हुआ ॥

इस प्रकार श्रीकृष्णकौतुक में ऋतु-विहार वर्णन नामक सप्तम सर्ग समाप्त होता है ॥ ( श्लोक २२६ )

# अष्टमसर्ग

वृन्दा—इसके पश्चात् आतपसम्राट तथा पृथ्विपति भगवान सूर्य निजमण्डल रूप छत्र का मानो धारण कर अपने प्रचण्ड तेजों से दशों दिशाओं को प्रज्वलितकरते हुए आकाश-मण्डल में उदित हुए ॥१॥

जिसके परिणाम स्वरूप उस प्रखर धूप ( आतप ) से मरुस्थल के वृक्ष, दग्ध हो कर आकाश में उड़ने वाले पक्षियों की छाया की इच्छा करने लगे ॥२॥

तथा उस प्रचण्ड तेज के कारण उस स्थान के जलाशय शुष्क हो गये हैं और दूर से आने वाले पथिकों के स्वेदविन्दुओं

( पमीनाओं ) से अपना ताप धोने का उत्साह करते हैं ॥३॥

और मनुष्य वहाँ पर स्वर्ग के समान लोकोत्तर सुन्दरियों के मधुर अमृत से तृप्त रहते हैं कि उन्हें भौतिक जल की इच्छा ही नहीं होती है ॥४॥

कदाचित् उस अवसर पर यमुना के उपकंठ में हरी हरी दूर्वावाले और सुगन्धित पुष्पों की पंक्तिवाले भाग में गौओं को एकत्रितकर श्रीकृष्ण सुवल आदि गोपों के साथ विचरण करने लगे ॥५॥

तदनन्तर स्वभाव से ही (प्रकृति से ही) टेढ़ी (वक्र) शाखाओं वाले वृक्षों की शीतल छाया में श्रीकृष्ण विविध प्रकार से वन में बिचरण करने के लिये मधुर तानवाली उस वंशी को ओष्ठों पर धारण कर वजाने लगे। तव उसकी मधुर तान को सुन कर वन के समस्त प्राणी मोह को प्राप्त होने लगे और राधा के द्वारा भेजी गई विशाखा ने भी उस नाद को सुना और वह श्रीकृष्ण के पास आ गई ॥६॥

श्रीकृष्ण—हे विशाखे ! आप इस निर्जनवन में अकेली किस प्रकार आ गई हो ? ॥७॥

विशाखा—हे सुन्दर ! इस समय सूर्य की पूजा के लिये राधा ने मुझे भेजा है और अब पुष्प चुन कर मैं उन्हें खोज रही हूँ, परन्तु वे मुझे कहीं प्राप्त नहीं हुई हैं ॥८॥

कृष्ण—हे क्रीड़ा-कुतुकिनि ! हे धूर्त्ते ! उस धूर्त्त ललिता ने ही तुम्हें अपने छल से यहाँ भेजा है क्या तुम उसके आने की भी सम्भावना करती हो ॥९॥

विशाखा—हे नन्दनन्दन ! यदि मेरे कथन में आप को विश्वास नहीं हो तो मेरी सत्यता और असत्यता की परीक्षा ले लो ॥१०॥



कृष्ण—हे स्वभाव-कुटिले सुवर्णाङ्गवालि ! मैं कैसे विमल निकष ( कसौटी पत्थर ) में रख कर तुम्हारा परीक्षण करने की इच्छा करूंगा ? ॥११॥

विशाखा—हे नागर ! तुम उल्लासशील नवाम्बुद स्वरुप हो तथा उन चपला राधा से समलङ्कृत हो। हम समस्त सखियाँ तुम दोनों के सुख विशेष का अवलोकन करती आनन्दासव पान से निवृत्त होंगी ॥१२॥

कृष्ण—हे विशाखे ! क्या सत्य कहती हो- कि वनान्तर में राधिका नहीं प्राप्त हुई ? ॥ १३ ॥

विशाखा—हे मोहन । मैं कभी असत्य नहीं कहतीहूँ कि तुम्हारे समक्ष दानकेलि प्रसंग में जो हुआ है ॥१४॥

कृष्ण— हे विशाखे ! तुम्हारे साथ आनन्दचन्द्रिका रूपिणी उस राधा का दर्शन होगा, इस वन के गुप्तस्थलों को मैं जानता हूँ एवं राधिका भी जानती है, और कोई नहीं जानते हैं, ॥१५॥

वृन्दा—तदनन्तर इस प्रकार विशाखा से कह कर द्रुम-समूह से संकीर्ण कुंजदुर्ग-गह्वरों का दर्शन कराते हुए कहीं यमुनो-पकूल में मधुलुब्ध भ्रमरों से युक्त विकशित पुष्पों के द्वारा चार ओर शोभित एवं यमुना के शीतलजल से शीतल लताओं वाला वेतसी निकुञ्ज में यमुना तरंगलीला में लोभित एवं ललितादियों से आनन्दित राधिका का दर्शन प्राप्त हुए। उन का अकस्मात आगमन देख कर राधिका विस्मय के साथ ललिता को देखती हुई विशाखा से भ्रूभंगपूर्वक कहने लगी ॥ १६ ॥

राधा:—हे पतिव्रते! कामदेव रूपी ग्रह से पकड़ी हुई उन्मत्त पुरुष रूपी सिंह के भय से शंकित होकर यहां आई हो। और हे उसके तेज नाखूनों से चिन्हित अङ्ग वाली विशाखाजी यहां बैठो ॥ १७ ॥

विशाखा:—हे-व्यर्थ शंकित-करने वाली ! अपनी सखियों को ठगने में चतुर राधे ! अब अधिक क्या कहना चाहती हो, मैं तो नितान्त तिक्ष्ण खैर के काटों से व्याप्त अङ्ग होने से चलने में भी असमर्थ हूँ फिर भी दुःख के प्रसंग को प्राप्त कर मेरा यहां आना हुआ ॥ १८ ॥

वृन्दा:—इस प्रकार कहकर विशाखा लज्जा से रोने लगी तब राधा-ने उसके मुख को अपने हाथ से पौंछकर कहा ॥ १९ ॥

राधा:—हे सखि ! मैं तो हँसी में कह रही थी, क्या तुम ने उसे सत्य मान लिया ? ॥२० ॥

वृन्दा:—इसके बाद वह स्वाभिमान पूर्वक उस राधा के हाथ को उठाकर पीछे सरक गई ॥

ललिता:—हे राधे! हसी करना छोड़ो, क्यों कि यह बन-भ्रमण से क्लान्त हो गई है ॥२१ ॥

वृन्दा:—अपने हाथ से बने हुऐ पुष्पों के पंखे से उसके भ्रम को दूर करने के लियें उसकी मंद मंद हवा करने लगी ॥ २२ ॥

कृष्ण:—अपने प्रिय के वियोग होने से बहुत दुःख होता है। परन्तु पुनः अपने प्रिय के मिल जाने पर आल्हाद (आनंद ) के कारण पूर्व दुःख का स्मरण नहीं होता है ॥ २३ ॥

ललिता:—हे मधुसूदन ! यह मेरी सखी बहुत समय से मुझ से वियुक्त थी, अब इसे प्राप्त कर क्या मुझे आनन्द स्फूर्ती नहीं होनी चाहिये अतः आपका कथन सत्य है ॥२४ ॥

कृष्ण:—हे राधे ! इस विशाखा का आलिङ्गन करो क्यों कि आलिङ्गन करने से भय मुक्त हो जाएगी ॥२५ ॥

राधा:—आप सत्य कहते हैं क्यों कि ब्रजाङ्गनाओं के अत्यन्त भय का कारण आप हैं,हम आप से मुक्त हैं ॥ २६ ॥

ललिता:—हे राधे ! देखो विशाखा को अत्यन्त परिश्रम के कारण



शिथिलता आगई है, अतः इनको यमुना में स्नान कराओ ॥२७॥

वृन्दा:—इस प्रकार ललिता उस विशाखा को यमुना के किनारे ले कर पहुँचती है, उसी समय राधा के पास में श्रीकृष्ण आकर बैठ जाते हैं और अपने गीले हाथों से राधा के वक्षस्थल पर श्रीखण्ड को लगाने के लिये उत्सुक होते हैं ॥२८ ॥

राधा—हे कृष्ण ! इस दूषित बिहार को छोडो, क्योंकि दोनों सखियां ( ललिता एवं विशाखा ) मुझे देख रही हैं ॥२९ ॥

कृष्ण:—हे राधे ! बन की सघन पंक्तियों से और कल कल करती हुइ यमुना का प्रवाह एवं मिट्टी के ऊँचे नीचे टीलों से व्याप्त यहां हमें कौन देख सकता है ॥३०॥

वृन्दा—तत्पश्चात् मृदुल श्रीखण्ड को श्रीकृष्ण ने राधा के हृदयभाग पर लिप्त किया और सुगन्धित पुष्पों के पंखों से राधा की हवा की जिस से वह लेप शुष्क हो गया। तब श्रीमती राधाने भी लज्जा से नतमस्तक होकर और -- प्रणयावलोकन ( स्नेहमयी दृष्टि ) से उन के अङ्ग को चन्दन चर्चित कर दिया। तदनन्तर ताम्बूलवीटिका ( पान की बीड़ी ) आदि को परस्पर प्रदान करते हुए दोनों ने कामलीला की। तत्पश्चात् उस स्थान से स्वेच्छा पूर्वक उठ कर नौका पर चढ़ गये। समस्त विद्या विनोद के कोविद श्रीकृष्ण ललिता आदि सखियों को देख कर शीघ्र ही उसी स्थान पर आने लगे एवं उद्विग्न नेत्र वाली अपनी प्रेयसी राधा के भय को दूर करते हुए सुख पूर्वक गम्भीरजल वाली यमुना की लहरियों से डुलायमान उस नौका से दूसरे पार आये। वहां पर आपने राधा के साथ भ्रमरों की गुञ्जार से शब्दायमान, कमलों की शोभा का दर्शन कर आनन्द प्राप्त किया ॥ ३१ ॥

[ ग्रीष्मविहार ]

और चक्रवाक् तथा चक्रवाकी को प्रेम युक्त देख कर बड़े मुदित हुए तब श्रीकृष्ण कौतुक पूर्वक नौका पर चढ़ कर समस्त सखियों के साथ राधिका को पहले वप्र अर्थात् क्यारी पर ले गये। तदनन्तर अपने मधुरवचनों से श्रीकृष्ण का अनुमोदन कर समस्त सखियों के साथ श्रीराधा अपने घर चली गई, इधर श्रीकृष्ण राधा के अंग प्रत्यंग की सुगन्धि से युक्त होकर ब्रज में आये। इस प्रकार श्री कृष्ण वृन्दावन का आश्रय लेकर, राधा को आनन्द प्रदान करते हुए- ग्रीष्म ऋतु का समय सुख पूर्वक अतिक्रमण करने लगे ॥३२ ॥

वृन्दाः—इसके बाद, समस्त दिशाओं को विजय करने के लिये अपने धनुष को सजाने वाले, इन्द्र ने काजल की शिला की आकृति वाले मेघों को धारण किया ॥ और वज्र के भीषण आघात के द्वारा समस्त दिशाऐं शब्दायमान हो गई और चंचल बिजली द्वारा जन समुदाय व्याकुल होगया। वर्षाकाल, मेघों से अपने शासन की दुन्दुभियां--बजाता हुआ तथा सबल कामीजनों की काम-इच्छा को सबलता से उद्दीप्त करता - हुआ गोवर्द्धन पर्वत पर रहने लगा ॥ उस पर्वत पर रहने वाले, मयूर, चातक, कपोत और कोकिलों के समूह, नीले नीले बादलों के समुदाय को देख देख कर हर्षातिरेक से कूजन करने लगे। तब श्रीकृष्ण भी मित्रों के साथ अपने गोसमूह को आगे लेकर उस पर्वत की शोभा देखने के लिये वहीं पर गो-समूह को चराने लगे। श्रीकृष्ण ने गोसमूह को तो उस पर्वत की हरी हरी घास में नीचे ही छोड़दिया और स्वयं उस की शोभा देखने के लिये - ऊपर चढ़ गये। वहाँ पर नवीन बादलों की शोभा को देख देख कर उस पर्वत के मयूर गण प्रसन्न चित्त से नृत्य करते हुए आनन्द विभोर होने लगे ॥ ३३ ॥



तब वहां पर श्रीकृष्ण सघन बादलों के श्रीखण्ड के समान मण्डप को प्राप्त करके अत्यन्त बर्षा के कौतुक को देखने लगे और पर्वत के शिखर पर मेघों के नाद ( गर्जन ) सुनते हुये भी, तथा शीतल वायु के द्वारा कम्पित हृदय के होने पर भी गोप-गणों से युक्त नन्दपुत्र श्रीकृष्ण प्रसन्न होने लगे और वहां पर पुष्पों से युक्त तथा विभिन्न पत्तों से बनी हुई स्थली को देखकर चन्दन के वृक्ष की शाखा से झूला डाल दिया एवं तत् पश्चात् श्रीकृष्ण आनन्द( आल्हाद से )युक्त होकर चटुल को इस प्रकार कहने लगे ॥ ३४ ॥

कृष्ण कहते हैं—हे चटुल ! यह अत्यन्त रमणीय स्थान है। फिर भी राधा के बिना यह शोभा नहीं देता है। इसलिये शीघ्र उठो और ललिता जी को समझा कर आकाश में छाये हुये बादलों वाले इस सुन्दर समय में किसी भी छल से आनन्द-पूर्वक राधा को चन्द्रावली के साथ ले यहाँ आओ ॥ ३५ ॥

वृन्दाः—इस प्रकार श्रीकृष्ण को नमस्कार कर के वह चटुल शीघ्र ही लताओं से आच्छादित कुंज गृह में सूर्य की पूजा करने के लिये आई हुई राधा के साथ श्री ललिता को प्राप्त करके बड़े विनीत भाव से बोले ॥३६ ॥

चटुल जी कहते हैं—कि हे ललिते ! इस समय श्रीगोवर्धन पर्वत के शिखर पर श्रीकृष्ण ने अत्यन्त अद्भुत मनोहर डोला विहार बनाया है-उस में राधा के अतिरिक्त-अन्य किसी के साथ श्री कृष्ण विहार करना नहीं चाहते हैं अतः मैं आपके पास भेजा हूँ तब आप कृपा कर के-जिस प्रकार भी सम्भव हो राधा को उत्साहित करके वहाँ भेज दीजिये ॥ ३७ ॥

ललिताः —हे राधे ! इस समय जो वहाँ डोला लीला-का उत्सव हो रहा है-वह बहुत उपयुक्त है तथा इस वर्षाकाल में

दर्शनीय लीला है अतः शीघ्र उठो और चल कर उस लीला को देखो ॥ ३८ ॥

वृन्दा:—इस प्रकार चटुल प्रसन्नचित्त से उन दोनों को—गोवर्द्धन पर्वत के पास ले जाकर ललिता को कहने लगे ॥३९॥

चटुल—हे ललिते:! पास ही चन्दन के वृक्षों की छाया में—दोलाविहार की रचना में दत्तचित्त श्रीकृष्ण आप के आने की प्रतीक्षा कर रहे हैं, उनके पास राधा को लेजाओ, तब तक मैं चन्द्रावली आदि सखियों को लेने के लिये इस पर्वत के नीचे मानसिगंगा के किनारे जाता हूँ ॥ ४० ॥

वृन्दा:—इस प्रकार कह कर चटुल जाने लगते हैं उसी समय उनको पास में ही पद्मा जी दिखाई पड़ी ॥

पद्मा:—हे चटुल जी आज आप यहाँ पर कैसे पधारे, आज तक आपको यहां आते कभी नहीं देखा ॥ ४१ ॥

चटुल—हे पद्मे इस समय इन्द्र के वर्षा करने से गोवर्द्धन पर्वत की नीचे की भूमि में हरी हरी घास वहुत अधिक उत्पन्न हो गई है उस के निरीक्षण करने के लिये आपको बुलाने के-उद्देश्य से श्रीकृष्ण ने मुझे भेजा है और कहा है कि वे यहां आकर आश्वासन दे दें तो में यहाँ गायें चरालिया करूँ ॥४२॥

पद्मा:—हे चटुल जी आप को धन्यबाद है जो कि यहाँ आने का कष्ट किया और आपके वचन से हमारे कर्ण तृप्त हुए। यद्यपि मैं चन्द्रावली के द्वारा कराला को बुलाने के लिये गोष्ठ में जा रही थी फिर भी इन मधुर वचनों से अपनी सखी चंद्रावली को आनन्दित करूँगी ॥ ४३ ॥

वृन्दा:—इस प्रकार आनन्द से विभोर होकर तथा उन चटुल जी को आनन्द प्रदान करके पद्मा अपने घर को चली गई इधर चटुल भी सुरभी गायों के सामने वाले मानसीगंगा के टीले



को त्याग कर श्रीकृष्ण जी के पास आए, उसी समय अपने नूपुरों की ध्वनि से सब को – चकित करती हुई राधा भी आगई उन को आता हुआ देख कर सुबल श्रीकृष्ण! से कहने लगे हे सुन्दर श्रीकृष्ण समस्त सहचरीयों के साथ राधिका पधार रही हैं ॥४४॥

कृष्ण:—हे सखे! सत्य कह रहे हो, यह विशाखा के हाथ का सहारा लेकर अपनी स्वर्ण के समान कान्ति से गोपगणों के मन को चुराती हुई अपनी सखियों के साथ राधा हो आरही हैं अतः हे सुबल! दोला बनाने में शीघ्रता करो और देखो यह प्रसन्नमुख चटुल अत्यन्त शीघ्रगति से दौड़ता हुआ आरहा है ॥ ४५ ॥

वृन्दा:—तबतक राधा यूथिका और जाति के पुष्पों की—कलिकाओं को तोड़ती हुई विशाखा से कहने लगीं ॥४६॥

राधा:—हे विशाखे! आप भी यूथिका की कलियों को चुनलो, जिनसे माला बना कर अपने कण्ठ में पहनेंगी ॥४७॥

वृन्दा:—श्रीकृष्ण स्वयं उठ कर उनके आगमन के विलम्ब को जान कर श्रीराधा जी के पास में ही पहुंच गये ॥४८॥

कृष्ण:-- हे प्रिये! क्या आप इन जाती और यूथिका के, जो कि आपके आगमन के मांगलिक कलिकायें, अक्षतों (चावलों) के रूप में बर्षारही हैं, उनके कौतुक पर मुग्ध हो ॥४९॥

वृन्दा: --तब श्रीकृष्ण ने चटुल के कथनअनुसार श्रीराधा को वाग्विनोद से आनन्द प्रदान कर दोला में विठाया। तत्पश्चात सुगन्धित पुष्पों के आसनों से युक्त दोला में श्रीराधा और श्रीकृष्ण विराजमान हुए तथा अन्य सखियाँ मधुरस्वर में उनके चरित्र का गान करने लगीं और धीरे धीरे दोला को हिलाती हुई उसकी गति को बढ़ाने लगीं। कुछ अधिक दोला

की शीघ्र गति से शंकित होकर राधा ने श्रीकृष्ण को आलिङ्गन
किया। तब श्रीकृष्ण राधा के मुखकमल की ओर देखते हुए,
आनन्द विभोर होने लगे ॥ दोला के प्रचलन से जलकण गिर
रहे थे उन जलकणों से राधा के वस्त्र भीग गये तब राधा प्रणय
के कृत्रिमकोप से ललिता की भर्त्सना करने लगीं ॥ ५० ॥

हे चपलवृत्ति वालि ललिते! आप इतने जोर से क्यों
आन्दोलित ( झोटा देरही हो ) कर रही हो जो कि मेरी नवीन
कुसुम रंग की साड़ी का रंग भी धूमिल होगया है अतः अब
अधिक आन्दोलित न करो ( अधिक झोटा मत दो ) ॥५१ ॥

ललिताः--हे वृन्दावनेश्वरी! आप के आगमन से गोवर्द्धन
पर्वत के वृक्ष देवताओं की तरह अपने हस्तपल्लवों से कुसुम-
समूह ( पुष्पों के समूह )की वर्षा कर रहे हैं ॥ ५२ ॥

वृन्दाः--इस प्रकार विभिन्न हास्य और विलास के वचनों
द्वारा आपस में श्रीराधा और श्रीकृष्ण हँसते हुए और एक
दूसरे को हँसाते हुए दोलाआन्दोलन- (झूलाझूलना) का विहार
किया। इसके पश्चात् वडे आनन्द पूर्वक राधा अपनी सखियों
के साथ कौतुक से श्रीकृष्ण को देखती हुई अपने घर गई और
श्रीकृष्ण भी मित्रमण्डली के साथ आनन्द पूर्वक अपने घर
आये ॥ ५३ ॥

( इस प्रकार दोला विहार समाप्त हुआ )

वृन्दाः--इस के बाद शरदऋतु के प्रारम्भ होने पर आकाश-
मण्डल निर्मल होगया तथा नदीयाँ विशद् सलिला ( स्वच्छ जल-
वाली) होगई है, और कमलों के वन विकशित हो गये हैं इस
प्रकार शरद् ऋतु के आगमन से सज्जन लोग बडा आनन्द का
अनुभव करने लगे ॥

इसी अवसर पर नन्दनन्दन श्रीकृष्ण पूर्वदिशा में उदय-



मान चन्द्रमा को देख कर सुबल जी के साथ यमुना पुल पर
लीला विहार करने आये और उस यमुना के किनारे के उपवन
को देखने लगे। उस उपवन में सुगन्धित फूल खिल रहे थे, उन
पर भ्रमर मंद-मंद गुञ्जार कर रहे थे, साथ ही भिन्न भिन्न
लतायें और वृक्षपंक्तियां निरन्तर सुशोभित हो रही थी। उन्हे
देख कर श्रीकृष्ण बड़े प्रसन्न हुए। यमुना के किनारे सुन्दर
ठण्डी-ठण्डी बालुका पर ओस की बूँदें और सुन्दर पवन के
स्पर्श से सुखद यमुना पुल पर चकवा-चकवीयों के करुण क्रन्दन
को सुनकर श्रीकृष्ण सुबल को कहने लगे ॥ ५४ ॥

कृष्णः--हे सुबल! इस चकवा और चकवी के जोडे को देखो
जो-कि पारस्परिक वियोग के कारण चन्द्रमा की कान्ति से युक्त
इस शरद् कालीन रात्रि को भी असह्य मानते हैं - अतः ये
काम दुःख से दुःखी हैं ॥ ५५ ॥

सुबलः--हेमित्र ! प्रिया का वियोग वड़ा दुःखदायक होता है।
अत्यन्त वियोग के ताप से जो सन्तप्त होता है उसे श्रीखन्ड-
कपूर-और बादल की शीतलता किंचिद् मात्र भी शान्ति प्रदान
नहीं कर सकती ॥ ५६ ॥

कृष्णः---हे मित्र सुबल ! यह सब प्रकार के गुणों से युक्त
शरद्-कालीन रात्रि भी उस राधा के संग वियोग के कारण
मुझे भयङ्कर दिखलाई पड़ रही है अतः अब आप ही उस
लोकोत्तर राधा को किसी भी तरह यहाँ ले आओ ॥ ५७ ॥

सुबलः--मैंने तो अभी "अक्षक्रीड़ा" ( चौपड़ पाशों का
खेल ) खेलती हुई राधा को ललिता के घर पर सखियों साथ
देखा था अतः शीघ्र ही वहीं पर जारहा हूँ ॥ ५८ ॥)

वृन्दाः--इस प्रकार श्रीकृष्ण के द्वारा भेजा हुआ वह सुबल
ललिता के प्रांगण में खेलती हुई राधा के पास पहुँच कर नत-

मस्तक होकर यथा विधि कहने लगा ॥५९ ॥

सुबल:—हे राधे ! यमुना के पुल पर "केलि" की इच्छा से श्रीकृष्ण आपको वहीं बुलारहे हैं ॥ ६० ॥

वृन्दा:—उस सुबल के इस कथन को क्रीडासक्त ( खेल में दत्तचित्त ) होने के कारण राधा ने सुना नहीं, और न किसी अन्य सखी ने ध्यान ही दिया ॥ ६१ ॥

तब सुबल पुन: कहने लगा-

हे राधे ! श्रीकृष्ण चकोर के समान निरन्तर एकाग्रदृष्टि से आपके आने का मार्ग देख रहे हैं ॥ ६२॥

वृन्दा:—सुबल के वचनों को सुनकर भी राधा ने ध्यान नहीं दिया ॥ ६३ ॥

सुबल:—हे विशाखा ! इतनी अधिक रात्रि होगई है फिर भी ये राधा अपने इस खेल को समाप्त नहीं कर रही हैं अत: अब मैं श्रीकृष्ण को जो कि इन राधा जी के आने का मार्ग देख रहे हैं उनको क्या उत्तर दूँ ॥ ६४ ॥

विशाखा:—हे क्रीड़ा तत्पर राधे ! यह सुबल कितने समय से पुकार रहा है परन्तु आपने "अस्ति और नास्ति" का ( हाँ' या' ना' का ) अपने मुख से कोई उत्तर नहीं दिया । और व्यर्थ ही अपने कोमल हाथों को इस क्रीडा से क्यों कठोरतर बनारही हो ? इस क्रीड़ा से क्या लाभ हो सकता है, अत: इस दीपमालिका के अवसरपर चन्द्रमा के प्रकाश से शोभित भूमि में जाकर अपने नेत्रों के कौशल से व्रजांनाओं के मोह को वर्द्धित करने वाली मुरली को जीत कर अपने वश में क्यों नहीं करलेती हो ॥ ६५ ॥

वृन्दा:—राधा उत्साह पूर्वक विशाखा को देखने लगीं ॥

ललिता:—हे सखि ! विशाखा ठीक कह रही है अत: शीघ्र उठ कर श्रीकृष्ण के पासमें चलें ॥ ६६ ॥

वृन्दा:—इस प्रकार मुरली को प्राप्त कर लेने की इच्छा से



राधा समस्त सखियों के साथ श्रीकृष्ण के पास में आई और वहाँ पर श्रीकृष्ण के हाथ से बने हुए सुन्दर कमलासन को देख कर परम प्रसन्नता को प्राप्त हुई ॥ ६७ ॥

कृष्ण:—हे प्रिये ! आपने अपने निष्कलंक चन्द्रमुख के दर्शन द्वारा चिरकाल से उत्कण्ठित मेरे चकोर के समान चित्त को आनन्द प्रदान किया है । यह चन्द्रमा की चन्द्रिका भी अपने प्रिय कमलों को विकशित कर रही है इसे आप देख ही रही हैं ॥६८॥

ललिता:—हे नन्दनन्दन ! श्रीराधा के मुख की उपमा के योग्य यह चन्द्रमा नहीं है कारण कि यह तो अपने प्रिय से मिलने के लिये इच्छा रखने वाली कामिनीयों का और चक्रवाकी के वियोग का हेतु है ( वियोग कराने वाला है ) और उसी दोष के कारण निरन्तर इस की कलायें क्षीण होती रहती हैं परन्तु राधा का मुख तो इस प्रकार क्षयोन्मुख नहीं है अपि तु सर्वदा पूर्णकलाओं से युक्त रहता है ॥ ६९ ॥

कृष्ण:—हे ललिते ! आपने ठीक ही कहा है, कि श्रीराधा के मुख की कान्ति के समक्ष, चन्द्रमा भी स्फटिक-मणि से निर्मित पदार्थ के सदृश दिखाई पड़ता है और हे ललिते ! इस कुमोदनी ( कमलनी ) के पातिव्रत को देखो जो कि अपने पति के अति-रिक्त अन्य किसी के समक्ष मुख नहीं खोलती है ॥ ७० ॥

ललिता:—हे नागर ! तीनों लोकों में ऐसी कौन कुलकन्या है जो अपने विवाहित पति को छोड़ कर अन्यत्र दृष्टिपात भी करे और कुल की मर्यादा का उल्लङ्घन करने का साहस कर सके परन्तु आपकी वंशीनाद के वशीभूत गोपाङ्गनाएँ पति के पास से भी निर्भीक होकर दौड़ती है ॥ ७१ ॥

कृष्ण:—हे ललिते ! सत्य ही है, प्रेमरस लुब्धा समस्त व्रज-गोपियाँ साक्षात् प्रेम कीमूर्तियाँ ही हैं, इन्हें लोक की स्तुति और

निन्दा का कोई ज्ञान नहीं है पुनः शरीर का अनुसन्धान किस प्रकार हो सकता है ॥ ७२ ॥

ललिताः—हे राधे ! श्रीकृष्णने जो कहा उसे आपने सुनलिया ॥ ७३ ॥

राधाः—क्यों नहीं, ये श्रीकृष्ण समस्त व्रजमण्डल को उन्मत्त करते हैं और हम को उपालम्भ (उलाहना) देते हैं ॥७४॥

कृष्णः—हे राधे ! आप अपनी-विद्या में यथेच्छ निपुण हो आपको उपालम्भ देने के लिये मैं समथ नहीं हूँ ॥ ७५ ॥

राधाः—सत्य कहते हो, जैसे धूर्त-शिरोमणि आप दूसरे के धन को अपने छल से हरण करने में चतुर हो उसी प्रकार अन्य व्यक्ति को भी मानते हो ॥ ७६ ॥

कृष्णः—हे राधे ! मैंने सुबल से सुना है कि आप अक्षक्रीड़ा खेलने में बड़ी चतुर हो अतः आओ मेरे साथ खेलो ॥ ७७ ॥

विशाखाः—हे सुन्दर ! मैं, वृन्दा तथा राधा अक्षचारिकायें (पाशा डालने वाली) एक पक्ष में हो जावें तो राधा आप के साथ अवश्य खेलेगी। अतः अब आप उस सुन्दर विहार का प्रारम्भ कीजिये ॥ ७८ ॥

वृन्दाः—इस प्रकार श्रीकृष्ण के साथ खेलती हुई राधा की रत्नजटित समस्त अगूँठीयों को कृष्ण ने जीत कर ले लिया परन्तु राधा ने खेलना बन्द नहीं किया तत्पश्चात् उस (राधा) का मोतियों का हार भी जीत लिया ! तब राधा ने अपने कण्ठ की अमूल्य माला भी दाव पर लगादी। वह भी गले का हार की तरह से जीत ली गई। तब राधा ने भी उपायान्तरों से श्रीकृष्ण के हाथ की वंशी को जीत लिया यह देख कर सभी गोपियाँ हसने लगीं ॥७९ ॥

सख्यः—हे राधे ! इस भूषण दान से कोई हानि नहीं, परन्तु



यह जो आपने वंशी प्राप्त करली यह ठीक किया, अब आप इसकी यत्न पूर्वक रक्षा करो अथवा विशाखा को सम्हाल दो ॥ ८० ॥

वृन्दाः—इस प्रकार मुरली को विशाखा के लिये देकर राधा खेल को छोड़ कर अन्य स्थान पर बैठ गयीं तब श्रीकृष्ण हृदय में विचार करने लगे कि "इस राधा ने किस प्रकार अपने समस्त आभूषण देकर मेरा सर्वस्व हरण कर लिया। अब इस समय तो क्रीड़ा ही करना उचित है और प्रातः काल अन्य विहार के छल से ले लूगाँ ॥ इस प्रकार ललिता श्रीकृष्ण के मनोमालिन्य को देख कर उनको प्रसन्न करने के लिये विशाखा को कहने लगी ॥ ८१ ॥

ललिताः—हे विशाखा ! राधा का वक्षस्थल हार के विना सूना सूना प्रतीत होता है अतः आओ उठो' मल्लिका के पुष्पों का हार बना कर अपनी प्रियसखी ( राधा ) को धारण करावें ॥ ८२ ॥

वृन्दाः—इस प्रकार वे दोनों सखियाँ हार बनाने के लिये-पुष्प लेने चली गईं ॥ ८३ ॥

कृष्णः—हेप्रिये राधिके ! इस अत्यन्त शीतल कमल के-आसन पर बैठ कर आनन्द बढ़ाईये ॥ ८४ ॥

वृन्दाः—इस प्रकार उसके ऊपर विराजमान होगई और तत्पश्चात् श्रीकृष्ण और राधा यथेच्छ काम क्रीड़ा करने लगे। राधा के स्कन्धभागों पर अपनी भुजा रख कर उस सुन्दर पुष्पों की सुगन्धि से सुगन्धित तथा शीतल मन्द, सुगन्ध युक्त वायु में पुल पर भ्रमण करने लगे। इस प्रकार विहार के सुख का पूर्ण आनन्द लेकर वे दोनों पुनः अपने पूर्व स्थानपर आगये-तत्पश्चात ललितादिक सखियों ने दो माला बना कर एक राधा को तथा

दूसरी श्रीकृष्ण को धारण कराई तब बडे आनन्द के साथ राधा अपने घर को गईं। इधर श्रीकृष्ण भी सुबल को बुला कर उसके साथ व्रज में आ गये ॥ ८५ ॥

॥ इस प्रकार यमुना-पुल पर विहार हुआ ॥

श्रीकृष्णकौतुक में ऋतुविहार वर्णन नाम का अष्टम सर्ग समाप्त होता है ॥



# नवम सर्गः



नन्दिनीः—हे देवि ! मैंने अत्यन्त अद्भुत समस्त ऋतुओं का विहार वर्णन सुना जिस से आनन्द रस में निमग्न होगइ और देहानुसन्धान कुछ भी नहीं रहा ॥ १ ॥

अब अन्य जो परम आनन्द प्रदान करने वाली श्रीकृष्ण की लीलाएें हैं उन्हें आप कौतूहल पूर्णचित्त से मुझ को सुनाओ ॥ २ ॥

और श्रीराधिका ने श्रीकृष्ण की अत्यन्त प्रिया वंशी को उन्हें किस प्रकार वापिस लौटाया, इस समस्त वृतान्त को भी मुझे सुनाओ ॥ ३ ॥

वृन्दाः—हे सखि ! राधिका उस वंशी को लेकर उस (वंशी) को उपालम्भ (उलाहना) देती हुई विस्मय पूर्वक कहने लगी ॥ ४ ॥

राधाः—हे भद्रे ! हे आलि ! आपने पूर्व जन्म में कौनसा ऐसा सुकृत्य (पुन्य) किया, जिस से कि आप श्रीकृष्ण के अधरामृत का अनवरत पान करती रहती हो॥ ५ ॥

और अवशेष अधरामृत को समस्त गोपियों को देती हो?



अतः तुम निश्चिन्त रूप से काम-लोभिनी हो, कारण कि आप उन के मुखारविन्द से हम लोगों को वञ्चित रखती हो ॥ ६ ॥

तुमने अपनी चपलता से समस्त व्रजांगनाओं को व्रज में विमुग्ध कर दिया, जिस के परिणाम स्वरूप उनकी गृह-कार्य से रुचि समाप्त होगई ॥ ७ ॥

और तुम्हारे नाद से उन्मत्त होकर वे गोपियाँ कुटुम्ब-जनों से रोकने पर भी घर पर नहीं रुकती और समस्त अर्गलाओं को विध्वंस कर के आपके सामने आजाती हैं ॥ ८ ॥

हे विश्व को मोहित करने वाली वंशी ! इस समय तुम मेरे हाथ में आगई हो अतः तुम अपनी सम्मोहनी विद्या-को भूल जाओ, कारण कि अब तुम श्रीकृष्ण के पास व्रज में किसी प्रकार भी नहीं जा सकती हो ॥ ९ ॥

वृन्दाः—इस प्रकार उस वंशी को उपलम्भ उलाहन ) देती हुई श्रीराधा अपनी सखियों के साथ सूर्य की पूजा करने के लिये सूर्य के मन्दिर में आगई ॥ १० ॥

इधर श्रीकृष्ण, श्रीराधा के आगमन की प्रतीक्षा में वहाँ पर गो-समूह को आकर्षित करने वाली अपनी वंशी के प्राप्त करने के लिये पूर्व से ही विद्यमान थे ॥ ११ ॥

हे भद्रे ! राधिका के पास में आकर उनके मुख तरफ देखते हुए श्रीकृष्ण मधुर शब्दों में बोले ॥ १२ ॥

कृष्णः— हे राधिके ! अपने आभूषण ले लो और मेरी वंशी मुझे वापिस करदो कारण कि मेरी तृष्णाकुल ( प्यास से व्याकुल ) गायें वनों में भ्रमण कर रही हैं ॥ १३ ॥

राधाः—मैं ने तो उस वंशी को वहीं पर रख दिया था आप स्वयम् जाकर देख लीजिये कारण कि इस संसार में ऐसा व्यक्ति कौन होगा जो उस विकराल सर्पिणी को अपने हाथ में

रक्खेगा ॥ १४ ॥

हे गोविन्द ! एक हाथ भर के अपने बांस के टुकडे की ममता मेरे आभूषणों से कर रहे हो यह उचित है क्या ? मैं अपने आभूषणों की बहु-मूल्यता के सम्बन्ध में आपको क्या बताऊँ ॥ १५ ॥

कृष्णः—हे राधिके ! आप तो यथा विधि उसका मूल्य जानती हो तथा गोकुल की स्त्रियों के सामने भी उस मेरी वंशी का मूल्य स्पष्ट है अब और अधिक आपके सामने क्या कहूँ ॥ १६ ॥

वृन्दाः—इस प्रकार वंशी के गुणों पर आपस में विमर्श कर के राधिका कुछ लज्जित होगई और कौतूहल से अभिलाषा पूर्वक श्रीकृष्ण को कहने लगी ॥ १७ ॥

राधाः—हे देव ! आपकी मुरली के अद्भुत सम्मोहन को मैंने सुना है उसके नाद को सुन कर वन के समस्त प्राणी मोहित हो जाते हैं ॥ १८ ॥

हे व्रजेश्वर! क्या उस मुरली का प्रसंग सत्य है-यदि सत्य है तो उस कौतूहल पूर्ण यह वंशीका कुतूहल मुझे भी दिखलाओ ॥१६

हे कृष्ण ! हे मधुसूदन ! मैं वहाँ जाकर अथवा कहीं से खोज कर, आपकी वंशी आपको दे दूँगा ॥ २० ॥

कृष्णः—हे राधिके ! मैं ने भी उन वन में रहने वाले समस्त जीव जन्तुओं का निर्बाध प्रेम देखा, न जाने इस वंशी के नाद से इतने मुग्ध क्यों हो जाते हैं ॥ २१ ॥

राधाः—हे नन्दनन्दन ! मैं ने उस वंशी को विशाखा सखी के पास दिखलाने के लिये भेज दिया है, अब उन को आजाने दो आप की वंशी आप को अभी मिल जावेगी ॥ २२ ॥

वृन्दाः—उसी समय वंशीको हाथ में लेकर वे विशाखा सखी



भी वहाँ आगईं, तब विनोद-प्रिय राधा ने उस वंशी को श्रीकृष्ण के लिये दे दिया ॥ २३ ॥

तब श्रीकृष्ण ने उसे लेकर ओष्ठों पर धारण करके ज्यों ही बजाना शुरू किया त्यों ही इस नाद को सुन कर समस्त व्रज के प्राणी उपस्थित हो गये ॥२४ ॥

और ध्वनि के क्षोभ से आकुल करने वाले श्रीकृष्ण को तथा दांतों में तृण दबा कर खड़ी हुई उनकी गायों को देखने लगे और उन को वेणु के नाद रूपी अमृत को प्रेम से पीने लगे ॥२५॥

पक्षीगण मोह के कारण विपन्न अवस्था को प्राप्त होने लगे और श्रीकृष्ण के चरणों में विह्वल होकर गिरने लगे तथा लोटने लगे ॥ २६ ॥

हे--भद्रे ! इस प्रकार उस वंशी के अपूर्व मोह से राधा स्वयं भी मोह को प्राप्त हो गई ॥२७ ॥

मोहित होकर राधा श्रीकृष्ण के मुख को बार बार देखने लगी और वन के प्राणियों को देख कर श्रीकृष्ण से कहने लगी ॥ २८ ॥

राधाः—मेरी जैसी गोपियों को इस वेणुनाद से मोह प्राप्त हो गया तो क्या आश्चर्य है वेणुनाद ने तो समस्त पशु पक्षीयों को मोहित कर दिया है ॥ २६ ॥

हे नाथ ! मैं तो यथाशीघ्र घर को जाती हूँ कारण कि इस वंशी की इन्द्रजाल की विद्या से शंकित हो रही हूँ तथा यह चाहती हूँ कि वंशी आपकी ही उपदेशिका बनी रहे ॥ ३० ॥

हे मनमोहन ! जैसी यह वंशी थी वैसी आपने-प्राप्त करली अब आप मेरे गले के हार तथा अन्य समस्त आभूषणों को यथावत् वापिस दीजिये ॥ ३१ ॥

कृष्णः—हे राधे ! यह जो आपका हार मैं ने अपने वक्षस्थल

पर धारण कर रक्खा है यह मेरे वक्षस्थल पर-तारावली के समान शोभा दे रहा है, अतः उसको मैं आप को कैसे दे सकता हूँ ॥३२ ॥

राधाः—आप अपने हृदय के छुपे हुए भावों को क्यों व्यक्त कर रहे हो, मैं समझ गई, कि आप चन्द्रावली को अधिक स्नेह करते हैं इसलिये आपने चन्द्रावली शब्द के स्थान पर तारावली शब्द को प्रयोग किया है ॥ ३३ ॥

कृष्ण—हे राधे ! आप केवल ''आवली'' शब्द से ही-व्यर्थ शंका क्यों कर रही हैं, आप से अधिक प्रिय तो मुझे अपने प्राण भी नहीं लगते हैं ॥ ३४ ॥

राधाः—हे कृष्ण ! आप असत्य भाषण करके क्यों तथ्य को छुपा रहे हैं, मैंने आपका संकेत-भली प्रकार जान लिया है ॥ ३५ ॥

वृन्दाः—इस प्रकार भौंएं ( भ्रू को ) टेढ़ी कर के श्रीराधा सहसा श्रीकृष्ण को देख कर अपने घर को चली गईं ॥ ३६ ॥

हे सखि ! तब श्रीकृष्णने भी चटुल को आश्चर्य पूर्वक देखा और अन्यमनस्क होकर चटुल को कहने लगे ॥ ३७ ॥

कृष्ण—हे चटुल ! मिथ्या बुद्धि और हठ से राधा मेरे मन को कलुषित करके न जाने क्यों अपने घर को चली गई ॥ ३८ ॥

अब आप ये बतलाओ कि आपने आज मेरे में क्या कोई विलक्षणता देखी है जिस कारण से वह राधा वचन मात्र से रुष्ट होकर अपने घर चली गई ॥ ३९ ॥

चटुल—स्वभाव ( प्रकृति ) से सुकुमारी और कमलिनी के सदृश सुन्दर वह आपकी प्रिया बहुत सरला है फिर भी न जाने नाम ( आवली ) सुन कर क्यों असन्तुष्ट हो गई ॥ ४० ॥

हे प्रेष्ठ ! आप उस राधा को आश्वासन दो, अधिक सन्ताप



न करो, कारण कि इतना अधिक विरोध नहीं हुआ है जो कि राधा आप से स्नेह करना छोड़ दें ॥ ४१ ॥

वृन्दाः—जब चटुल ने इस प्रकार श्रीकृष्ण को अपनी बातों से सन्तुष्ट कर दिया तो श्रीकृष्णने गायों को बुला कर उन्हें जल पिलाया ॥ ४२ ॥

हे सखि ! इस प्रकार श्रीराधा श्रीकृष्ण के निकट से अपने घर को आगईं परन्तु पुनः श्रीकृष्ण के पास जाने का उत्साह करती हुई अपनी सखी से कहने लगी ॥ ४३ ॥

राधाः—हे सखि ! मैंने अज्ञानतावश मिथ्या-प्रसंग से श्रीकृष्ण के हृदय-रूपी जलाशय को कुत्सित बनादिया है, अब उस से उन का मुख रूपी कमल म्लान हो जावेगा ॥ ४४ ॥

वह श्रीकृष्ण गोकुल में करोड़ों स्त्रियों का प्रिय है, यदि मुझ में कोई ईर्ष्या आदि अवगुण समझ लेगा तो मुझ से प्रेम करना छोड़ देगा ॥ ४५ ॥

अथवा वह कोविद श्रीकृष्ण मुझ में ईर्ष्या नामक अवगुण विद्यमान है यह जान कर साधारण स्नेह करने लग जावेगा तो मैं उस अपने एकाधिकार को खोकर उन के साथ गोष्ठ में किस प्रकार स्थित रह सकूँगी ॥ ४६ ॥

अपने कर-कमल से जिस श्रीकृष्ण ने पूर्व में प्रेम पूर्वक ताम्बूल वीटका दी थी उस अनन्य प्रिय को क्रोधावेश में जान न सकी अब उसे पुनः कब देखूँगी ॥ ४७ ॥

कभी वह धीरे धीरे आकर मेरे हाथ को पकड़ लेता और मैं जब उस की ओर देखने लगती तो वह फिर छोड़ देता ॥ ४८ ॥

और पास में आकर मेरे वक्षस्थल पर पड़े हुए हार को स्पर्श करने की इच्छा करता और जब मैं टेढ़ी भौंहें ( वक्रदृष्टि ) कर के उसकी ओर देखती तो वह शंकित होकर कुछ पीछे को

ओर सरक जाता ॥ ४६ ॥

और वह नीचे की तरफ गर्दन करके चकोर के समान दत्त-दृष्टि से मेरे मुख को अनवरत देखने लगता ॥ ५० ॥

और स्वयं अपने हाथ से पुष्पों की सुन्दर सुगन्धित शय्या वना कर शनैः शनैः मुस्कराकर मुझे उस पर शयन कराता आज वह कृष्ण कहाँ पर है ॥ ५१ ॥

वह प्रणयी जिस समय कि शय्या पर मेरे वक्षस्थल पर सुशोभित हार को कुतूहल वश चाहता था वह क्षण अव कहाँ चला गया ॥ ५२ ॥

हे विशाखा ! क्या अव वह समय नहीं आवेगा जब कि मैं अपने शरीर को इन्द्रधनुष के समान उस सुन्दर हार से मण्डित ( सुशोभित ) करूंगी ॥ ५३ ॥

तथा उस नवीन मेघ के सदृश श्यामशरीर वाले श्रीकृष्ण को विद्युत के ममान मैं कव सुशोभित करूँगी ॥ ५४ ॥

किस प्रकार उनके श्याम-शरीर पर पीताम्बर शोभा-दे रहा है जिस प्रकार अन्धकार पूर्ण आकाश-मण्डल में कौस्तुभ-मणि से युक्त सूर्य देदीप्यमान हो रहा हो ॥ ५५ ॥

स्वर्ण के समान कान्ति वाली मैं उन श्रीकृष्ण के पीताम्बर के द्वारा विद्युत के समान अथवा-सुमेरू पर्वत समान कव शोभा को प्राप्त होऊँगी ॥ ५६ ॥

विशाखा—हे राधे ! मिथ्या भ्रम करने के उपरान्त अव क्यों दुखी होती हो जैसा कर्म आपने किया उसे अव आप स्वयं भोगो ॥ ५७ ॥

आपने श्रीकृष्ण में क्या अपराध आरोपण किया, वे तो आपकी शोभा को ही दर्शन किया करते हैं क्या यही अपराध था ॥ ५८ ॥



हे मुग्धे ! क्यों दुखी होती हो चुप होकर वैठ जाओ और अव यह वताओ कि आगे क्या करोगी ॥ ५९ ॥

राधाः—हे विशाखे ! अपने कृत कर्म के अनुसार तो मुझे धीरज रखना चाहिये परन्तु यह मेरा मन तो उस के निकट जाने के लिये चंचल हो रहा है ॥ ६० ॥

हे आलि । उस के सुन्दर स्वरूप पर विहार करने की प्रवल इच्छा पैदा कर रहा है, आप वताओ मैं क्या करूँ ॥ ६१ ॥

वृन्दाः—इस प्रकार राधिका को उत्कण्ठित देख कर विशाखा जी ने श्रीकृष्ण के वियोग जन्य दुस्तर ( कठिन-दुःसाध्य ) चेष्टाओं को ललिता जी के प्रति कहा ॥ ६२ ॥

विशाखाः—हे ललिते ! राधिका श्रीकृष्ण के विना किसी प्रकार भी धीरज धारण नहीं कर रही है अतः आप इन की विरह-चेष्टा को उनके पास जाकर कहो ॥ ६३ ॥

वृन्दाः—ललिता मलीन मुख से यमुना के तट पर पहुँची-वहाँ पर श्रीकृष्ण गायों को जल पिला रहे थे । उस को देख कर श्रीकृष्ण कहने लगे ॥ ६४ ॥

कृष्णः—हे ललिते ! इस समय कहाँ जा रही हो, और अन्य-मनष्क दिखलाई पड़ रही हो इस का क्या कारण है आप यथा विधि वतलाओ ॥ ६५ ॥

ललिताः—मैं तो राधा के प्रसंग से आप के पास आई हूँ कारण कि उस का जो मोह है, वह दिन प्रतिदिन कुछ अद्भुत होरहा है ॥ ६६ ॥

कृष्ण—हे ललिते ! हे आली ! हार की आकांक्षा रखने वाली राधा आप को क्या कह रही थी, हे विचक्षणे ! उस की समस्त चेष्टाओं का वर्णन मेरे सामने आप करो ॥ ६७ ॥

मरकतमणी का यह हार जो कि मैं ने अपने गले में धारण

कर रक्खा है यह उनका ही है, प्रमाद वश वे इसे वन में छोड़ कर आगईं और-अब इसके अभाव में दुखानुभव कर रही होंगी ॥ ६८ ॥

ललिता:—आप के हृदय पर सुशोभित अपने हार को जान कर वह खिन्न अङ्ग वाली राधा, बड़ा पश्चात्ताप करती है और यह कहती है कि मैं ने उन के सान्निध्य से वञ्चित रही और अधिक कहाँ तक विलक्षणता का वर्णन करूँ ॥ ६९ ॥

वह मरकतमणि के हार के साथ, स्वर्णतुल्य अपना योगभी आपके साथ नियोजन कर-विद्युत और वादल से युक्त गगन की कल्पना कर रही हैं ॥ ७० ॥

हे नाथ ! कभी कभी वह मोह के कारण अनर्गल प्रलाप करने लगती है और कहती है कि हे विशाखा उन्हीं कृष्णने मुझे उपेक्षित किया है अब मैं क्या करूँ ॥ ७१ ॥

हे विभो ? उस के इस संकेत को जान कर मैं ने यह विचार किया कि आपका वियोग ही निश्चित रूप से उस ( राधा ) को विषाद् उत्पन्न कर रहा है ॥ ७२ ॥

और कभी कहती है कि मैं दग्ध ( जली जारही हूँ ) हो रही हूँ तब हम लोग उस के दाह को शान्त करने के लिये उस के मस्तक पर उशीर, चन्दन, आदि का लेप करती हैं ॥ ७३ ॥

साथ ही यह भी कहती है, कि मुझे कुंज में ले चलो यहाँ पर मेरे शरीर को कामवायु संतप्त कर रही है ॥ ७४ ॥

हे मोहन ! चन्द्रमा को चिरकाल तक देख कर, वह राधा संज्ञाहीन हो जाती है, तथा कोकिलों की ध्वनि को ( कलरब ) सुन कर वह कर्णों को ( कानों को ) स्फुटित कर देती है ॥ ७५ ॥

वह कभी उठ कर चल देती है, तथा कभी आपका नाम रटने लगती है तथा कभी हंसने लगती है और कभी मूर्छित हो



जाती है ॥ ७६ ॥

कभी रोने लग जाती, तथा कभी दुखी हो कर करुण क्रन्दन करने लगती है इस प्रकार वियोग से असह्य विपरीत दशा को प्राप्त कर रही है ॥ ७७ ॥

हे गोविन्द ! विरह से कातर राधा को विरह रूपी सर्प ने काट लिया है अत: अब आप अपने अधरामृत का पान करा कर उसकी रक्षा कीजिये ॥ ७८ ॥

हे विभो ! हम सब गोपियाँ उस ( राधा ) के विना लता-पाश को लेकर यमुना में डुब जावेंगी, कारण कि उस के विना हमारा जीवन व्यर्थ है ॥ ७९ ॥

वृन्दा:—इस प्रकार कह कर राधा के दुःख में दुखी और उस के सुख में सुखी रहने वाली ललिता ने वहाँ रोना आरम्भ किया ॥ ८० ॥

राधा के साथ "केलि" करने की इच्छा वाले श्रीकृष्ण उस ललिता के कथन को सुन कर और उस के रुदन को देख कर सान्त्वना देते हुए उस से बोले ॥ ८१ ॥

कृष्ण:—हे ललिते ! राधा मेरे विरह में काम-पीड़ित है अत: उस खिन्न अंग वाली को आप शीघ्र ही यहाँ ले आइये ॥ ८२

और प्राण प्रिया श्रीराधा को, मेरे बचनों द्वारा-आश्वासन देकर इस वेत्र की लता के कुंजगृह में ले आना मैं आप की प्रतीक्षा में यहीं पर बैठा हूँ ॥ ६३ ॥

वृन्दा:—हे भद्रे ! श्रीकृष्ण ने इस प्रकार के वचनों से ललिता को आनन्दित किया और तब वह ललिता राधा के पास आकर श्रीकृष्ण के लक्षणों का वर्णन करने लगी ॥ ८४ ॥

ललिता:—हे राधे आप खेद क्यों कर रही हो, श्रीकृष्ण तो आप के विरह में अपने भव्यभवन को त्याग कर नित्य प्रति वन में निवास कर रहे हैं ॥ ८५ ॥

और हे आलि ! श्रीकृष्ण ने आप के विरह में वंशी वजाना छोड़ दिया है अव वे गायों को वंशीनाद से नहीं-वुलाते अपितु गायों के पीछे विह्वल होकर-इधर उधर घूमते हैं ॥ ८६ ॥

केवल मात्र एकान्त निकुञ्ज में आप का ध्यान करते हैं और आप के नाम का स्मरण करते हैं तथा हृदय से समस्त संसार आप को ही मानते हैं ॥ ८७ ॥

और हे राधे ! श्रीकृष्ण भी आप को कुंजगृह में बुला रहे हैं अतः आप अपने अनुताप को त्याग कर उठो, और नेत्रों को तरल करो ॥ ८८ ॥

वृन्दाः—इस प्रकार वह ललिता राधा को अपने मधुर वचनों से आश्वासन देकर तथा चिरकालीन वियोग से दुःखित उस राधा को अभिसार के लिये उत्साहित करने लगी ॥८६ ॥

तत्पश्चात् राधा को साथ लेकर दो सखियाँ जो कि राधाकी बड़ी शुभ चिन्तक थीं, वे कुँजगृह में आईं ॥ ६० ॥

वे सव दूर से ही कृष्ण की उपस्थिति की सम्भावना करती हुई, वहाँ आकर विस्मित होगईं ॥ ६१ ॥

राधाः—हे ललिते ! वहुत स्त्रियों का प्रिय वह आपका मित्र कहाँ है, हे आलि ! उस धूर्त ने आप को भी खूब ठगा है ॥ ६२ ॥

कामिनी स्त्रियों के मन को मोहित करने वाले उन ( श्रीकृष्ण) के मनोभाव को मैं भली प्रकार जानती हूँ वह किसी से स्नेह बढ़ाने गया होगा ॥ ६३ ॥

उस ने अपने मनोहर वचनों से आप को भी ठग लिया जो कि विश्वास पूर्वक मुझे बुलाने के लिये आपको भेज दिया और स्वयं कहीं चला गया ॥ ६४ ॥

हे सखि ! उस के सद्भाव पूर्ण लक्षणों पर आपने भली प्रकार विचार नहीं किया। आपने उस के वचनों पर ही विश्वास



कर उन्हे सत्य समझा ॥ ६५ ॥

अतः हे मुग्धे ! अव आप शीघ्र उठो, और घर को चलो, हम लोग अपने ही कृत्य से ठगी गईं वह उपदेशक तो कहीं दिखाइ पड़ता नहीं है ॥ ६६ ॥

ललिता—हे वालिशे ( मूर्खे ) उनकी अनुपस्थिति की कैसे सम्भावना कर रही हो वह भी तो खिलाड़ी है यहीं पर कहीं छुप गया होगा ॥ ६७ ॥

हे राधे ! तब तक आप अपने हाथ से विभिन्न प्रकार के पुष्पों की सुन्दर शय्या बनाओ जिसे देखते ही श्रीकृष्ण प्रसन्न हो जावे ॥ ६८ ॥

हे नन्दिनी ! इस प्रकार ललिता के बचनों को सुन कर राधा शय्या निर्माण करने में प्रवृत्ता हुई ॥ ६६ ॥

हे भद्रे ! तव विशाखा ने उस ( राधा ) के केशों को सुगन्धित पुष्पों और आभूषणों से विभूषित किया ॥ १०० ॥

हे सखि ! विस्मित होकर राधिका श्रीकृष्ण के आगमन का चिन्तन करती हुई रात्रि व्यतीत होने पर कहने लगी ॥ १०१ ॥

राधाः—वह वनों में विचरण करने वाला श्रीकृष्ण धूर्त अभी तक नहीं आया न जाने किस कमलिनी ने उसे अपने लावण्य से मुग्ध कर लिया है ॥ १०२

हे ललिते ! आप के आग्रह से ही इस लतागृह में रुक कर मैं ने व्यर्थ ही शय्या निर्माण की, क्या अव यहीं पर स्थित रहना ठीक है ॥ १०३ ॥

वृन्दाः—इस प्रकार हे सखि ! ईर्ष्या से अपने ओष्ठों को दाँतों से काटती हुई वह राधा ललिता को कह कर उनके सुकुमार अंग को ऊपर से नीचे तक देखने लगी ॥ १०४ ॥

तथा उस के नेत्र चञ्चल होगये और गम्भीर तथा उष्ण-

निश्वास लेती हुई मौन धारण करके बैठ गई ॥ १०५ ॥

हे नन्दिनी ! वे दोनों सखियाँ भी उस के क्रोध से भयभीत हो गईं और कुछ नहीं बोली, मौनधारण कर के वे भी वहीं पर स्थित होगईं ॥ १०६ ॥

नन्दिनी:—हे देवी ! राधिका-परायण वे श्रीकृष्ण ललिता को भेज कर कहाँ चले गये मुझे समस्त वृतान्त बतलाओ ॥ १०७॥

आपने अभी यह कहा था कि राधा के वियोग से वह काम के वशीभूत हो गया है तो फिर वह अपने निश्चित-संकेत को छोड़ कर अन्यत्र कैसे चला गया ॥ १०८ ॥

वृन्दा:—हे निष्कलंक, सारज्ञ, नन्दिनी ! आपने ठीक ही प्रश्न किया है अतः आप को वास्तविक अद्भुत वृतान्त का सुनाती हूँ ॥ १०९ ॥

जो मैं ने पूर्व में चन्द्रावली की सखी पद्मा के सम्बन्ध में कहा था कि चटुल जी ने छल पूर्वक "दोलाविहार लीला" में उसे (पद्मा को) मोहित कर लिया था ॥ ११० ॥

उसने स्वयं जाकर चन्द्रावली को उत्साहित किया था कि श्रीकृष्ण गायें चराने के लिये यहीं पर आवेंगे ॥ १११ ॥

चिरकाल से उत्कण्ठित और श्रीकृष्ण के विश्लेष से दुःखी उस चन्द्रावली को उसकी सखी पद्मा ने बन में चटुल जी से मिलाया ॥ ११२ ॥

पद्मा:—हे चटुल जी ! अब आप ही इस चन्द्रावली के रक्षक हो- क्यों कि आपके ही अपूर्व बचनों को हृदय में धारण करके यह अत्यन्त उत्कण्ठित हो रही है ॥ ११३ ॥

इसके कष्ट को देख कर मैं किसी प्रकार भी धैर्य धारण- नहीं कर सकती अतः आप मैत्री का उपकार निभाइये ॥ ११४ ॥

चटुल—हे पद्मे ! आप निश्चिन्त रहिये मैं चन्द्रावली को



शीघ्र ही उन श्रीकृष्ण के पास अभिसार के लिये निवेदन करता हूँ ॥ ११५ ॥

वृन्दा:—चटुल अपने बचनों को सत्य करने के लिये और चन्द्रावली के सुख के लिये श्रीकृष्ण के पास आकर नतमस्तक होकर कहने लगे ॥ ११६ ॥

चटुल:—हे ब्रजेश्वर ! आपके विरह में चन्द्रावली बहुत दुःखी है अतः आप उस के साथ यहाँ अभिसार कीजिये ॥ ११७

कृष्ण:—हे प्रिय ! अब तो ललिता इस समय राधा को लेने गई है अब आप ही बताओ कि यहाँ चन्द्रावली को तुम कैसे लाओगे ॥ ११८ ॥

चटुल:—हे नाथ ! एक क्षण अवलोकन करके उस चन्द्रावली को सुख प्रदान करो और तत्पश्चात् अपनी प्राणों से भी प्रिया राधा के साथ "क्रीडा" करना ॥ ११९ ॥

चटुल के आग्रह के कारण श्रीकृष्ण ने उसे लाने की आज्ञा दे दी। तदनन्तर उस चटुल ने चन्द्रावली को बुलाने के लिये पद्मा को भेजा ॥ १२० ॥

तब श्रीकृष्ण विचार करने लगे कि मुझे क्या करना चाहिये कारण कि इस बेत्र की लताकुंज में तो चन्द्रावली आवेगी ॥ १२१

वृन्दा:—हे नन्दिनी ! श्रीकृष्ण में दत्तचित्ता वह चन्द्रावली स्नेह पूर्वक वहाँ सर्व प्रथम आई ॥ १२२ ॥

चन्द्रावली—हे अपने कार्य के साधक ! अपनी इच्छा से ही आप अन्य व्यक्तियों के दुःख में दुःखी नहीं होते हो ॥ १२३ ॥

कृष्ण:—हे प्रिये ! चन्द्रमा की पंक्तियों के समान आपके नाम की माला बना कर हृदय पर धारण करता हूँ अतः आप से अधिक मेरी प्रिया कौन हो सकती है ॥ १२४ ॥

वृन्दा:— इस प्रकार की चाटुकारिणि युक्तियों से श्रीकृष्णने

उसे आनन्द प्रदान किया और उसे लेकर वेत्रलता की कुंज में गये और वहाँ काम क्रीड़ा की ॥ १२५ ॥

प्रातः काल होने से पूर्व ही उस को श्रीकृष्ण ने उस के घर भेज दिया, और स्वयं उसके संग से आनन्दित होकर वहाँ पर आये जहाँ श्रीराधिका विद्यमाना थी ॥ १२६ ॥

विशाखा ने मकराकृति कुण्डल वाले उन श्रीकृष्ण को दूर से आता हुआ देख कर श्रीललिता को दिखाया ॥ १२७ ॥

तब तक समस्त विद्याओं में विशारद श्रीकृष्ण वहीं पर आगये तथा विश्वास का अभिनय प्रदर्शन करते हुए, निद्रा से अलसाये हुए नेत्रों से ललिता की तरफ देखते हुए बोले ॥ १२८ ॥

कृष्ण—हे ललिते ! क्या आपने आज मेरे साथ यह कुटिलता नहीं कि जो मैं ने तो अपने संकेत पर समस्त रात्रि ही व्यतीत कर दी और आप अपने वाग्दान को भूल गयी ॥ १२९ ॥

आपकी चतुरता का वहाँ तक वर्णन करूँ जो कि सूर्य की पूजा के लिये आती हुई राधा को सूर्यपूजन का समय देखकर ले आई हो ॥ १३० ॥

ललिता:—हे कृष्ण ! आपकी वाक्पटुता का विस्तार ठीक ही है क्यों कि अखिल रात्रि को बिताने वाली हम गोपियों का आप यह कह कर अनादर कर रहे हो ॥ १३१ ॥

और हे मोहन ! आप तो विपरीत होकर (उलटे ) हमें उपालम्भ ( उलाहना ) दे रहे हो इस से आप के आन्तरिक मनोभाव प्रकाश में आ रहे हैं, कि आप किस प्रकार की प्रवृत्ति के हो ॥ १३२ ॥

कृष्णः—हे राधे ! आप ही ललिता को समझाओ कि यह संकेत के स्थान को भूल कर अन्यत्र क्यों चली गई ॥ १३३ ॥

हे विचक्षणे ! इन्होंने चैत्यवती लता की कुंज में मिलने का संकेत किया था और आप को इस वेत्र-वती लता की कुंज में लाई हैं ॥ १३४ ॥



हे सुन्दरी ! इस में यदि कोई अपराध हो तो आप मुझे बताइये। मैं कामदेव से पीड़ित होकर यहाँ प्रतीक्षा कर रहा था ॥ १३५ ॥

राधाः—आप को व्रज में धूर्तों का शिरोमणि माना जाता है। इस प्रकृति से भोली गोपियों को ठग लेने में आपकी क्या विशेषता है ॥ १३६ ॥

हे धूर्त ! इस हृदय पर लगे हुए चन्द्रावली के नाखूनों के चिन्हों को क्यों ढक रहे हो, और अधिक आप से क्या कहूँ ॥ १३७ ॥

और हे मोहन ! आप के ओष्ठों पर कामव्रण ( घाव ) पके हुए बिम्बाफल में तोते की चोंच के क्षत की तरह शोभा दे रहा है ॥ १३८ ॥

उसके ही अंगराग से आप का सर्वाङ्ग मण्डित है तथा उसके अंगकपूर की गंध को आपने भली प्रकार आच्छादित कर रहे हो ॥ १३९ ॥

कामदेव ने आप के शरीर को यथा योग्य बनाया है इसलिये हम आप को कामदेव समझ रही हैं। आप कामदेव के सखा मालुम पड़ते हैं ॥ १४० ॥

हे ललिते क्या आप को यह दिखाई नहीं पड़ता है कि इसके शरीर पर किस प्रकार के लक्षण हैं ॥ १४१ ॥

हे गोविन्द ! उसको ही प्राप्त करके आप अपना इच्छित फल मांगिये जिसने आप का सर्वांग चित्रित किया है ॥ १४२ ॥

वृन्दाः—हे सखी ! तत्पश्चात् राधिका विशाखा का हाथ पकड़कर सूर्योदय होने के कारण पूजन करने के लिये सूर्य के मन्दिर में

आयी ॥ १४३ ॥

कृष्णः—हे ललिते ! आपने पहले राधा को इस प्रकार अनुकूल बनाया। इस समय तो आप में से कोई भी अनुकूल बनाने में समर्थ नहीं है ॥ १४४ ॥

वृन्दाः—इस प्रकार श्रीकृष्ण चिंता से व्याप्त होकर विचारने लगे कि कहाँ जाऊँ और क्या करूँ। तत्पश्चात् विचार करके वे उस लता गृह में प्रवेश कर गये ॥ १४५ ॥

उस सुगन्धित-पुष्पों से युक्त तथा अन्धकारपूर्ण लतागृह में भ्रमर गुञ्जार कर रहे थे ॥ १४६ ॥

वहीं पर श्रीकृष्ण, राधा के प्रेम के वशीभूत होकर सूर्य के अभाव में कमलों की तरह मलीन मुद्रा में बैठे बैठे हृदय में राधा का चिन्तन करने लगे ॥ १४७ ॥

कृष्णः—सत्य ही है, मैं वास्तव में चन्द्रावली से रत था और यह समस्त घटना राधा ने जान ली परन्तु अब राधा मुझ से स्नेह करना छोड़ देगी अतः अब क्या करना चाहिये ॥ १४८ ॥

तथा अब वह कृशाङ्गी मानसिक दुःख के कारण इस वन में नहीं आवेगी, अपितु अपने घर पर ही खेलेगी ॥ १४९ ॥

अतः अब उसके पास जाकर अपने अपराधों की क्षमा याचना करूँ, अथवा अपनी कोई दूती ( सेविका ) वहाँ पर उसे समझाने के लिये भेजूँ ॥ १५० ॥

जब मुझ से मेरी प्रिया ही प्रतिकूल है तो इस शरीर से तथा देह सम्बन्धियों से क्या प्रयोजन रहा, चाहे मित्र हो, अथवा प्रियबन्धु हो, सभी निरर्थक हैं ॥ १५१ ॥

वृन्दाः—जब मैं ने सुना कि श्रीकृष्ण दुस्तर चिन्ता में निमग्न हैं, तो शनैः शनैः मैं उनके पास जाकर विस्तृत उपाय बतलाने लगी ॥ १५२ ॥



हे नाथ ! आप क्यों चिन्ता कर रहे हो, इस प्रसंग की चिन्ता को छोड़ दो, मैं आप की प्रिया राधा को आप से शीघ्र ही प्राप्त करादूँगी ॥ १५३ ॥

हे गोविन्द ! आप चिन्तित न हो, मैं उस के पास जाती हूँ, और मधुर वचनों से समझा कर आप के पास ले आती हूँ ॥ १५४

कृष्णः—वह राधा चिरकाल से मेरे विरह में, कामदेव से पीड़ित है। अतः हे वृन्दे आप ही उसे अनुकूल करके शीघ्र यहाँ ले आओ ॥ १५५ ॥

हे भद्रे ! मैं यहीं पर आपके आने की प्रतीक्षा कर रहा हूँ, अतः आप शीघ्र जाओ और मेरा कार्य सिद्ध कर के शीघ्र ले आओ ॥ १५६ ॥

वृन्दाः—हे सखि नन्दिनी ! मैं अपने वचनों से राधा को आश्वासन देकर उस स्थान पर आई जहाँ पर अपनी सखियों के साथ राधा विद्यमान थी ॥ १५७ ॥

मुझ को देख कर उन समस्त गोपियों ने खड़े होकर मेरा अभिवादन किया और तत्पश्चात आसन देकर मुझे छल पूर्वक सन्तुष्ट करने लगी ॥ १५८ ॥

हे भद्रे ! तब मैंने छल से ललिता को पूछा कि हे ललिते ! यह राधा मलनीमुख क्यों है ? इसका क्या कारण है ? ॥ १५९ ॥

ललिताः—हे देवी ! आपके सामने यथार्थ में क्या कहूँ सुनो इस राधा को अपने छल से श्रीकृष्ण ने काफी छल लिया है ॥ १६० ॥

अतः यह सुकुमार-अंगवाली देवी ( राधा ) उस के दारूण चरित्रों से मलीनमुख और मूर्छित है अब आप ही इसकी रक्षक हैं ॥ १६१ ॥

साथ ही राधा के विरह से दुःखी और मोह से अत्यन्त

विह्वल श्रीकृष्ण को मैं ने यमुना तट पर लेटते हुए देखा है ॥१६२॥

इस प्रकार मित्रमण्डल और गो-समूह को तथा अपनी मुरली को भी याद नहीं कर रहे हैं, मुझे उनकी वह अपूर्व और भयंकर दशा देख कर सन्देह हो रहा है ॥ १६३ ॥

अपने कण्ठ की माला को सर्पिणी की तरह समझ कर तथा शरीर के वस्त्रों को अग्नि के सदृश समझ कर दूर फैंक देते हैं और उन की तरफ देखते तक नहीं है ॥ १६४ ॥

और उन के मित्रगण भिन्न प्रकार से शीतलता पहुँचाने का प्रयत्न करते हैं, परन्तु उनका ताप शान्त नहीं हो रहा है ॥ १६५ ॥

मोह-वश कुंजों और लतागृहों में बार बार राधा को देखते हैं, और जब वहाँ प्राप्त नहीं होती तो विह्वल होकर दुःखी होने लगते है ॥१६६॥

श्रीकृष्ण की भीषण अवस्था को देख कर मैं राधा को कहने के लिये इनके पास आई हूँ ॥१६७॥

हे राधे ! प्राणप्रिय गोविन्द बड़ी भयानक अवस्था में हैं अतः शीघ्र हो क्षणभर के लिये उन के पास पधार कर उन को प्रसन्न कीजिये ॥ १६८ ॥

आप में ही उनका चित्त लगा हुआ है, अतः आप के अतिरिक्त अन्य किसी भी स्त्री को देखते भी नहीं हैं, इसलिये आप उन के पास पधार कर उनका सुख वर्द्धन करो ॥ १६९ ॥

आप यदि रूप की ( सौन्दर्य ) सीमा हो तो वे रूप के समुद्र हैं अतः हे राधे ! आप दोनों के संगम का ( मिलन का ) उत्तम फल दिखाई पड़ेगा ॥ १७० ॥

इस प्रकार श्रीकृष्ण-दशा का वर्णन मेरे वचनों से सुन कर वह प्रणय ( प्रेम ) से द्रविभूत होकर कुछ चलने की इच्छा करने लगी ॥ १७१ ॥



हे भद्रे ! ललिता की सम्मति से मैं उठ कर राधा का हाथ पकड़ कर हठात् ( बल पूर्वक ) श्रीकृष्ण के पास ले गई ॥ १७२ ॥

हे भद्रे ! उस कुञ्ज को श्रीकृष्ण ने विभिन्न प्रकार के सुगन्धित पुष्पों और चित्रों से सजाया ॥ १७३ ॥

और अपने हाथ से श्रीकृष्णने नवीन नवीन पत्तों और फूलों की शय्या निर्माण की जो कि बहुत मनोहर और सुखप्रद थी ॥ १७४ ॥

वह चकितनेत्रों से मेरे आने का मार्ग देख रहा था जब दूर से मुझे आती हुई देखा तो परम प्रसन्न हुआ ॥ १७५ ॥

और उठ कर आगे आकर प्रिया का मुखदर्शन करते हुए उसे ( राधा को ) लता गृह में ले जाने लगे ॥ १७६ ॥

हे नन्दिनी ! तब मधुर वचनों से मेरा अभिनन्दन-करके श्रीललिता और विशाखा का विशेष अभिनन्दन करने लगे ॥१७७

इसके पश्चात् श्रीकृष्ण ने कामदेव के वशीभूत उस राधा को अपने कोमल वचनों से विनय पूर्वक-बोध कराया ॥ १७८ ॥

कृष्ण—हे प्रिये ! आपके विना मैं तीनों लोकों को भी शून्य देखता हूँ, केवल अनन्य भाव से आपका ही उपासक हूँ इस में कोई सन्देह नहीं है ॥ १७९ ॥

हे भद्रे ! आपने मुझ पर क्रोध क्यों किया, जब कि मैं निष्कलंक था, अतः यह खेद आपको बाधा पहुंचा रहा है ॥१८०॥

अपने वशीभूत आश्रित को दण्ड नहीं देना चाहिये, और शरण में आये हुए को त्यागना नहीं चाहिये, तृष्णाकुल प्यासे ) को जल पिलाना चाहिये, और रोगी को औषधी-देनी चाहिये ॥ १८१ ॥

स्वामी यदि अपने सेवक पर कुपित हो जावे तो उस सेवक की क्या सामर्थ्य है जो स्वामी के क्रोध को शान्त कर सके।

परन्तु वह यदि दयालु हो जावे तो स्वयम् उसकी आत्मा सन्तुष्ट हो जाती है, खेद से वाधित नहीं होती ॥ १८२ ॥

हे राधे ! आपने मुझे अपने प्रेम की रस्सी से वहुत दृढ़ता पूर्वक बाँध लिया है, अव मैं व्रज-मण्डल से आप के विना एक पद भी नहीं चल सकता हूँ ॥१८३ ॥

हे राधिके ! आप का विपरीत देख कर मेरे समस्त अनुकूल रहने वाले चन्दन, वायु, चाँदनी आदि पदार्थ मुझ पर प्रतिकूल होगये थे ॥ १८४ ॥

और कामदेव को मुझे यातना देने का अवसर प्राप्त होगया अतः मुझे यातना देने लगा, अव आप के चरणों को प्राप्त करके उस के भय को त्याग दिया है ॥ १८५ ॥

हे राधे ! यह मेरा लतागृह ही एक मात्र-सहायक सिद्ध हुआ है जिस में आप का आगमन रूपी मेरा मनोरथ सिद्ध होता है ॥ १८६ ॥

हे सखि ! राधे ! आप के वियोग-जन्य-विरह से मैं काफी ( पर्याप्त ) तप्त हो चुका हूँ अव आप अपनी कृपादृष्टि से देख कर मुझे शीतलता प्रदान करो ॥ १८७ ॥

हे कृपापूर्णे ! मेरे हृदय के निदाघ ( घाव ) को आप, चिरकाल से तृषित चातक के सदृश अपने अधरामृत रूपी स्वाति जल का पान कराकर शान्त कीजिये ॥ १८८ ॥

वृन्दा:—सर्व-विद्याओं में विशारद श्रीकृष्ण इस प्रकार अपने वाग्विलास से उस राधा को मोहित कर के उस सुन्दर सजी हुई शय्या पर ले गये ॥ १८९ ॥

हे भद्रे ! वे कामशास्त्र में चतुर राधा और श्रीकृष्ण मुदित होकर यथेच्छ रमण करने लगे ॥ १९० ॥

गवाक्षों ( वाहर के झरोखों ) में से उस लीला को देख देख



कर वे समस्त सखियाँ मेरे साथ अत्यन्त आनन्द का अनुभव करने लगीं ॥ १९१ ॥

कामलीला से थकी हुई, तथा श्रीकृष्ण से अभिनन्दित एवं पति पर एकाधिकार रखने वाली वह राधा श्रीकृष्ण से कहने लगी ॥ १९२ ॥

आपने मेरे अच्छी प्रकार से संयमित ( संवरे हुए ) केशों को अस्त व्यस्त कर दिया है अतः अव आप ही पुष्पों के द्वारा इन्हें पूर्ववत् संयमित ( सज्जित ) कीजिये ॥ १९३ ॥

मोतियों के हार को मेरे गले में धारण कराओ तथा मृगमद ( कस्तूरी ) से मेरे दोनों स्तनों को चित्रित करो ॥ १९४ ॥

और हे कृष्ण ! पूर्व में मेरे जिस जिस अंग में जो जो आभूषण था उसी उसी अग में उस उस आभूषण को पूर्व की तरह धारण करा दीजिये ॥ १९५ ॥

जिस से कि मेरी सखियाँ जान न लें, आप के इस विहार को यदि सखियाँ जान गयीं, तो निश्चित रूप से मेरी हँसी उड़ावेंगी ॥ १९६ ॥

वृन्दा:—सर्वार्थ-कोविद श्रीकृष्णने उस के मुख की तरफ देखते हुए, अपने हाथ से यथा योग्य उन आभूषणों को उस राधा के अंगों में धारण कराया ॥ १९७ ॥

राधा के अंगों में धारण कराया ॥ १९७ ॥ उस की छवि को देख कर परम

हे नान्दिनि ! सुनो, श्रीकृष्ण उस की छवि को देख कर परम आनन्द का अनुभव करते हुए विस्मय को प्राप्त हुए ॥ १९८ ॥

कृष्ण:—हे राधे ! देखो आप का यह मुखमण्डल स्वर्ण निर्मित सूर्य के समान देदीप्यमान हो रहा है, जिसे देख कर मेरा हृदय रूपी कमल खिल रहा है ॥ १९९ ॥

हे राधिके ! कस्तूरी से चर्चित आप का यह चन्द्रमारूपी बदन में मेरे चकोर रूपी नेत्रों की रूची बढ़ा रहा है ॥ २०० ॥

और हे राधे ! कज्जल से युक्त आप के दोनों नेत्र जब चलते हैं तो ज्ञात होता है खञ्जन पक्षी की गति इन में-विद्यमान है और अपनी आकृति की रचना से ये निरन्तर मेरा लोभ बढ़ा रहे हैं ॥ २०१ ॥

हे राधे ! आप के सौन्दर्य का कहाँ तक वर्णन करूँ जो कि तीनों लोकों में भी अपूर्व है, अतः आप अपने दर्शनों से हमारा सुख बढ़ाती हो ॥ २०२ ॥

वृन्दाः— हे नन्दिनी ! केलि परायण वह श्रीकृष्ण उस अपनी प्रिया राधा को इस प्रकार आनन्द प्रदान कर पुनः हर्ष पूर्वक जो बोले उसे श्रवण करो ॥२०३ ॥

यमुना के किनारे पर कल्पवृक्ष के समान समस्त प्राणि-धारियों को सुख प्रदान करने वाला तथा फलों से लदा हुआ माकन्द का वृक्ष है ॥ २०४ ॥

हे प्रिये ! आप के साथ आज यहाँ रमण करने की इच्छा कर रहा हूँ अतः आप को युवतियों की सभा में अपने कला-कौशल से आनन्द प्रदान करूँगा ॥ २०५ ॥

उस अपनी प्रिया को इस प्रकार अभिमन्त्रित ( आमन्त्रित ) कर के तथा मुझ को बुला कर एवं श्रीललिता और विशाखा को वहाँ पर ले जाने का विचार करने लगे ॥ २०६ ॥

तब श्रीकृष्ण मुझे कहने लगे कि हे वृन्दे ! तुम आगे जाकर, तीनों लोकों को मोहित करने वाली सभा को यथा योग्य सज्जित करो ॥ २०७ ॥

हे भद्रे ! मैं उन के कथनानुसार उस मनोहर माकन्द मण्डप के नीचे पहुँची, वहाँ मैं ने जो शोभा देखी उस का कहाँ तक वर्णन करूँ ॥ २०८ ॥

परिपक्व फलों और लताओं से चारों तरफ से घिरा हुआ



वह माकन्द वृक्ष अत्यन्त रमणीक मण्डप के समान विस्तृत ( फैला हुआ ) था ॥ २०९ ॥

समस्त ऋतुओं में सुख देने वाला, तथा समस्त इच्छाओं को पूर्ण करने वाला यह वृक्ष कोकिलों के मधुर नाद से परिपूर्ण हो रहा था ॥ २१० ॥

वह नीचे से ऊपर तक स्वर्ण और रत्नों-से अलंकृत था तथा उस का प्रांगण ( आंगन ) मणि और कंचन से निर्मित था जो कि वहाँ की शोभा को और अधिक बढ़ा रहा था ॥ २११ ॥

और कमलों के फूलों से चारों तरफ से वह स्थान मण्डित था तथा उन पर भौंरे यथेच्छ गुञ्जार कर रहे थे ॥ २१२

और यमुना के किनारे की सोपान ( सीढ़ियाँ ) मणियों से रचित थीं, जिन पर चक्रवाक और हंस अपनी शोभा बढ़ा रहे थे ॥ २१३ ॥

तथा चन्द्रमा की किरणों से अत्यन्त भव्य और मलयगिरि की वायु के संसर्ग से वह स्थान, बहुत सुखदायक था ॥२१४॥

तथा उस वृक्ष के नीचे बहुत बड़ा और करोड़ों सूर्यों के समान कान्ति वाला, सुखस्पर्शी-रत्न जटित सिंहासन था ॥ ११५ ॥

विभिन्न प्रकार की सुगन्धियों से समस्त दिशाओं को सुगन्धित करने वाला तथा दीपक समूह के समान जाज्वल्यमान रत्नों से निरन्तर देदीप्यमान हो रहा था ॥२१६ ॥

तब तक अपनी प्रिया ( राधा ) के स्कन्ध-प्रान्तों पर अपनी भुजा रक्खे हुए श्रीकृष्ण परम आनन्द पूर्वक वहाँ पर आये ॥ २१७ ॥

कोकिलों की ध्वनि से मिश्रित उस स्थान की शोभा को देख कर तथा राधा को भी दिखला कर श्रीकृष्ण परम हर्ष का अनुभव करने लगे ॥ २१८ ॥

तब श्रीकृष्ण युवतियों के मन को आकर्षित करने वाली अपनी वंशी को बजाने लगे, उस वंशी नाद ( वंशी की ध्वनि ) को सुन कर समस्त गोपियाँ आसक्त होगईं ॥ २१९ ॥

तत्पश्चात् उस के वशीभूत होकर वे गोपियाँ श्रीकृष्ण में दत्तचित्त होने के कारण अपने सम्बन्धियों को त्याग कर उस माकन्द मण्डप के नीचे आगयीं ॥ २२० ॥

और उस दिव्य रत्नजटित सिंहासन पर विराजमान श्रीराधा और कृष्ण को देख कर परम आनन्द को प्राप्त हुईं ॥ २२१ ॥

हे शुभाशयवाली नन्दिनी ! जो गोपियाँ उस लीला को देखने के लिये वहाँ पर आईं थीं उन के सुन्दर नामों को आप मुझ से सुनो ॥ २२२ ॥

चन्द्रास्या, चन्द्रवदना, चन्द्रलेखा, विधूदया, चन्द्रवक्त्रा, सुकेशी, चन्द्रकान्तिः, शशिप्रभा, ॥ २२३ ॥

चन्द्रालिका,चन्द्रमाला, चन्द्रविम्बा, मनोहरा, रत्नावली, रत्न-माला, रत्नकान्तिः, रतिप्रिया ॥ २२४ ॥

चम्पकाङ्गी, स्वर्णाभा, चपला, मदनालसा, सुकण्ठी, सुद-न्ती, गौरी, भ्रूभंगा, मधुरादया ॥ २२५ ॥

भृंगाक्षी, चंचलाक्षी, खञ्जनाक्षी, सुलोचना, पद्माक्षी, पद्मा मवक्त्रा, सुमुखी, सुन्दरी ॥ २२६

सुहारा, सुविहारा, सुकपोला, नितम्बिनी, सुवादिनी, सुकंठी सुनासा, मधुराधरा ॥ २२७ ॥

सुवेषा, सुभगा, चित्रा, विचित्रा, कोकिला, हंसी, शिख-ण्डिनी, भृंगी, मृगी, गुंजा, कपोतिका ॥ २२८ ॥

और भी अन्य बहुत गोपियाँ वहाँ पर आई हुयी थीं परन्तु उन में से निकटवर्ती गोपियों का यथा विधि वर्णन करती हूँ ॥ २२९ ॥



ललिता, विशाखा, भद्रा, चन्द्रभागा, तारा, विलासिनी, तन्वी, कौमुदी, कुमुद्वती ॥ २३० ॥

और मैं वहाँ पर उन के आगे यथेच्छ विचरण करती हुई हे भद्रे ! उनका मधुर वचनों से मनोविनोद करती रहती हूँ ॥ २३१ ॥

मणियों से निर्मित तथा मणियों से गुम्फित दण्ड वाले मोतियों से जड़े हुए छत्र को राधा जी ने धारण किया ॥ २३२ ॥

और भद्रा और चन्द्रभगा जी दोनों चमर ढोलने लगीं और विशाखा ताम्बूल का बीड़ा प्रदान करने लगी ॥ २३३ ॥

तथा कौमुदी हाथ में माला लेकर कृष्ण को मुदित करती हुई घूमने लगी, और कुमुद्वती जी सुगन्धित ( इत्र ) द्रव्य वहन करने लगी ॥ २३४ ॥

पास में ही ललिता और राधिका भी उपस्थित थी, तथा रागिणी जी विनोद कर रही थी ॥ २३५ ॥

हे सखी ! कुछ गोपियाँ वीणा बजाती हुई मधुर-स्वर में संगीत पर तान छोड़ने लगीं, और उन राधा-कृष्ण को प्रमुदित करके स्वयं प्रसन्न होने लगीं ॥ २३६ ॥

कुछ गोपियाँ आनन्द पूर्वक मृदंग के नाद से श्रीराधा और कृष्ण को प्रसन्न कर के सन्तुष्ट होने लगीं ॥ २३७ ॥

कुछ गोप पियाँ,अने गीतों के माधुर्य से श्रीराधा और कृष्ण को प्रमुदित करने लगीं और स्वयं उनका मुख देख कर विस्मय को प्राप्त होने लगीं ॥२३८ ॥

हे नन्दिनी ! मैं ने श्रीकृष्ण का जो कौतूहल दिखाया उस समस्त कौतूहल का आपके सामने वर्णन करती हूँ सुनो ॥ २३९॥

उस सभा में मेरे कथन को ब्रजकिशोरियाँ सुन रही थीं कि सभी विस्मय के साथ एक साथ देखने लगीं ॥ २४० ॥

अहो बड़ा आश्चर्य है कि इस ब्रज-मण्डल के सभी ब्रज किशोरियाँ अपने सौन्दर्य पर अभिमान करती थीं, परन्तु वे आज पराजय को प्राप्त हो गयीं हैं ॥ २४१ ॥

राधा के सौन्दर्य से सभी गोपियों की सुन्दरता तिरस्कृत हो गयी उस की प्रभा के सामने समस्त गोपियाँ सूर्य के सामने दीपक की तरह दिखाई पड़ती थीं ॥ २४२ ॥

धीरा—हे देवी ! आप सत्य कहती हो, राधा के चरणों की छाया को लेकर ही समस्त गोपियाँ रुपवान हुई हैं ॥ २४३ ॥

इस ब्रज में कोई भी स्त्री उसकी समता ( बराबरी ) करने की इच्छा नहीं करती अपितु श्रीकृष्ण की सेवा में इस राधा की किंकरी बनना चाहती है ॥ २४४ ॥

हे देवी ! नन्दनन्दन श्रीकृष्ण जो कि तीनों लोकों को मोहित करने वाले हैं उनको भी अपने सौन्दर्य से श्रीराधिका ने मोहित कर लिया ॥ २४५ ॥

मैंने नारायण की प्रिया लक्ष्मी को रूपवती सुना है परन्तु वह भी इस राधा की एक कलांश को स्पर्श नहीं कर सकती ॥ २४६ ॥

इस समय श्रीकृष्ण की दोनों भुजाओं में इस प्रकार विराजमान है जैसे स्वर्णलता इस माकन्द के वृक्ष से संयुक्त हो ॥ २४७ ॥

कृष्ण—हे धीरा जी ! जैसी सुन्दरी राधा है उनका यथावत् आपने सत्य वर्णन किया है, कारण कि वास्तव में गोपी रूपी सौन्दर्य-लताओं की यह राधिका मंजरी हैं ॥ २४८ ॥

मैं ब्रजमण्डल में उस मंजरी के रस का आसक्त भ्रमर के समान हूँ, इसके बिना मैं क्षणभर भी-धैर्य धारण नहीं कर सकता ॥ २४९ ॥

यद्यपि समस्त ब्रज-किशोरियाँ मुझ से प्रेम करती हैं, फिर भी मैं राधा के स्नेह-पाश में बद्ध होकर उनकी इच्छाओं को पूर्ण करता हूँ ॥ २५० ॥



हे ब्रजगोपियों ! राधा की कृपा के बिना इस ब्रज में मुझे कोई प्राप्त नहीं कर सकेगा अब इस राधा की चरण- धूली का सेवन करो ॥ २५१ ॥

राधाः—हे धीरा जी ! हास्य-परायण यह तो हँसी करते हैं, वास्तव में समस्त ब्रजगोपीयों का यह युवक ( श्रीकृष्ण ) ही वल्लभ है ॥ २५२ ॥

हे सखियों ! हम सब तो इस रसिक--शिरोमणि की सर्वदा सेविकायें ही हैं अतः आप हमेशा इन के चरणों की सेवा किया करें ॥ २५३ ॥

वृन्दाः—हे राधिके ! परमार्थ को सिद्ध करने वाली आप और श्रीकृष्ण को केलिसुख की इच्छा वाली कौन ऐसी गोपी नहीं है, जो प्रेम से स्मरण न करे ॥ २५४ ॥

हे नन्दिनी जी ! श्रीकृष्ण और राधिका आपस में एक दूसरे को लीलामयी दृष्टि से देख देख कर परम आनन्द का अनुभव करने लगे और अधिक क्या वर्णन करूँ ॥ २५५ ॥

एवं उस सभा की शोभा और कुशलता का भी आपके सामने क्या वर्णन करूँ, मैं ने तो तीनों लोकों में भी ऐसी सुन्दरता न देखी और न सुनी ॥ २५६ ॥

यह सुख न स्वर्ग में है और न वैकुण्ठ में है, न पृथ्वीतल में है, और न सत्य--लोक में है, और न वरुण-लोक में है ॥ २५७ ॥

जो सुख वृन्दावन में है वह अन्यत्र नहीं जिस वृन्दावन में श्रीकृष्ण और राधिका, गोपियों के साथ निरन्तर क्रीड़ा करते रहते हैं ॥ २५८ ॥

हे भद्रे ! वहाँ पर पूर्णमासी जो भी आई, और उस लीला को देख कर परम प्रसन्न हुई ॥ २५९ ॥

इस प्रकार श्रीकृष्ण अपनी प्रिया राधा के साथ उस वृन्दावन में निरन्तर यथेच्छ-रमण करते हैं ॥ २६० ॥

हे भद्रे ! मैं ने आप को परम आनन्द दायक श्रीराधिका और कृष्ण का अत्यन्त अद्भुत चरित्र सम्पूर्ण कह दिया ॥२६१॥

जो श्रवण मात्र ही करता है तथा जो अपने हृदय में धारण भी करता है, उस की इस ( श्रीकृष्ण ) के विहारों में वैसी ( गोपियों जैसी ) ही रति बढ़ती है ॥ २६२ ॥

नन्दिनी:—हे देवि ! मैं ने अश्रुत पूर्व एवं अत्यन्त मनोहर श्रीकृष्ण-लीला को आप की कृपा से सुना जिस के सुनने से मेरा जन्म सफल हो गया ॥ २६३ ॥

परन्तु सहसा उस माकन्द-मण्डप की लीला को किस प्रकार देख सकूँगी, अतः जिस से राधा और कृष्ण की उस लीला प्रकार को देख सकूँ, ऐसी मुझ पर दया करो ॥ २६४ ॥

वृन्दा:—हे भद्रे ! आप की भी इच्छा शीघ्र पूर्ण हो जावेगी, क्यों कि अब आप गोकुल में आगई हो, जहाँ पर कि—श्रीकृष्ण का दर्शन, और राधा का दर्शन, तथा उन की भिन्न भिन्न लीलाओं का दर्शन कर सकोगी ॥ २६५ ॥

जिन को ऋषि-मुनि लोग अच्युत कहते हैं, उन श्रीकृष्ण की समस्त विहार-लीलाओं को आप एकाग्रचित्त से शीघ्र देखोगी ॥ २६६ ॥

हे नन्दिनि ! गार्गी जी ने भी उन श्रीकृष्ण की लीलाओं से, उन के सम्मुख इन भावों को प्राप्त किया अतः निश्चित आप भी उस सुख को शीघ्र प्राप्त करोगी ॥ २६७ ॥

हे नन्दिनि ! मैं आप को इस नित्य नवीन लीला को अवश्य



दिखलाऊँगी, कारण कि, मैं ने आप के अविचल प्रेम भाव को भली प्रकार जान लिया है ॥ २६८ ॥

श्रीकृष्ण के स्वरूप का हृदय में ध्यान करके नित्य प्रति वन में आया करो और वहाँ पर मुझ से मिला करो, तब मैं और आप उन के मित्रों से उन ( श्रीकृष्ण ) की उपस्थिति के विषय में पूछा करेंगी ॥ २६९ ॥

हे सखि ! आप इस प्रकार हमारे साथ होकर वन वन में भ्रमण किया करो, तब श्रीकृष्ण मेरे साथ रहने से आप जान जायेंगे ॥ २७० ॥

अतः आप मेरे साहचर्य से उनके समीप जाने योग्य हो जाओगी इस लिये मेरे कथनानुसार ही चलो ॥ २७१ ॥

हे नन्दिनि ! सुनो मेरे निरन्तर साहचर्य से श्रीराधिका भी आप को जान जायेंगी. यही एक मात्र आप के कार्यसिद्ध होने का कल्याणकारी मार्ग है ॥ २७२ ॥

नन्दिनी—हे देवि ! हे प्राज्ञे ! मैं सदा आप के चरणों में इस बनमें ही निवास करूँगी, आप कृपा कर के उन ( श्रीराधा और श्रीकृष्ण ) की नित्य-लीलाओं का दर्शन करादो ॥ २७३ ॥

हे देवि ! नित्य प्रति नवीन तथा परम आनन्द-दायक उन ( श्रीराधा और श्रीकृष्ण ) की लीला को मुझे दिखलाइये ॥२७४॥

इस प्रकार नन्दिनी ने अपने अटल प्रेम भाव से नित्य की लीलाओं में श्रीकृष्ण को शीघ्र ही प्राप्त करके देख लिया ॥२७५॥

इस प्रकार श्रीकृष्णकौतुक में माकन्दमण्डप विहार नाम का

नवम सर्ग समाप्त होता है ॥



## ❋ मध्वप्रवर्त्तित-ब्रह्म सम्प्रदायस्य गुरु परम्परा ❋



श्रीकृष्ण-ब्रह्म-देवर्षि-बादरायणसंज्ञकान् ।
श्रीमध्व-पद्मनाभ-श्रीमन्नृहरिमाधवान् ॥
अक्षोभ्य-जयतीर्थ-श्रीज्ञानसिन्धु-दयानिधीन् ।
श्रीविद्यानिधि-राजेन्द्र-जयधर्म्मान्क्रमाद्वयम् ॥
पुरुषोत्तम-ब्रह्मण्य--व्यासतीर्थांश्च संस्तुमः ।
ततो लक्ष्मीपतिं श्रीमन्माधवेन्द्रञ्च भक्तितः ॥
तच्छिष्यान् श्रीश्वराद्वैतनित्यानन्दान्जगद्गुरून् ।
देवमीश्वरशिष्यं श्रीचैतन्यञ्च भजामहे ।
श्रीकृष्णप्रेमदानेन येन निस्तारितं जगत् ॥



भज—निताई गौर राधेश्याम ।
जप—हरे कृष्ण हरे राम ॥

प्रस्तुत कृष्णकौतुक ग्रन्थ के रचयिता परमानन्दपाद महाशय हैं। महाप्रभु श्रीचैतन्यदेवजी के मतावलम्बी अनेक परमानन्द नाम से विभूषित महानुभाव आचार्य्य हुए उनमें से एक श्रीरूपसनातन जी के भक्तिशास्त्र के अध्यापक परमानन्दभट्टाचार्य, दूसरे महाप्रभु के सतीर्थ परमानन्द पण्डित, तीसरे महाप्रभु के साथी परमानन्दपुरी, चौथे श्रीरसिकानन्द प्रभुके शिष्य एक परमानन्दजी, पांचवें श्रीनित्यानन्दप्रभु की शाखा में परमानन्द-अवधूत, छठे नित्यानन्दप्रभु के भृत्यवर परमानन्द उपाध्याय, सातवें नित्यानन्दप्रभु की शाखा में परमानन्दगुरु, आठवें महाप्रभु के समसामयिक परमानन्दजीकीर्त्तनीया, नवें जगदानन्दपण्डित के पितामह परमानन्दवैद्य, दसवें उपेन्द्रमिश्र के पुत्र परमानन्द-मिश्र, ग्यारहवें परमेश्वरमोदक, बारहवें श्रीजगन्नाथ जी के कर्मचारी उत्कलवासी परमानन्दमहापात्र, तेरहवें आनन्द-वृन्दावनचम्पू आदि ग्रंथ के रचयिता कविकर्णपूर के नाम से विभूषित परमानन्दसेन जी प्रसिद्ध हैं। इस ग्रन्थ के परिशिष्ट में केवल "परमानन्द" ऐसा दिया है, विशेष परिचय नहीं है। 'परमानन्दसेन' जी (कविकर्णपूर) ही इसके रचयिता हैं ऐसा अनुमानबल से सिद्ध होता है। जो भी हो, ग्रन्थकार श्रीचैतन्य-देव मतावलम्बी हैं यह निश्चित है। इस ग्रन्थ की हस्तलिखित प्रतिलिपि हमारे पास है जो लगभग ४०० वर्ष प्राचीन है। पूर्व प्रकाशित मूल को सम्प्रति सानुवाद प्रकाशित किया जा रहा है। आशा है रसिक विद्वान् इस का रसानुभव कर कृतार्थ करेंगे।

—कृष्णदासबाबा